(६) चर्नोज़ैम मिट्टियाँ
(७) भूरी स्टैपीय मिट्टियाँ
(८) मरुस्थलीय मिट्टियाँ
(९) पर्वतो तथा घाटियो की जटिल मिट्टियाँ

## (१) टुण्ड्रा की मिट्टियाँ (Tundra Soils)

ये मिट्टियाँ आर्कटिक तट के वृक्षविहीन प्रदेशो मे पाई जाती है। इनका रग फीका भूरा होता है। इनके नीचे का अध स्तर अपेक्षाकृत अधिक गहरे भूरे रग का होता है। जाडे की लम्बी ऋतु मे ये बर्फ से ढकी रहती हैं, किन्तु गर्मियो मे कुछ काल के लिये बर्फ पिघल जाती है और दलदल अस्तित्व मे आ जाते हैं। तीन फुट की गहराई मे स्थित उपभूमि स्थायी रूप से जमी रहती है। टुण्डा की मिट्टियाँ को Glei की सज्ञा दी गई हैं। टुण्डा प्रदेश मे तापक्रम की न्यूनता के कारण वृक्षो के विकास का प्रश्न ही नही उठता और वहाँ पर केवल हरिता (Moss) तथा कवाप्य ( Lichen ) पाई जाती है, अतएव इन मिट्टियो मे वनस्पति तत्व ( Humus ) का अभाव होता है। इन मिट्टियो मे आर्द्रता की मात्रा बहुत अधिक होती है क्योकि इस प्रदेश मे वाष्पीकरण बहुत कम होता है तथा जमा हुआ अध स्तर नीचे की ओर जलपारण नही होने देता। ये मिट्टियाँ अनुपजाऊ होती हैं कुछ सीमित क्षेत्रो मे जहाँ जलप्रवाह की सुविधा है, भस्ममृदा ( Podsol ) सदृश मिट्टियाँ पाई जाती हैं। प्रवाह की सुविधा वाले ऐसे ढालो पर जिनमे अधिक से अधिक धूप पहुँच सकती है, अल्प अवधि मे तैयार होने वाली तरकारियाँ तथा कृषि की फसले तैयार की जा सकती हैं। उदाहरण के लिए यनीसी नदी के मुहाने पर स्थित इगारका नामक नवीन विकसित पोताश्रय ताजी तरकारियो के लिए प्रसिद्ध है।

## (२) भस्ममृदा (Podsols)

ये मिट्टियाँ टैगा अथवा कोणधारी वनो के प्रदेश मे पाई जाती हैं। इनका रग भूरा-श्वेत (Greyish white) होता है। Podsol शब्द रूसी भाषा का है। Pod का अर्थ मिट्टी है तथा Sol का अर्थ राख का रग (Pod=Soil, Sol=Colour of ash') भस्मीकरण की क्रिया (Podsolisation) के लिये निम्न तापमान, सामान्य वर्षा, दीर्घ अवधि के जाडे तथा लघु अवधि की गर्मियाँ अनुकूल हैं। ये मिट्टियाँ शीत शीतोष्ण कटिबन्ध मे पाई जाती हैं, जहाँ ये सब दशाये उपलब्ध हैं। इनका निर्माण अत्यन्त मन्द वेग से होता है, क्योकि वनो के मलवे ( Debris ) का आवरण नीचे की शिलाओ का अपक्षरण तेजी से नही होने देता। वाष्पीकरण की तुलना मे वर्षा की मात्रा अधिक होने के कारण इन मिट्टियो के ऊपरी स्तर मे उद्विलयन ( Leaching ) बहुत होता है, जिससे उनका रग भूरा सफेद हो जाता है। लोहा, अल्यूमीनियम आदि धुलकर नीचे के स्तर मे चले जाते है, जिससे ऊपरी स्तर इन तत्वो से विहीन होता है। कभी २ नीचे का स्तर इन तत्वो के जम जाने से, कठोर हो जाता है। ऊपर के स्तर की तुलना मे इसका रग भी अधिक गहरा होता है।

ये मिट्टियाँ आम्लिक होती है। ये कृषि की दृष्टि से उर्वरा नही होती, यद्यपि टुण्ड्रा की मिट्टियो की तुलना में इनकी उर्वरता अधिक होती है। ये कोणधारी वृक्षो के विकास के लिये, जिनकी जडे गहरी नही होती है, विशेष अनुकूल है। इनमे वनस्पति तत्व ( Humus ) तथा पौष्टिक तत्वो की मात्रा कम होती है। अम्लता के कारण इन मिट्टियो मे केचुवे ( Earthworms ) कम होते है। केचुए सडी हुई वनस्पति के

स्तर को ऊपरी स्तर की मिट्टी मे मिलाते रहते है। इस प्रदेश में केंचुये कम होने के कारण ऊपर की सडी वनस्पति और नीचे की मिट्टी में स्पष्ट पार्थक्य रहता है। इन मिट्टियो की अम्लता के निवारण के लिये इनमे चूने वाली खाद दी जाती है और फिर इनमे सब्जियाँ (जैसे आलू), घास तथा कृषि की फसले (जैसे राई, ओट आदि) सफलता से उत्पन्न की जाती है।

## (३) धुसर वभ्रु वन मिट्टियाँ (मुख्यत भस्ममृदा)

## (Gray brown forest soils (Specially Podsols)

ये प्रौढ मिट्टियाँ शीतोष्ण प्रदेश के आर्द्र भागो मे पाई जाती है। ये मिट्टियाँ उत्तरी गोलार्ध मे पूर्वी सयुक्त राज्य अमरीका, मध्य योरप, उत्तरी चीन, कोरिया और मध्य एव दक्षिणी जापान मे पाई जाती है। दक्षिणी गोलार्ध मे ये मिट्टियाँ दक्षिणी अफ्रीका के दक्षिणी तट पर तथा पूर्वी न्यूजीलैण्ड मे पाई जाती है।

ये भस्ममृदाये है, किन्तु पूर्ण विकसित भस्ममृदाये नही। उनकी अपेक्षा ये कम आम्लिक है। इन्हे भस्ममृदा तथा उपोष्ण प्रदेशीय लाल एव पीली मिट्टियो का माध्यमिक अथवा अन्तर्वर्त कहा जा सकता है। इन मिट्टियो के प्रदेश में वर्षा की मात्रा वाष्पीकरण से अधिक होती है अतएव इन मिट्टियो मे से चूना तथा अन्य लवण उद्विलयित ( Leach out ) हो जाते है। अपक्षरण अधिक होने से भूमि का उत्क्षालन (Outwosh) सामान्य है। इन मिट्टियो का विकास चौडी पत्ती वाले पर्णपाती वन (क्षुप तथा घास रहित) के अन्तर्गत होता है। अतएव, इनमे वनस्पति-तत्व की मात्रा यथेष्ट होती है। इन मिट्टियो के ऊपरी स्तर मे १ फुट से लेकर ३ फुट की गहराई तक काले रग का वनस्पति तत्व ( Humus ) पाया जाता है। यह वनस्पति-तत्व मिट्टी मे अच्छी तरह मिला रहता है। इसका कारण यह है कि यहाँ की जलवायु मे केंचुवे तथा अन्य मिट्टियो के कीटाणु पनपते है और ये ही वनस्पति तत्व को मिट्टी मे मिला देते है। उष्ण प्रदेशीय लाल मिट्टी की तुलना में इस मिट्टी के वनस्पति तत्व का विबन्धन ( Decomposition ) अधिक मात्रा में होता है, यद्यपि अपेक्षाकृत मन्द वेग से होता है। इसमे भस्ममृदा की तुलना मे चूना, पोटाश तथा अन्य यौगिक अधिक मात्रा में होते है। वनस्पति तत्व तथा अन्य पौष्टिक तत्वों की उपस्थिति के कारण यह मिट्टी उपजाऊ होती है। निरन्तर कृषि से इसकी उर्वरता घट जाती है तथा उसे बनाये रखने के लिये इन मिट्टियो मे चूना तथा खाद देना आवश्यक होता है।

## (४) उष्ण प्रदेशीय तथा उपोष्ण प्रदेशीय लाल तथा पीली मिट्टियाँ

ये मिट्टियाँ मुख्यत द० पू० उत्तरी अमरीका, उ० पू० दक्षिणी अमरीका, द० योरप, मध्य अफ्रीका, द० पू० एशिया के मानसून क्षेत्र, पूर्वी द्वीप समूह तथा उ० आस्ट्रेलिया मे पाई जाती है।

इन प्रदेशो में तापक्रम और वर्षा दोनो की मात्रा अधिक है। तापक्रम अधिक होने से रासायनिक परिवर्तन तेजी से होते है तथा अधिक वर्षा एव लम्बी ग्रीष्म ऋतु के कारण पानी बहुत नीचे तक सोख जाता है और घुलनशील पौष्टिक तत्वो को अपने साथ नीचे तक ले जाता है, अतएव ये मिट्टियाँ अनुपजाऊ होती है। उष्ण प्रदेश की

मिट्टियाँ लाल, पीली अथवा ईट के रग की होती है। ईट के रग की मिट्टी को लेटराइट कहतेहै। उपोष्ण प्रदेश की मिट्टियाँ अधिकतर पीली होती हैं।

**लाल तथा पीली मिट्टियाँ**—ये मिट्टियाँ भुरभुरी कणिकामय तथा रन्ध्री होती है। इनमे जलधारण करने की क्षमता का अभाव होता है। अधिक उद्विलयित ( Leached ) होने के कारण इनमें खनिज, वनस्पति तथा अन्य पौष्टिक तत्वो का अभाव होता है। नीचे के कुछ खनिज तत्व पेडो की जडो द्वारा भूपृष्ठ तक आ जाते है और ऊपरी स्तर की हीनता घटा देते है। जब वृक्ष नष्ट हो जाते है, तब उनके पौष्टिक तत्व पुन मिट्टी मे मिल जाते है और अन्य वृक्षो द्वारा ग्रहण कर लिये जाते है। वनो के नष्ट हो जाने से पौष्टिक तत्वो की गति का यह चक्र रुक जाता है और ऊपरी स्तर शीघ्र अनुपजाऊ हो जाता है। ये मिट्टियाँ अनुपजाऊ होती है, किन्तु इतनी अधिक अनुपजाऊ नही होती, जितनी लेटराइट है। निरन्तर कृषि से इनकी उत्पादन क्षमता बहुत घट जाती है और इनमे बहुत खाद देने की आवश्यकता होती है।

इनका रग मूल शिला के अनुरूप होता है। उदाहरण के लिये यदि मूलशिला मे हौर्नब्लैण्ड की मात्रा अधिक होती है, तो मिट्टी का रंग हल्का होता है। दूसरी ओर, यदि मूल शिला मे मैगनेटाइट की मात्रा अधिक होती है तो मिट्टी का रग गहरा होता है। इस प्रदेश मे शुष्क एव आर्द्र ऋतुये एकान्तर पर होती है, जिससे इनम लोहे का ऑक्साइड व्याप ( Diffuse ) जाता है। इन मिट्टियो मे स्थिति के अनुसार अन्तर पाये जाते है। पठारो तथा ऊँचे भागो की मिटियाँ हल्के रग की पतली तथा ककरीली होती है। मैदानो और घाटियो की मिट्टियाँ अपेक्षाकृत गहरे वर्ण की और अधिक उपजाऊ होती है।

**लेटराइट**-लेटराइट शब्द Later से बना है, जिसका अर्थ ईट है। यह मिट्टी सभी प्रकार की शिलाओ से बनती है—जैसे ग्रेनाइट (आग्नेय शिला), बालुकाश्म (जलज शिला),. शिस्ट (परिवर्तित शिला) आदि से। इसके दो भेद किये जा सकते है—(१) ऊँचे समतल की लेटराइट तथा (२) नीचे समतल की लेटराइट। लेटराइट की सरचना मे बडे अन्तर पाये जाते है। इसमे लोहे और अल्यूमीनियम के हाइड्रौक्साइडो का सम्मिश्रण होता है।

लेटराइट की उत्पत्ति के लिये निम्नलिखित दशाओ की पूर्ति आवश्यक है —

(१) उष्णप्रदेशीय जलवायु जिसमें शुष्क और आर्द्र ऋतुये एकान्तर पर हो।

(२) चपटी अथवा चौरस चोटी का ऊँचा प्रदेश, जिसके ढाल अतिशय मन्द हो।

(३) अभीष्ट रासायनिक सरचना की शिलाये

(४) शिलाये या तो रन्ध्री हो अथवा उनमे सन्धियाँ हो।

लेटराइट मिट्टियाँ बहुत अनुपजाऊ होती है। जिन क्षेत्रो मे ये पाई जाती है, वे वनस्पति हीन बजर होते है। इनका रग ईट जैसा लाल होता है। ये स्थूल होती है। इनके ऊपरी भाग मे पथरीले ककर पाये जाते है। ऊँचे समतल की लेटराइट ककरीली होती है और उसमे आर्द्रता वहन करने की क्षमता होती है तथा वह कृषि के लिये अधिक उपयुक्त है। लेटराइट मिट्टियो का सबसे उल्लेखनीय

गुण इनका आम्लिक होना है। इन्हे कृषि के योग्य बनाने के लिये इनकी अम्लता का निराकरण आवश्यक होता है।

## (५) प्रेरी सदृश मिट्टियाँ

ये मिट्टियाँ भस्ममृदाओ के प्रदेश के दक्षिण मे, जहाँ वर्षा अपेक्षाकृत कम होती है, पाई जाती हैं। ये मिट्टियाँ मध्य सयुक्त राज्य अमरीका, दक्षिणी योरपीय रूस, मध्य साइबेरिया, उत्तरी चीन, द० अमरीका के पूर्वी मध्य भाग तथा मध्य अफ्रीका मे पतली पट्टी के अनुरूप पाई जाती हैं। उत्तरी गोलार्द्ध मे इन्हे कोणधारी वन प्रदेश तथा यथार्थ स्टेप प्रदेश की माध्यमिक मिट्टियाँ कहना उचित होगा।

प्रेरी सदृश मिट्टियाँ ऐसे क्षेत्रो मे पाई जाती हैं, जिनकी प्राकृतिक वनस्पति गहरी जड़ो वाली लम्बी घास है। यहाँ की जलवायु मे इतनी अधिक आर्द्रता होती है, इनमे वर्ष का विकास हो सकता है, किन्तु इनमे वनो का विकास क्यो नहीं हुआ इसका सन्तोषप्रद स्पष्टीकरण अभी तक नहा हो सका है। हो सकता है कि यदाकदा शुष्क वर्षा हो जाने से वृक्षो की जडे जमने नही पाती। एक यह भी सुझाव दिया गया है कि बिजली द्वारा अथवा यहाँ के निवासियो द्वारा लगाई गई आग ने आरभिक अवस्था मे ही वृक्षो को नष्ट कर दिया।

प्रेरी सदृश मिट्टियो का रग गहरा भूरा होता है। इनमे सूक्ष्म कण होते है। चूना तथा क्षारीय तत्वो का इनमे अभाव होता है। इन्हे निर्बल आम्लिक (Weak acidic) कहा जा सकता है। इनमे वनस्पति तत्व तथा आर्द्रता की मात्रा अधिक होती है तथा जैसा कि ऊपर उल्लेख किया गया इनके कण सूक्ष्म होते हैं, जिससे इनकी गणना ससार की उर्वरतम मिट्टियो मे है। इनमे अनाज की उत्तम फसले उत्पन्न की जाती है।

## (६) चर्नोजैम मिट्टियाँ

चर्नोजैम शब्द रूसी भाषा का है और इसका अर्थ है काली मिट्टी। इस मिट्टी का रग वनस्पति-तत्व (Humus) की अधिकता के कारण काला होता है।

यह मिट्टी दक्षिणी मध्य कैनाडा, मध्य सयुक्त राज्य अमरीका, दक्षिणी रूस, प० साइबेरिया, उ० प० प्रायद्वीपीय भारत, मध्य दक्षिणी अमरीका, मध्य एव दक्षिणी अफ्रीका तथा उ० पू० आस्ट्रेलिया मे पाई जाती है।

अमरीकी विद्वानो ने बम्बई प्रदेश के काली मिट्टी के क्षेत्र को, जैसा कि ऊपर उल्लेख किया गया, इसी वर्ग के अन्तर्गत प्रदर्शित किया है, यद्यपि वह लावा के अपक्षरण से बनी है, अधिक वर्षा के प्रदेश मे पाई जाती है तथा शीतोष्ण प्रदेशीय चर्नोजैम से अनेक लक्षणो मे भिन्न है। इनमे कुछ समानताये भी है। उदाहरण के लिये दोनो भीगने पर फैलती और फूलती है, दोनो सूखने पर सिकुडती है, जिससे दरारे अस्तित्व मे आ जाती है और दोनो स्वय-कृषिकारक ( Self cultivating ) है। ससार की प्रौढ एव प्राकृतिक रूप से उर्वर मिट्टियो मे दोनो की गणना है।

चर्नोजैम कणिकामय तथा रन्ध्री होती है। इसमे मृत्तिका की मात्रा भी काफी होती है। जल ग्रहण करने की इसमे अद्भुत क्षमता होती है। यह मिट्टी बहुत उपजाऊ होती है। इसमे पौधो के विकास के लिये आवश्यक खनिज, आगिक एव पौष्टिक तत्व इतनी अधिक मात्रा मे होते है कि इसमे बिना खाद दिये ही अनेको वर्ष फसले उत्पन्न

की जा सकती है। वास्तव मे कपास तथा अनाजो के उत्पादन के लिये यह मिट्टी आदर्श है।

शीतोष्ण कटिबन्ध मे चर्नोजैम ऐसे घास प्रदेशो मे पाई जाती है जहाँ वर्षा का औसत २० इच से भी कम है। इस प्रदेश मे वर्षा तथा वाष्पीकरण की मात्रा प्राय समान होती है। घास के सडने-गलने से इस मिट्टी के ऊपरी स्तर मे वनस्पति-तत्व ( Humus ) की मात्रा पर्याप्त होती है। इन मिट्टियो मे धरातल से ३ और ५ फुट की गहराई के बीच मे चूना पाया जाता है। इससे घास की जडे कैलशियम ग्रहण करती हैं।

इस मिट्टी मे कुछ दोष भी है। उदाहरण के लिये गीले होने पर यह चिपचिपी हो जाती है तथा जुताई के बाद इसके ढालो मे धरातलीय अपक्षरण बहुत होता है।

## (७) भूरी स्टैपीय मिट्टियाँ

चर्नोजैम के शुष्क किनारे पर ये मिट्टियाँ पाई जाती हैं। यद्यपि ये मिट्टियाँ चर्नोजैम से मिलती-जुलती है, तथापि इनमे आर्द्रता अपेक्षाकृत कम होती है। चर्नोजैम और इन मिट्टियो को पृथक करने वाली सीमा स्पष्ट नही है। प्राय इनके मध्य मे रक्तपीत वभ्रु ( Chestnut brown ) मिट्टियाँ मिलती हैं।

ये मिट्टियाँ उ० अमरीका, दक्षिणी अमरीका, द० अफीका तथा आस्ट्रेलिया मे चर्नोजैम के पश्चिम मे, रूस मे चर्नोजैम के दक्षिण मे तथा अफ्रीका और भारत मे चर्नोजैम के उत्तर मे पाई जाती है।

इस प्रदेश की घास चर्नोजैम और प्रेरी सदृश मिट्टियो की तुलना मे छोटी, विरल और कम गहरी जडो वाली होती है। इन मिट्टियो मे पाया जाने वाला वनस्पति तत्व शुष्कता के कारण भूरे वर्ण का होता है और ऊपरी स्तर मे मिला रहता है। इनकी उपभूमि चर्नोजैम की तुलना मे अधिकथूल होती है। चर्नोजैम की भाँति इन मिट्टियो मे भी आर्द्रता की अधोगति के कारण चूने का निक्षेप पाया जाता है। इस प्रदेश मे चर्नोजैम के प्रदेश की अपेक्षा वर्षा कम होती है अतएव चूना और क्षारीय लवण पृष्ठ के निकट अर्थात् एक दो फुट की गहराई पर ही रहते हैं। कही २ चूना इतनी अधिक मात्रा मे पाया जाता है कि वह कठोर स्तर (Hard Pan) का निर्माण करता है। इन मिट्टियो का जोतना सरल होता है, अतएव कृषि की दृष्टि से ये अनुकूल हैं। फिर भी इन मिट्टियो के अधिकाश क्षेत्रो मे पशुचारण का कार्य होता है, कृषि का नही। इसका कारण वर्षा का अभाव है मिट्टियो के गुणो का अभाव नही।

## (८) मरुस्थलीय मिट्टियाँ

ये मिट्टियाँ मध्य उत्तरी अमरीका के पश्चिमी भाग मे दक्षिणी अमरीका के मध्य पश्चिमी तथा द० पू० भाग मे, पश्चिमी द० अफ्रीका मे, उत्तर, पूर्वी तथा द० प० भाग को छोडकर सम्पूर्ण आस्ट्रेलिया मे द० प० एशिया मे, उ० प० चीन मे तथा उ० अफ्रीका मे पाई जाती है।

शीतोष्ण मरुस्थलो की मिट्टियाँ धूसर वर्ण की होती है तथा उष्ण मरुस्थलो की मिट्टियाँ कुछ २ लाल होती है।

इन मिट्टियो का विकास ऐसे प्रदेशो मे होता है, जिनमे वनस्पति का अभाव होता है अर्थात् कुछ बिखरी झाडियाँ ही पाई जाती हैं। फल स्वरूप इन मिट्टियो मे वनस्पति-तत्व (Humus) की मात्रा कम होती है।

इस प्रदेश मे वर्षा की अपेक्षा वाष्पीकरण की मात्रा अधिक है। कही २ पर केशनली की क्रिया ( Capillary Action ) द्वारा ऊपर उठने वाला जल चूना तथा लवणमय पदार्थ को धरातल पर निक्षेपित कर देता है। इन मिट्टियो मे प्राय: क्षारीय एव लवणमय पदार्थ इतनी अधिक मात्रा मे होते है कि इसके ऊपरी स्तर के कण उनके माध्यम से परस्पर चिपक जाते है और इस प्रकार कडी पपडी बन जाती है।

ये मिट्टियाँ बलुही होती हैं। इन मिट्टियो मे नाइट्रोजन की मात्रा कम होती है तथा घुलनशील खनिज अधिक होते है।

सामान्यत ये मिट्टियाँ अनुपजाऊ तो नही होती, किन्तु इनमे खेती नही की जा सकती क्योकि इनमे जल का अभाव रहता है। कृषि की दृष्टि से इनकी उपयोगिता इनमे विद्यमान लवणो के गुणो पर निर्भर है। कैलशियम के लवणो से युक्त मिट्टियों मे सिचाई की सहायता से खेती की जा सकती है। दूसरी ओर ऐसी मिट्टी मे जिसमे सोडियम के लवण होते है सिचाई की सहायता से भी खेती सभव नही है। कही २ पर इन मिट्टियो के ऊपरी स्तर मे नमक एव क्षार इतनी अधिक मात्रा मे होते है कि पौधे पनप ही नही सकते।

## लौयस मिट्टी

वायु द्वारा सचित दोमट के निक्षेपो को लौयस की सज्ञा दी गई है। इसके कण रेत से छोटे होते है तथा मृत्तिका से बडे। इसका रग पीला अथवा हल्का भूरा होता है। उगलियो मे दबाने से यह मिट्टी आटे की भॉति पिस जाती है और हाथ मे चिपक जाती है। यदि किसी पानी के बर्तन मे लौयस डाल दी जाय तो वह घुल जाती है। वेध्य ( permeable ) होने के कारण यह वर्षा-जल को सोख लेती है। यह धरातल की विषमताओ को ढके रहती है तथा निम्ननो मे इसकी मोटाई काफी होती है। इसमे स्तर नही पाये जाते। इसमे दो अन्य उल्लेखनीय विशेषताये होती है—(१) नदी नालो के किनारे इसमे लम्बवत ढाल पाये जाते है (२) इसमें अनेक छोटे छोटे नली सदृश लम्बवत खोखले होते है जो सभवत जडो के अवशेषों के द्योतक हो। इसमे चूने की मात्रा काफी होती है। रन्ध्री होने के कारण यह वर्षा जल को सोख लेती है और इसका पृष्ठ सामान्यत सूखा बना रहता है। सिचाई द्वारा यह बहुत उर्वर हो जाती है।

एशिया मे लौयस का विस्तार लगभग २ लाख ३० हजार वर्ग मील है। इसका अधिकाश भाग चीन (कान्सू, शान्सी तथा शैन्सी प्रदेशो) मे पाया जाता है। यहाँ पर इसकी मोटाई सैकडो फुट से लेकर हजारो फुट तक है। चीन मे प्राय लोग इस मिट्टी मे उत्खनन करके अपना निवास-स्थान बना लेते है। ह्वागहो तथा पीले सागर के जल का पीला रग इसी मिट्टी के घोल के कारण है। चीन की लौयस मिट्टी मे स्थलीय जीवो के अवशेष भी पाये जाते है। सभवत चीन के लौयस का स्रोत मगोलिया का मरुस्थल है।

लौयस मिट्टी के अन्य क्षेत्र मध्य साइबेरिया, मध्य योरप, सयुक्त राज्य अमरीका में मिसीसिपी बेसिन, अलास्का, अर्जेण्टाइना तथा उ० अफ्रीका है।

## (९) पर्वतो तथा घाटियो की जटिल मिट्टियाँ

ये मिट्टियाँ रॉकी, एण्डीज आल्प्स, मध्य तथा उ० पू० एशिया के पर्वत

पूर्वी आस्ट्रेलिया, न्यूजीलैण्ड के दक्षिणी द्वीप का पश्चिमी भाग, टसमानिया मध्य मैडागास्कर, मध्य बोर्नियो, मध्य न्यूगिनी आदि में पाई जाती है।

इनमे वन सीमा के ऊपर टुण्ड्रा सदृश मिट्टियो के और उसके नीचे भस्ममृदा के लक्षण पाये जाते हैं।

इन मिट्टियो का आर्थिक महत्व वनो के कारण है। कही २ पर पर्वतो के निचले ढालो पर उत्तल बनाकर तथा घाटियो मे चावल तथा अन्य फसले उत्पन्न की जाती है। चाय का उत्पादन भी इन्ही मिट्टियो से सम्बन्धित है।

## ५ मिट्टियों के वर्गीकरण के आधार

उपर्युक्त सामान्य वर्गीकरण के अतिरिक्त अनेक आधारों पर मिट्टियो के वर्गीकरण किये जा सकते है उदाहरण के लिये संरचना, वर्ण, रासायनिक रचना, वयन ( Texture ), मूलशिला, उद्भव, स्थिति जलवायु, वनस्पति, खनिज-रचना आयु, ऊँचाई आदि। इन सबकी विवेचना यहाँ सभव नही है। इनमे से केवल दो वर्गीकरण सक्षेप मे, आगे दिये जा रहे हैं।

## ६ संरचना के अनुसार मिट्टियों का वर्गीकरण

सरचना के विचार से मिट्टियो को निम्नलिखित वर्गो मे बाँटा जा सकता है—

(१) **रेतीली अथवा बलुही मिट्टियाँ** (Sandv soils)—इनमे रेत की मात्रा ६० प्रतिशत से अधिक होती है तथा मृतिका कठिनता से १०-१२ प्रतिशत होती है।

(२) **मृण्मय मिट्टियाँ** (Clayey soils )—इनमे मृत्तिका की मात्रा दो-तिहाई से अधिक होती है।

(३) **दोमट मिट्टियाँ** (Loamy soils)—यह मिट्टी उपर्युक्त दोनो प्रकार की मिट्टियो का मिश्रण है। यदि इसमे रेत का अनुपात अधिक होता है तो इसे रेतीली दोमट कहते हैं। दूसरी ओर यदि इसमे मृत्तिका का अनुपात अधिक होता है, तो इसे मृत्तिकामय दोमट कहते हैं।

(४) चूर्णमय मिट्टियाँ (Calcarears Soils)—इन मिट्टियो मे चूने का अनुपात अधिक होता है।

(५) चर्नोजैम ( Chernozem )—इनमे वनस्पति तत्व का अनुपात अधिक होता है।

## ७ उद्भव के स्थान के सन्दर्भ में मिट्टियों का वर्गीकरण

इस आधार पर मिट्टियो के दो वर्ग किये जा सकते है —

(१) तत्रस्थ मिट्टियाँ ( Sedentary Soils )—इस वर्ग के अन्तर्गत वे मिट्टियाँ आती हैं, जो अपने उद्भव के स्थान पर स्थिर रहती है।

(२) परिवाहित मिट्टियाँ (Transported Soils)—इस वर्ग के अन्तर्गत वे मिट्टियाँ आती हैं, जो जल, हिमानी, वायु आदि परिवाहन के विभिन्न अभिकर्त्ताओ द्वारा अपने उद्‌भव के स्थान से अन्यत्र स्थानान्तरित कर दी जाती है।

## ८ खनिज-रचना के अनुसार मिट्टियों का वर्गीकरण

इस दृष्टि से, मिट्टियो के स्थूल रूप से दो वर्ग किये जा सकते हैं —

(१) पैडोकैल्स (Pedocals)—कैलशियम वाहक मिट्टियो को कहते हैं।

(२) पैडअलफर्स ( Pedalfers )—अल्यूमीनियम तथा लौह वाहक वाहक मिट्टियो को कहते हैं।

## ९ कृषि की दृष्टि से वर्गीकरण

कृषि के दृष्टिकोण से मिट्टियो के सामान्यत दो विभाग किये जाते हैं —

(१) आम्लिक मिट्टियाँ ( Acidic Soils )—ये मिट्टिया चावल, चाय, आदि के उत्पादन के लिये अनुकूल होती हैं।

(२) क्षारीय मिट्टियाँ ( Basic Soils )—ये मिट्टियाँ गेहूँ, कपास, सोरघ्यूप आदि के उत्पादन के लिये अनुकूल होती है।

## १० आयु के अनुसार वर्गीकरण

आयु के अनुसार मिट्टियो के तीन भेद किये जा सकते है—( १ ) नवीन मिट्टियाँ (२) प्रौढ मिट्टियाँ तथा (३) प्राचीन मिट्टियाँ।

इक्कीसवाँ परिच्छेद

# भूमि के अपक्षरण की समस्या

# (THE PROBLEM OF SOIL EROSION)

## १ भूमि क्या है

भूमि का अर्थ है पृथ्वी की पपंटी का सबसे ऊपर वाला स्तर, जिसमे पेड-पौधो के जीवन के लिये आवश्यक खनिज एव रासायनिक पदार्थ तथा अन्य प्रकार की पौष्टिक भोजन-सामग्री रहती है। इसकी गहराई कुछ ही इच होती है।

य दि पृथ्वी का यह बहुमूल्य स्तर, जिसे हमने भूमि की सज्ञा दी है, एक बार नष्ट हो जाता है तो उसकी पुन स्थापना के लिये अनेको वर्ष लग जाते है और कभी-कभी तो उसका पुन स्थापन होता ही नही अर्थात् वह सदा के लिये नष्ट हो जाता है।

## २ अंपरक्षण का अर्थ और उसके साधन

वर्षा के कारण भूमि का कुछ भाग घिसकर बह जाता है। यही अपक्षरण है। वायु द्वारा भी भूमि के कण हटते रहते है। हिमनदियो द्वारा भी यह क्रिया होती है, किन्तु स्पष्ट है कि हमारे देश मे भूमि के अपक्षरण का प्रधान साधन जल ही है।

## ३ अपक्षरण की समस्या का महत्व

भारत जैसे कृषि-प्रधान देश मे भूमि का महत्व हीरा-मोती से भी बढकर है। विशेषकर आधुनिक काल मे जब देश के भोजन की समस्या इतनी जटिल हो रही है इसका महत्व और भी बढ जाता है।

भूमि के अपक्षरण से केवल पृथ्वी का स्तर ही नष्ट नही होता, वरन मानवमात्र के जीवन का स्तर गिर जाता है। विज्ञान द्वारा अस्थायी रूप से उपज बढाई जा सकती है, किन्तु जहाँ एक बार भूमि का अपक्षरण आरम्भ हुआ—फिर वह उस समय तक नही रुकता, जब तक समस्त भूमि पूर्णरूपेण नष्ट नही हो जाती। निश्चय ही, मरुस्थल मे कोई भी राष्ट्र उन्नति नही कर सकता। यही कारण है, कि भूमि के अपक्षरण को सर्पी-मृत्यु (Creeping death) कहा गया है, जो उचित है।

इस समस्या की महत्ता का अनुमान इसी से लगाया जा सकता है, कि इस समय भारतवर्ष मे लगभग पन्द्रह करोड एकड भूमि अपक्षरण से प्रभावित है।

## ४ अपक्षरण का वेग

अपक्षरण का वेग भूमि की सरचना, ढाल और वर्षा की मात्रा पर निर्भर है। यदि भूमि कोमल अथवा घुलनशील पदार्थो से बनी हुई हो अथवा उसके कण असम्बद्ध हो, तो अपक्षरण अधिक होता है। दूसरी ओर कठोर एव अघुलनशील शिलाओ मे तथा परस्पर सम्बद्ध कणो द्वारा निर्मित भूमि मे अपक्षरण की मात्रा अपेक्षाकृत कम होती है। समतल भूमि की अपेक्षा ढालू भूमि में अपक्षरण अधिक होता है। ढाल जितना ही अधिक प्रपाती होता है, अपक्षरण भी उतना ही अधिक होता है। अपक्षरण का प्रमुख साधन जल है, अतएव यह भी स्पष्ट है, कि साधारणत. उन क्षेत्रो मे जहाँ वर्षा अधिक होगी, अपक्षरण अधिक होगा।

## ५ अपक्षरण के प्रकार

भूमि का अपक्षरण दो प्रकार से होता है। कभी-कभी ऐसा होता है, कि वर्षा के कारण भूमि का सबसे ऊपर का पर्त घिसकर बह जाता है। फिर दूसरे पर्त की भी यही दशा होती है और यह क्रम चला करता है। इस प्रकार पतले स्तरो के रूप में भूमि के नष्ट होने को हम 'स्तर-अपक्षरण' ( Sheet Erosion ) कहते हैं।

बहुधा ऐसा होता है कि वर्षा द्वारा प्राप्त जल भूपृष्ठ पर नाले के रूप मे बहने लगता है। तदनन्तर उसमे दायी और बाँयी ओर से नालियाँ मिलती है। इस प्रकार कालान्तर मे नाले-नालियो का एक जाल सा बिछ जाता है। नाले-नालियो के पथ अथवा खड्ड को जलदरी अथवा Gully की सज्ञा दी गई है। इस प्रकार के अपक्षरण को जिसमे जलदरियाँ (Gullies) अस्तित्व मे आजाती है, हम जलदरी-अपक्षरण या Gully Erosion कहते है। इस प्रकार का अपक्षरण जहाँ एक बार आरम्भ हुआ, फिर उस समय तक नही रुकता जब तक कि समस्त क्षेत्र जलदरियो से पट नही जाता और भूमि कृषि के लिये सर्वथा व्यर्थ नही हो जाती। कानपुर से झासी जाते समय कालपी के निकट रेल की खिडकी से जलदरियाँ ही जलदरियाँ दिखलाई देती है।



चित्र १६०—दरी अपक्षरण (Gully erosion) का आरम्भ

## ६ वनस्पति का महत्व

वनस्पति अपक्षरण से भूमि की रक्षा करती है। यदि पृथ्वी के ऊपर वनस्पति का आवरण न होता तो वर्षा जल तीव्र वेग और शक्ति के साथ पृथ्वी पर टकराता। फल यह होता कि अपक्षरण की क्रिया बडे वेग से चलती। किन्तु वनस्पति के आवरण के कारण वर्षा के जल का वेग और बल दोनो ही क्षीण हो जाते हैं। इस प्रकार वनस्पति भूमि को अधिक मात्रा मे नष्ट होने से बचाती है। यही नही, अन्य रीतियों से भी वह इस दिशा में सहायक होती है। उदाहरण के लिये—पेड-पौधे वर्षाजल का शोषण करते है। उनके माध्यम द्वारा यह जल जडो तक पहुँचता है और झरनो या नालो के रूप मे पुन प्रकट होता है। बाढ के बल और वेग को भी जल-प्रवाह के पथ मे पडनेवाले पेड-पौधे कम कर देते हैं।

उपर्युक्त कथन से यह स्पष्ट है कि वनस्पति का नष्ट होना भयानक विपत्ति का आमत्रण है। इससे केवल बाढ ही नही आती, वरन पृष्ठ की बहुमूल्य भूमि भी जिनपर पेड-पौधो का जीवन-निर्भर है, नष्ट हो जाती है।

## ७ भूमि के अपक्षरण के कारण

अब हम भूमि के अमक्षरण के प्रमुख कारणो की विवेचना करेंगे —

(१) **वनो का विनाश**—इसका उल्लेख तो किया ही जा चुका है, कि वनस्पति के नष्ट हो जाने से भूमि के अपक्षरण का परिमाण और वेग बढ जाता है।

(२) **जानवरो द्वारा घास एव पेड़-पौधो का अतिभक्षण** (Overgrazing)—वनस्पति को किसी भी रूप मे नष्ट होने देने का अर्थ है—भूमि के अपक्षरण को निमत्रित करना। भारतवर्ष की जलवायु ऐसी है कि यहाँ पर वर्षा ऋतु केवल चार महीने की होती है—फिर दीर्घकाल तक वर्षा नही होती अतएव घास के दुबारा उगने का प्रश्न ही नही उठता। अप्रैल-मई के महीनो मे तो घास मिलना समस्या बन जाती है। इसके अतिरिक्त भेड-बकरियाँ पौष्टिक एव अच्छे गुणो वाली घास को आरम्भ मे ही समाप्त कर देती है। बाद मे बहुत ही निकृष्ट श्रेणी की घास बच रहती है और उन पर ही जानवरो को निर्भर होना पडता है।

इस सम्बन्ध मे इस तथ्य का उल्लेख अनुचित न होगा कि जहाँ भारतवर्ष ससार के समस्त स्थल-क्षेत्र का केवल तीसवाँ अश है, वहाँ ससार के ७० करोड घास पर निर्भर रहने वाले जानवरो मे से २० करोड से अधिक भारत मे ही विद्यमान है।

(३) **कृषि की स्थानान्तरण प्रणाली** (Shifting Cultivation) आसाम और बगाल के कुछ भागो मे अब भी इस दोषपूर्ण प्रणाली से कृषि होती है। इस प्रकार की खेती मे कृषक प्रति वर्ष कृषि के लिये वन का एक नवीन भाग चुन लेता है। फिर वह आग लगाकर वहाँ की वनस्पति नष्ट कर देता है। वनस्पति की राख से भूमि की उवरता बढ जाती है। दूसरे वर्ष वह स्थल त्याग दिया जाता है और वन का दूसरा भाग खेती के लिये चुन लिया जाता है। फिर आग लगाकर वहाँ की भी वनस्पति नष्ट कर दी जाती है। यही क्रम चलता रहता है। इस प्रकार कृषि के स्थानान्तरण से बहुमूल्य वन नष्ट होते जा रहे है और भूमि के अपक्षरण की समस्या दिनो दिन भयकर और जटिल होती जा रही है।

(४) **ढाल का दोषपूर्ण प्रयोग**—ढाल के अनुरूप खेती के पौधो की पक्तियो की व्यवस्था करने से भी अपक्षरण बढ जाता है। भारतवर्ष के अनेक क्षेत्रो मे आलू की खेती इसी प्रकार होती है। इससे बहुमूल्य भूमि बडे वेग से नष्ट होती जा रही है। ढालू क्षेत्रो मे खेती करने के लिये उत्तल (Terrace) बनाना आवश्यक है और पौधो की पक्तियो को ढाल के प्रति समकोण बनाना चाहिये। ऐसी दशा मे अपक्षरण कम होता है।



चित्र १६१—ढाल का दोषपूर्ण प्रयोग

## ८ अपक्षरण का प्रभाव

अब हम अपक्षरण के प्रभाव का विचार करेंगे :—

(१) **बाढ़**—वनो के नष्ट हो जाने से भूमि का अपक्षरण बढ जाता है। वनस्पति का आवरण वर्षा-जल के वेग और बल को क्षीण कर देता है, जिससे भूमि अपेक्षाकृत कम नष्ट होती है। इसके अतिरिक्त वनस्पति वर्षा-जल का शोषण करती है। पेडो के माध्यम द्वारा वर्षा-जल पृथ्वी के अन्दर जाता है। वनस्पति के नष्ट हो जाने से समस्त वर्षा-जल निर्विघ्न रूप से प्रवाहित होता है और इस प्रकार जल की मात्रा बढ जाने से बाढ आना स्वाभाविक ही है। विगत महायुद्ध के दिनो मे विदेशी शासको ने युद्ध की सामग्री बनाने के लिये हिमालय-प्रदेश से मनमानी लकडी कटवायी और उसका



चित्र १६२—बाढ का फल

(सन् १९५४ ई० की वर्षा ऋतु की बाढ से कमटीखुरगी और जोर्सी स्टेशनो के बीच मे स्थित उ० पू० रेलवे का पुल टूट गया।)

फल हम आज भोग रहे है। पहले कभी ऐसी बाढ नही आया करती थी, जैसी अब प्रति वर्ष आती है।

(२) **वर्षा की मात्रा कम हो जाना**—वृक्ष सूर्य-की किरणो के पथ मे बाधक होते है जिससे पृथ्वी पर पहुँचने वाले ताप की मात्रा घट जाती है। वृक्षो के नष्ट हो जाने से सूर्य की किरणे सीधे पृथ्वी पर पडती है और उसे गरम करती हैं। पृथ्वी के गरम होने से पृष्ठ की वायु हल्की होकर ऊपर उठती है। यह वायु वायु-मण्डल के वाष्पमय बादलो को दूर हटा देती है और इस प्रकार वर्षा की मात्रा घट जाती है।

(३) **भूमिगत जल** (Underground Water) **का तल नीचा होना**—जैसा कि उल्लेख हो चुका है वर्षा-जल पेडो के माध्यम द्वारा ही पृथ्वी के अन्दर प्रविष्ट

होता है। वनस्पति के नष्ट हो जाने से यह क्रिया बन्द हो जाती है। पृष्ठ की भूमि के घिस जाने से नीचे की अभेद्य और कठोर शिलायें ऊपर आ जाती है, जिनमें जल का पारण सम्भव नही है। अतएव, मूमिगत जल का समतल क्रमश नीचा होता जाता है। इसका फल यह होता है कि कुएँ दिनोदिन सूखते जाते है। झरनो का भी यही भविष्य होता है।

(४) **वन के पक्षियो और जीवो का क्षीण होना**—जब वन ही न रहेगे, तो उनके जीव और पक्षी किस प्रकार रह सकते हैं? नवीन वातावरण उनके लिये घातक सिद्ध होता है। राष्ट्र की सम्पत्ति और समृद्धि मे वन के जीवो और पक्षियो का महत्व-पूर्ण स्थान है। इनका नष्ट हो जाना देश के लिये कल्याणकारी नही है।

(५) **वायु द्वारा अपक्षरण**—वायु अपक्षरित भूमि के कणो को एक स्थान से दूसरे स्थान तक ले जाती है। उदाहरणार्थ शिवालिक पर्वत के क्षेत्र मे वनो के नष्ट हो जाने से भूमि का अपक्षरण हुआ है। वायु वहाँ की अपक्षरित भूमि के कणो को जलन्धर के दोआब मे परिवाहित करती रहती है। इसका फल यह है कि जलन्धर के दोआब की बहुमूल्य भूमि की उर्वरता परिवाहित रेत के कारण क्रमश क्षीण होती जा रही है।

(६) **मरुस्थल का प्रसार**—वायु की क्रिया का दूसरा भयकर स्वरूप है—मरुस्थल का प्रस्तार। राजपूताना के मरुस्थल के कण वायु द्वारा सीमावर्ती क्षेत्रो में परिवाहित होते रहते हैं और इस प्रकार धीरे-धीरे मरुस्थल फैल रहा है। राजपूताना का मरुस्थल प्रति वर्ष १०० वर्ग मील बढ रहा है। उत्तर प्रदेश के मथुरा और आगरा जिले बुरी तरह से प्रभावित है और यदि मरुस्थल के प्रसार को रोका नही गया तो आश्चर्य नही, कि वे भी कुछ सहस्र वर्षो मे मरुस्थल मे पूर्णत परिणत हो जायँ।

(७) **जलाशयो में रेत का एकत्र होना**—यदि नदी के ऊपरी प्रदेश मे अप क्षरण अधिक होता है, तो नदी अपने साथ अपक्षरित भूमि को बहा ले आती है। यदि नदी के पथ मे बाँध और जलाशय होते है, तो यह रेत जलाशय मे इकट्ठी होती रहती है। इससे जलाशय क्रमश उथले होते रहते हैं और इस प्रकार जलपूर्ति (Water Supply) की मात्रा घट जाती है। ऐसी दशा मे उन्हे कुछ वर्षो के कालान्तर में साफ करना आवश्यक होता है।

(८) **सिंचाई और जलविद्युत पर प्रभाव**—नदियो मे वर्षा ऋतु मे बाढ आ जाने का दूसरा भयकर परिणाम यह होता है कि वर्ष के शेष भाग मे उनमे पानी की मात्रा घट जाती है। इससे नहरो और विद्युत-उत्पादन दोनो पर प्रभाव पडता है। नहरो मे पानी कम हो जाने से सिचाई ठीक तरह से नही हो पाती। जल की मात्रा के कम हो जाने से विद्युत-उत्पादन की मात्रा घट जाती है।

(९) **यातायात के साधनो पर प्रभाव**—बाढ से यातायात के साधनो को बडी हानि पहुँचती है। सडको का खराब हो जाना और रेल की पटरियो का प्रभावित होना तो साधारण सी बात है, कभी कभी बाढ के वेग से पुल नष्ट हो जाते है तथा बाँध टूट जाते है। सन् १९५५ की बाढ से आजमगढ का लालडिग्गी बाँध टूट गया।

(१०) **जीवन यापन के स्तर का गिरना**—हमारे देश के निवासियो के जीवन-निर्वाह का स्तर ससार के अन्य उन्नत देशो की तुलना मे वैसे ही लगभग सबसे नीचा है। हमारी राष्ट्रीय सरकार इसे ऊपर उठाने के लिये सतत प्रयत्न कर रही है। उपर्युक्त

विवेचना से स्पष्ट है कि जीवन स्तर को नीचा करने मे भूमि के अपक्षरण का भी महत्व-पूर्ण हाथ है। चरागाहो का नष्ट होना और कृषि की उपज का घटना अपक्षरण के ही दुष्परिणाम हैं। घास के घट जाने से गाय-भैंसो का स्वास्थ्य प्रभावित होता है और वे कम दूध देती हैं। वनो के नष्ट हो जाने से बहुमूल्य लकडियाँ, जीव एव पक्षी तथा भैष-जीय जडी-बूटियाँ सदा के लिये लुप्त हो जाती हैं। मनुष्य और जानवर दोनो को ही पर्याप्त भोजन नही मिलता। अतएव जीवन-यापन के स्तर का गिरना स्वाभाविक ही है।

## ९ उपाय

अब प्रश्न यह है कि भूमि के अपक्षरण को कैसे रोका जाय। अपक्षरण के लिये ये उपाय अपेक्षित हैं —

(१) **वनस्पति का पुनः स्थापन**—जहाँ कही भी वनस्पति नष्ट हुई हो, उसे तुरन्त वहाँ स्थापित किया जाय। वनो से जितने वृक्ष काटे जायँ, उतने ही नवीन वृक्ष लगा दिये जायँ। इस सम्बन्ध मे श्री कन्हैयालाल माणिकलाल मुन्शी का 'वन महोत्सव का कार्य-क्रम नितान्त स्तुत्य है और सही दिशा मे सही कदम है।

(२) जहाँ पर भी ढाल हो वहाँ खेती के लिये **उत्तल** ( Terraces ) **बनाये जायँ**।



चित्र १६३—उत्तलो (Terraces) की व्यवस्था

(३) बाढ रोकने के लिये **बाँध बनाये जायँ**। इन बाँधो में सचित जल अनेक प्रकार से उपयोग मे लाया जा सकता है।

(४) अपक्षरण द्वारा जो भूमि नष्ट हो रही है, उसे पुन प्राप्त ( Reclaim ) किया जाय। **जलदरियो** (Gullies) **के पाटने के लिये मशीनो का प्रयोग भी अभीष्ट है।**

(५) **कृषि की दोषपूर्ण प्रणालियाँ त्याग दी जायँ**—उदाहरण के लिये स्थानान्तरण की खेती (Shifting cultivation) तुरन्त रोक दी जाय।

## १० भारतवर्ष में भूमि के अपक्षरण की दशा

अब हमें भारतवर्ष मे भूमि के अपक्षरण की दशा का सक्षिप्त अध्ययन करेंगे। अपक्षरण की दृष्टि से भारतवर्ष को तीन भागो मे बाँटा जा सकता है :—

१ हिमालय प्रदेश
२ सिन्ध-गगा का मैदान
३ प्रायद्वीपीय भारत

## १ हिमालय प्रदेश

इसके पुन तीन विभाग किये जा सकते है—(१) पूर्वी हिमालय (२) मध्य हिमालय तथा (३) पश्चिमी हिमालय।

### (१) पूर्वी हिमालय

पूर्वी हिमालय के प्रदेश मे भूमि के अपक्षरण के मुख्य कारण ये है —

(१) वनस्पति का नष्ट होना—इसका एक फल यह है कि यहाँ से प्रवाहित होने वाली नदियो मे बाढ बहुत आती है।

(२) स्थानान्तरण की खेती (Shifting cultivation)—जो आज भी आसाम और बगाल के कुछ भागो मे प्रचलित है।

(३) वर्षा का आधिक्य—जिससे अपक्षरण अधिक होता है।

### (२) मध्य हिमालय

उत्तर प्रदेश के उत्तरी भाग की दशा इतनी बुरी नही है, जितनी पूर्वी हिमालय प्रदेश की। यहाँ पेड इतनी लापरवाही से नही काटे गये है। खेती के लिये ढालो पर उत्तल (Terraces) बनाये गये है। काठगोदाम से नैनीताल जाते समय ऐसे अनेक उत्तल दृष्टिगोचर होते है।

### (३) पश्चिमी हिमालय

यहाँ की शुष्क जलवायु आँशिक रूप से भूमि के अपक्षरण के लिये उत्तरदायी है। दीर्घकाल तक वर्षा न होने से तथा वर्षा की मात्रा कम होने से भूमि की पेड-पौधो को बृद्ध करने की शक्ति नष्ट हो जाती है। कम वर्षा का एक दूसरा परिणाम है—भेड-बकरियो द्वारा घास का अतिभक्षण। इसके अतिरिक्त यहाँ भी असावधानी से वनस्पति नष्ट की गई है। इन्ही सब कारणो से यहाँ भूमि का अपक्षरण बहुत होता है।

## २ सिन्ध—गंगा का मैदान

यहाँ पर प्रवाहित होने वाली प्राय सभी नदियाँ हिमालय पर्वत से निकलती है। इसका उल्लेख तो हो ही चुका है कि हिमालय-प्रदेश मे बिना सोच-विचार किये लापरवाही के साथ जगल काटे गए है। इसका फल यह होता है कि इन नदियो मे प्रति-वर्ष भयानक बाढ आती है।

पजाब की नहरो मे वायु के परिवाहन द्वारा बहुत सी रेत एकत्र होती रहती है, जिससे उनकी गहराई क्रमश घटती रहती है।

## ३. प्रायद्वीपीय भारत

इस क्षेत्र मे स्तर-अपक्षरण (Sheet Erosion) अधिक महत्वपूर्ण है। कही-कही पर भेड-बकरियो के अतिभक्षण (Overgrazing) द्वारा वनस्पति नष्ट हो गई है। किन्तु सतोष का विषय यह है कि यहाँ सिंचित क्षेत्रो (Irrigated Areas) मे काफी बाँध बनाये गये है तथा नील-गिरि के चाय के प्रदेश मे उत्तलो (Terraces) की सुन्दर व्यवस्था है।

# बाइसवाँ परिच्छेद

# भारतवर्ष के भौम्याकारिकीय विभाग

## (Physiographic Divisions of India)

## १. भौम्याकारिकीय विभाग

भौम्याकारिकी की दृष्टि से भारतवर्ष के तीन विभाग किये जा सकते है —

(१) प्रायद्वीपीय भारत अर्थात् विन्ध्य-श्रेणियो दक्षिण का भ.ग।

(२) अप्रायद्वीपीय भारत अर्थात् हिमालय प्रदेश जो हिमालय पर्वत की श्रेणियो से निर्मित है।

(३) सिन्ध गगा का मैदान—उपर्युक्त दोनो विभ.गो को पृथक करता है। यह विभाग सिन्ध (प० पाकिस्तान) मे सिन्धु नदी की घाटी से लेकर आसाम मे ब्रह्मपुत्र नदी की घ.टी तक फैला हुआ है।

## २. प्रायद्वीपीय तथा अप्रायद्वीपीय भारत

इन भौमिकीय विभागो की निजी विशेषताये है, जिनका अध्ययन चार शीर्षको के अन्तर्गत किया जा सकता है —

(क) स्तृत भौमिकीय (Stratigraphic)

(ख) रचनाभौमिकीय (Geotectonic)

(ग) भौम्याकारिकी के विभेदन (Diversity in Physiography)

(घ) भूपर्पटी की कोटि (Type of Earth-Crust)

### (क) स्तृत भौमिकीय (Stratigraphic)

स्तृत-भौमिकी (Stratigraphy) भूगर्भ-शास्त्र की एक शाखा है। इसके अन्तर्गत विभिन्न भूभागो के भौमिकीय इतिहास (Geological History) का अध्ययन किया जाता है। जब से पृथ्वी की उत्पत्ति हुई, तब से लेकर आज तक के काल को भूगर्भ-वेत्ताओ ने निम्नलिखित कल्पो तथा युगो मे विभाजित किया है —

| कल्प (Eras) | युग (Periods) |
|---|---|
| ६ तुरीय कल्प (Quaternary) | अभिनव (Recent)<br>प्रातिनूतन (Pleistocene) |
| ५ तृतीयक कल्प (Tertiary) | अतिनूतन (Pliocene)<br>मध्यनूतन (Miocene)<br>आदिनूतन (Oligocene)<br>प्रादिनूतन (Eocene) |

| | | |
|---|---|---|
| ४ | मध्य कल्प (Mesozoic) | क्रिटेशियसे (Cretaceous)<br>जूरासिक (Jurassic)<br>ट्रायसिक (Triassic) |
| ३ | पुराकल्प (Palaeozoic) | परमियन (Permian)<br>कार्बोनिफैरस (Carboniferous)<br>डिवोनियन (Devonian)<br>और्डोविशियन (Ordovician)<br>कैम्ब्रियन (Cambrian) |
| २ | उष कल्प (Eozoic) | आदि (Algonkian) |
| १ | आद्य कल्प (Archaean) | आद्य (Archaean) |

स्तत-भौमिकी की दृष्टि से प्रायद्वीपीय भारत कैम्ब्रियन युग से निरन्तर स्थल-पुञ्ज रहा है, किन्तु अप्रायद्वीपीय भारत अधिकाश काल मे समुद्र मे डूबा रहा है।

## (ख) रचना-भौमिकीय (Geotectonic)

रचना भोमिकीय अध्ययन से हमे विदित होता है कि प्रायद्वीपीय भारत की शिलाये क्षैतिज दिशा मे व्यवस्थित है, जबकि अप्रायद्वीपीय भारत की शिलाओ मे भजन (Folding) तथा विभगन (Faulting) का प्रक्रियाये बहुत अधिक मात्रा मे घटित हुई है।

## (ग) भौम्याकारिकी के विभेदन

भौम्याकारिकी (Physiography) की दृष्टि से प्रायद्वीपीय भारत के अधिकाश पर्वत अवशिष्ट (Relict) प्रकार के है। अन्य शब्दो मे ये पर्वत शिलाओ के कठोर पुञ्जों के अवशेषो को प्रदर्शित करते है, जो ऋतुक्षरण और अपनयन से बच गये है। प्रायद्वीपीय भारत की नदी-घाटियाँ चौड़ी और उथली है क्योकि इन नदियो ने अपने आधार-समतल (Base Level) को प्राप्त कर लिया है। अप्रायद्वीपीय भारत के पर्वत अन्त कृत (Tectonic) कोटि के है। अन्य शब्दो में उनकी उत्पत्ति भूपर्पटी के स्पष्ट उन्मज्जन से हुई है। अप्रायद्वीपीय भारत की नदियाँ यवावस्था मे है, जिससे उनके लम्बवत अपक्षरण का वेग अधिक है

## (घ) भूपर्पटी की कोटि

चतुर्थ दृष्टिकोण से अर्थात् भूपर्पटी की कोटि के विचार से प्रायद्वीपीय भारत होर्स्ट (Horst)[१] का द्योतक है। जब दो सामान्य विभगो (Normal Faults) के मध्य का स्थलखण्ड ऊपर उठ जाता है, तब उसे हम होर्स्ट (Horst) कहते है। होर्स्ट बडी परिदृढता (Rigidity) का स्थिर (Stable) स्थलपुञ्ज होता है, जिस पर बाद के भौमिकीय युगो मे घटित पर्वतकारक गतियो का कोई प्रभाव नही पडता। इसके विपरीत अप्रायद्वीपीय भारत अनम्य (Flexible) भूर्पपटी से निर्मित है, जो पर्वतीकरण को गतियो से बहुत प्रभावित हुआ है।

१—'होर्स्ट' के विशेष विवरण के लिये कृपया दूसरा परिच्छेद देखिये ।

## ३ सिन्ध-गंगा का मैदान

सिन्ध-गगा का मैदान यद्यपि आर्थिक दृष्टि से सबसे अधिक धनी है, तथापि भूगर्भशास्त्र के अध्ययन की दृष्टि से सबसे कम महत्व का है। इसके विषय मे तीन विचारधाराये हैं —

(१) **स्वेस** (Suess)—के अनुसार यह एक अग्र-निम्नन (Fore-deep) है। अन्य शब्दो मे, यह हिमालय पर्वत के आगे अस्तित्व मे आया निम्नन है, जो बाद मे, हिमालय पर्वत से प्राप्त अवसादो से भर गया।

(२) **बुर्राड** (Burrard)—के अनुसार यह पृथ्वी की अनुपर्पटी मे गहरी दरार-घाटी है जो बाद में व्यपघर्षण के निक्षेपो (Detrital Deposits) से भर गई।

(३) **सबसे आधुनिक दृष्टिकोण**—यह है कि यह भूपर्पटी के एक अवनमन (Sag) को प्रदर्शित करता है जो उत्तर की ओर प्रवाहित होनेवाले भारतीय स्थल-खण्ड और टेथिस-सागर मे एकत्र अपेक्षाकृत कोमल अवसादो के मध्य मे स्थित था।

## ४ हिमालय पर्वत

### (१) विस्तार

हिमालय पर्वत बलूचिस्तान (पश्चिमी पाकिस्तान) से लेकर आसाम तक फैला हुआ है। इसकी लम्बाई लगभग १५०० मील है तथा चौडाई १०० मील से लेकर २५० मील तक है।

### (२) भौगोलिक विभाग

#### (क) अनुप्रस्थ प्रच्छेद

कर्नल बुर्राड ने हिमालय पर्वत को चार विभागो में बाँटा है —

(१) पजाबी विभाग, (२) कुमायूँ विभाग, (३) नैपाली विभाग, तथा (४) आसामी विभाग।

(१) **पजाबी विभाग**—इसका विस्तार सिन्ध नदी से लेकर सतलज नदी तक है। इसकी लम्बाई लगभग ३५० मील है। इसकी सबसे ऊँची चोटी नगा पर्वत (२६, ६२० फुट) है। पीर पजाल इसकी दक्षिणी शाखा है।

(२) **कुमायूँ विभाग**—इसका विस्तार सतलज नदी से लेकर काली नदी तक है। इसकी उल्लेखनीय चोटियाँ नन्दा देवी, त्रिशूल, बद्रीनाथ, केदारनाथ, गगोत्री आदि हैं। इनमे नन्दादेवी (२५, ६४५ फुट) सबसे ऊँची है।

(३) **नैपाली विभाग**—इसका विस्तार काली नदी से लेकर तिस्ता नदी तक है। इसकी लम्बाई लगभग ५०० मील है। इसकी उल्लेखनीय चोटियाँ एवरैस्ट, कचनजगा, धौलगिरि, अन्नपूर्णा, गोसाईंथान आदि है। एवरैस्ट (२९, १४१ फुट) ससार का उच्चतम गिरि शिखर है।

(४) **आसामी विभाग**—इसका विस्तार तिस्ता नदी से लेकर ब्रह्मपुत्र के मोड तक है। इसकी लम्बाई लगभग ४५० मील है। इसकी उल्लेखनीय चोटियाँ नामचा बरवा (२५,४४५ फुट) तथा कुला कागडी (२४,७८४ फुट) हैं।

#### (ख) अनुदैर्घ्य प्रच्छेद (Longitudinal Section)

हिमालय पर्वत को दक्षिण से उत्तर की ओर चार प्रायः समानान्तर कटिबन्धो मे बाँटा जा सकता है —

(१) बाह्य हिमालय (The Outer Himalayas )
(२) लघु हिमालय ( The Lesser Himalayas)
(३) मध्य हिमालय (The Central Himalayas )
(४) पार-हिमालय (The Trans-Himalayas)

(१) **बाह्य हिमालय**—इसकी चौडाई ५ मील से लेकर ३० मील तक है तथा औसत ऊँचाई लगभग ३,००० फुट है। यह विभाग जगली तथा दलदली है।

(२) **लघु हिमालय**—इसकी चौडाई ४० मील से लेकर ५० मील तक है तथा ऊँचाई १२,००० फुट से लेकर १५,००० फुट तक है।

(३) **मध्य हिमालय**—इसकी औसत ऊँचाई २०,००० फुट है। इस विभाग मे उच्चतम शिखर पाये जाते हैं।

(४) **पार-हिमालय**—इसकी औसत चौडाई लगभग २५ मील है। इसमे नदियो की घाटियाँ १४,००० फुट की ऊँचाई पर स्थित हैं।

## (३) भौमिकीय विभाग

भूगर्भ शास्त्र की दृष्टि से हिमालय पर्वत के चार विभाग किये जा सकते हैं, जो क्रमश दक्षिण से उत्तर की ओर स्थित है —

(१) **शिवालिक**—ये ऊपरी तृतीयक (Upper Tertiary ) युग की शिलाओ से बने हैं।

(२) **उप-हिमालय**—इनके और शिवालिक के मध्य मे मुख्य सीमा स्थित विभग ( Main Boundary Fault) है। ये प्रि-कँम्ब्रियन से लेकर तृतीयक युग तक की रचनायें हैं।

(३) **मुख्य हिमालय**—ये पुराना युग की रूपान्तरित शिलाओ से बने है।

(४) **तिब्बती हिमालय**—इसकी शिलाये कैम्ब्रियन से लेकर प्रादिनूतन (Eocene ) युग तक की है। ये शिलाये महासागरीय है तथा इनमे निखातक (Fossils) पाये जाते है।

## (४) संरचना (Structure)

अभी तक सम्पूर्ण हिमालय पर्वत की सरचना का अध्ययन नही किया जा सका है। कुमायू के पूर्व के भाग का अभी तक किसी ने अन्वेषण नही किया। सभवत इसका कारण यह है कि इस भाग मे हिमालय का दक्षिणी ढाल बहुत प्रपाती है, तलहटी अत्यन्त सकीर्ण है तथा जलवायु प्रतिकूल है। हिमालय पर्वत की सरचना के विषय में जो कुछ भी हमारा वर्तमान ज्ञान है, उसका श्रेय सर्वश्री पिलग्रिम, वैस्ट, वाडिया, ऑडैन, हेडन, ओल्डैम बुर्राड आदि विद्वानो को है।

पश्चिमी हिमालय मे निम्नलिखित सरचनात्मक पेटियाँ पाई जाती है —

(१) **बाह्य तथा उप-हिमालय** (Outer and Sub Himalayas)—इसमें दो पेटियाँ है —

(क) **शिवालिक पेटी**—यह मध्य-मध्यनूतन (Mid Miocene) से लेकर निम्न प्रातिनूतन ( Lower Pleistocene ) तक के सरिता-निक्षपो से बनी है। यह पेटी हिमालय पर्वत के सम्पूर्ण पद के अनरूप फैली है। इसमें ज़रा प्रकार के भज पाये जाते हैं।

(ख) **सिरमूर पेटी**—यह नैनीताल से उत्तर-पश्चिम की ओर फैली है। नैनीताल के पूर्व मे यह अनुपस्थित है। यह तृतीयक (Tertiary) युग के उपह्रद निक्षेप (Lagoon deposits) से बनी है। इसमे समाभिनत फज (Isoclinal Folds) पाये जाते हैं।

(२) **मध्य हिमालय** (Central Himalayas)—इसमे तीन पेटियाँ हैं —

(ग) **पूर्वावस्थित पेटी** (Autochthonous Belt)—पूर्वावस्थित पेटी ऐसी पेटी को कहते है जिसकी शिलाये अपनी मूल स्थिति मे रहती हैं अर्थात् वे स्थानान्तरित नहा होता। अन्य शब्दो मे यह पेटी पर्वतो के मूल की द्योतक है। इस पेटी की शिलाये कार्बोनिफैरस युग से लेकर प्रादिनूतन (Eocene) युग तक की हैं। इसमे शायी भजन पाये जाते हैं। दक्षिण को ओर ये शिलाये तृतीयक युग की शिलाओ पर चढ गई हैं। पजाल वाल्कैनिक (Panzal Volcanic) तथा स्रोल सिरीज (Srol Series) की शिलाये पूर्वावस्थित पेटी के अन्तर्गत हैं।

(घ) **पुराना युग की प्रच्छद पेटी** (Purana Nappe Belt)—पूर्वास्थित पेटी के पश्चिमी भाग मे निखातक हीन स्लेट शिलाये उत्क्षिप्त हैं।

(ङ) **मणिभीय प्रच्छद पेटी** (Crystalline Nappe Belt)—यह पेटी प्राचीन रूपान्तरित शिलाओ से निर्मित है। इसमे ग्रेनाइट के नितोदन (Intrusions) बहुत पाये जाते हैं।

(३) **पार-हिमालय** (Trans-Himalayas) इसमे केवल एक पेटी है :—

(च) **तिब्बती पेटी**—यह पेटी कैम्ब्रियन से लेकर प्रादिनूतन युग तक की महासागरीय शिलाओ से बनी है। इन शिलाओ मे निखातक (Fossils) पाये जाते हैं। ये शिलाये टैथिस भूद्रोणी मे अवसादो के एकत्र होने से बनी है।

## (५) सरचनात्मक विशेषताये

हिमालय पर्वत मे निम्नलिखित सरचनात्मक विशेषताये पायी जाती हैं —

(१) हिमालय पर्वत चाप की आकृति के हैं। यह चाप प्रायद्वीपीय भारत की दिशा मे उन्नतोदर है तथा तिब्बत की दिशा मे नतोदर।

(२) हिमालय पर्वत मे दो उल्लेखनीय मोड हैं। एक उ० प० मे गिलगिट और नगा पर्वत के निकट है, जहाँ सिन्ध नदी मुडती है, दूसरा उ० पू० है, जहाँ ब्रह्मपुत्र मुडती है।

(३) हिमालय पर्वत के ढाल दक्षिण की ओर प्रपाती हैं और उत्तर की ओर मन्द।

(४) सामान्य अभिलम्बा (Strike) की दिशा उ० प० से द० पू० है।

(५) सम्पूर्ण हिमालय की लम्बाई के अनुरूप कश्मीर से लेकर आसाम तक एक विपरीत विभग चला गया है, जिसे मुख्य सीमा स्थित विभग (Main Boundary Fault) की सज्ञा दी गई है। यह विभग शिवालिक शिलाओ को अपेक्षाकृत प्राचीन शिलाओ से पृथक करता है।

(६) मुख्य सीमा स्थित विभग के अनुरूप भूपर्पटी में गतियाँ होने के कारण हिमालय प्रदेश भूकम्प की पेटी मे आता है।

(७) कुछ नदियो ने हिमालय पर्वत के आरपार गहरी और प्रपाती पार्श्वो वाली घाटियाँ बनाई हैं। सभवत ये नदियाँ पूर्वगामी प्रवाह (Antecedent Drainage) की द्योतक हैं।

## (५) उद्भव (Origin)

**पुराकल्प का पुराभूगोल** (Palaeo-geography of the Palaeozic Era)—मध्य पुराकल्प मे स्थल और जल का वितरण इस प्रकार था —

(क) द० अमरीका, अफोका, प्रायद्वीपीय भारत, आस्ट्रेलिया और अण्टार्कटिका एक दूसरे से जुडे हुए थे और एक महान स्थलखण्ड का निर्माण करते थे, जिसे 'गोण्डवानालैण्ड' (Gondwanaland) की सज्ञा दी गई है।

(ख) दूसरी ओर उ० अमरीका, योरप और एशिया एक दूसरे से जुडे हुए थे और एक दूसरे स्थलखण्ड का निर्माण करते थे जिसे 'लॅरेशिया' (Laurasia) की सज्ञा दी गई है।

लॅरेशिया उत्तर मे था और गोण्डवानालैण्ड दक्षिण मे और इनके मध्य मे एक सकरा सा सागर था, जिसे भूगर्भ-वेत्ताओ ने टैथिस सागर (Tethys Sea) की सज्ञा दी है।

**हिमालय के विकास का इतिहास**—टैथिस सागर मे लॅरेशिया और गोण्डवानालैण्ड की नदियो द्वारा लाये गये अवसाद से हिमालय पर्वत बना है। उसके विकास मे वे सभी प्रावस्थाये हुई, जिनकी विवेचना ५५ वे परिच्छेद मे 'भूद्रोणी विषयक उपकल्पना' के अन्तर्गत को गई है।

**अग्र प्रदेश तथा पृष्ठ प्रदेश**—हिमालय पर्वत के बनने के लिये तिब्बत की दिशा से दबाव पडा और प्रायद्वीपोय भारत ने उसे रोका। अतएव हिमालय के निर्माण मे तिब्बत पृष्ठ प्रदेश (Hinterland) था और द० पठार अग्रप्रदेश (Foreland) था।

**हिमालय पर्वत का उन्मज्जन**—हिमालय पर्वत एक बार मे ऊपर नही उठा है। उसका प्रथम उन्मज्जन मध्य-प्रादिनूतन (Mid Eocene) युग मे हुआ। इसके फलस्वरूप जलज शिलाओ की मध्यवर्ती मणिभोय अक्ष (Central Crystalline Axis) ऊपर उठी। दूसरा उन्मज्जन मध्यनूतन (Miocene) युग के मध्य मे हुआ। इसके फलस्वरूप लघु-हिमालय की श्रेणियाँ ऊपर उठो। तीसरा उन्मज्जन अतिनूतन (Pliocene) युग मे हुआ। इसके फलस्वरूप शिवालिक श्रेणियाँ ऊपर उठी तथा हिमालय पर्वत का वर्तमान विन्यास अस्तित्व मे आ गया।

# Introduction

It is with great pleasure that I write this introduction to Professor J. P. Srivastava's treatise on oceans entitled 'Udadhi'. Professor Srivastava worked as a lecturer in Geography in Nagpur University for a session and in that capacity he demonstrated a remarkable ability in handling courses in Physical Geography. He has a solid background both in Geology and Geography and in addition, he has made extensive studies in Hindi Literature. All this makes it evident that Professor Srivastava is an extremely competent person to write a treatise of this nature in Hindi. Advanced students of geography will find a great deal of information in this work and others will find it immensely interesting. There is no geographical aspect of the ocean which has not been dealt with and this small volume distills from a vast subject practically all facts and phenomena of interest and importance. Professor Srivastava possesses a clear and charming style and by writing this book he has made a vary valuable contribution to the national language of the country. I heartily congratulate Professor Srivastava, my former colleague, for this laudable enterprise and wish to recommend his book to every student of Physical Geography.

Geography Department
Indiana University,
Bloomiug, U. S. A.
Sept. 20, 1954.

**S. Mookerji.**
*Formerly Head of the Department of Geography, Nagpur University*
*At present—Exchange Visitor under Fulbright Act,*
*Indiana University, U. S. A.*

लेखक की ओर से

# निवेदन

प्रस्तुत खण्ड 'उदधि' मे महासागरो पर भौगोलिक दृष्टिकोण से विचार किया गया है।

× × ×

भूपृष्ठ का ७१ प्रतिशत भाग जल द्वारा आच्छादित है। इसीसे महासागरो की महत्ता प्रकट है।

× × ×

हम भारतवासियों के लिये यह गर्व, गौरव एव गरिमा का विषय है कि ससार मे सर्व प्रथम मर्यादा पुरुषोत्तम रामचन्द्रजी ने महासागर पर पूर्ण विजय प्राप्त की थी–

'बान्ध्यो बन निधि, नीर निधि, जलधि, सिन्ध, बारीस।
सत्य तोयनिधि, कम्पति, उदधि, पयोधि, नदीस ॥'

× × ×

नागपुर विश्वविद्यालय के भूगोल विभाग के अध्यक्ष डा० सितांशु मुखर्जी ने इस खण्ड की भूमिका लिखी है। उनके प्रति मै अपना आभार प्रदर्शित करता हूँ।

—जनार्दन प्रसाद श्रीवास्तव




चित्र १८०—हिन्द महासागर के कूट तथा अथाह [सन्दर्भ पृष्ठ १९७]

# समर्पण

पूज्य भ्राता

श्रीमान महावीर प्रसाद श्रीवास्तव आई० ए० एस०

गृह सचिव, मध्यप्रदेश शासन



के

कर कमलों में

सादर समर्पित

(पृष्ठ १७३ के सामने



चित्र १६४—आँस्ट्रेलिया की महान परातट प्रवा ी
(Great Barrier Reef of Australia)

# तेइसवाँ परिच्छेद

# ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

अत्यन्त प्राचीन काल मे ग्रीस के निवासियो को भूमध्यसागर का व्यवहारिक ज्ञान था। वे इसे 'थालासा' (Thalassa) कहते थे।

ईसा के चार शताब्दी पूर्व पिथियस (Pytheas) नामक ग्रीस निवासी ब्रिटिश द्वीप समूह के तट तक नौकारोहण करने मे समर्थ हुआ। लगभग एक शताब्दी ईसा पूर्व हिप्पालस (Hippalus) ने हिन्द महासागर के मानसून वायु के क्षेत्र को खोज की।



चित्र १६५—मागेलन अभियान का पथ

सन् १४९२ और सन् १५२२ ई० के बीच मे भूपृष्ठ विषयक ज्ञान मे विशेष अभिवृद्धि हुई है। इसी काल मे कोलम्बस अन्धमहासागर के मार्ग द्वारा अमरीका पहुँचा, वास्कोडिगामा उत्तम आशा अन्तरीप होता हुआ भारतवर्ष पहुँचा और मागेलन-अभियान ( Magellan's expeditions ) के उत्तरजीवक (Survivers) जलयान द्वारा पृथ्वी के गोलाभ का सर्वप्रथम परिनौकारोहण (Circumnavigation) करने मे सफल हुए। चित्र १६५ मे मागेलन अभियान का पथ प्रदर्शित किया गया है।

इस भाँति इस अल्पकाल मे पृथ्वी का लगभग आधा भाग खोजा जा सका। इस विषय मे यह मनोरजक घटना उल्लेखनीय है, कि सन् १५२१ में प्रशात पार करते समय जब मागेलन ने विवृतसागर मे ध्वनीकरण (Sounding) का प्रयत्न किया और उसकी रज्जु सागर नितल तक न पहुँच सकी, तब उसने इसका यह निष्कर्ष निकाला, कि वह सबसे अधिक गहरे महासागर की खोज करने में सफल हुआ।

सोलहवी और सत्रहवी शताब्दियो मे जो जलयात्राये की गई, उनसे विभिन्न

महासागरो के पृष्ठ विस्तार का ज्ञान बढा है। सागरपृष्ठ का तापक्रम, लवणता, तरगे, ज्वारभाटा आदि का अध्ययन हुआ। अठारहवी शताब्दी के उत्तरार्ध मे कैप्टन कुक ने प्रशात महासागर मे, कैप्टन फिप्स (Capt Phipps) ने आर्कटिक सागर मे और सन् १८४० ई० मे सर जौन रौस (Sir John Ross) ने अण्टार्कटिक सागर मे ध्वनीकरण का। केवल अत्यन्त गहरे भागो को छोडकर इन सबके फल पर्याप्त रूप मे यथार्थ थे।

योरप और अमरीका के बीच मे विद्युत-सदाम ( Electric Cable ) की व्यवस्था के कारण भी महासागरीय अन्वेषण मे उन्नति हुई है। सन् १८५० ई० के लगभग ब्रुक ने सागर-नितल के अध्ययन के लिए एक नवीन रीति की खोज की। इसमे रज्जु (Line) और नली (Tube) को नीचे ले जाने वाला गुरु-भार (Heavy weight) सागर नितल पर पहुँचकर वही रह जाता है और नली नितल का निक्षेप भरकर ऊपर आ जाती है। इस नवीन रीति से अगाध सागरो मे बार-बार ध्वनीकरण की जाने लगी और अधिक यथार्थ फल प्राप्त होने लगे।

एजियन सागर मे अनेक अन्वेषणो के उपरात सन् १८४० के लगभग एडवर्ड फोर्बे (Edward Forbe) इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि महासागरो मे जीव और पादप निश्चित गहराई तक ही पाये जाते है और जीवो की अपेक्षा पादप कम गहराई तक मिलते हैं। इनका कथन था कि जीव केवल ३०० फैदम की गहराई तक ही मिलते हैं। बाद मे माइकैल सार्स (Michael Sars), वायविल्ले थोमसन (Wyville Thomson) तथा डब्ल्यू० बी० कारपैण्टर (W B Carpenter) आदि अन्वेषको ने योरप के अटलाण्टिक तट की खोज द्वारा यह सिद्ध कर दिया कि जीव एक-दो मील की गहराई तक पाये जाते हैं।

यहाँ पर एक मनोरजक घटना उल्लेखनीय है। भूमध्यसागर मे एक समुद्रान्तर सदाम (Submarine Cable) को सुधारने के लिये जब जलपृष्ठ पर लाया गया, तब उसमे बहुत से जीव चिपटे हुए थे। स्पष्ट है, कि ये जीव सागर नितल मे उसी स्थान पर रहते होगे जहाँ सदाम विद्यमान था। इस घटना के कारण लोगो की रुचि खोज की दिशा मे और भी अधिक बढी।

परिणामस्वरूप जो अन्वेषण किये गये, उनमे सबसे अधिक महत्वपूर्ण कार्य ब्रिटिश जलयान चैलेञ्जर (Challenger) का है। इसने सन् १८७३ और १८७६ के बीच मे पृथ्वी की परिक्रमा लगाकर महासागरीय-अनुसधान किया। इस जलयान मे वैज्ञानिको और विशेषज्ञो का एक दल था। इस दल के नेता सर जॉन मरे थे। इसने विभिन्न गहराइयो मे जीव, पादप, निक्षेप, तापक्रम, घनत्व आदि प्रत्येक वस्तु का वैज्ञानिक, नियमित और क्रमबद्ध अध्ययन किया। महासागरीय ज्ञान-भण्डार में चैलेञ्जर-रिपोर्ट का आज भी महत्वपूर्ण स्थान है।

चैलेजर के अतिरिक्त पिछली शताब्दी के अधिक उल्लेखनीय अभियान ये हैं —

(१) **टसकैरोरा** (Tuscarora)—इसने सन् १८७४ से लेकर सन् १८७६ तक प्रशान्त महासागर में अन्वेषण किया ।

(२) स्कैण्डिनेविया के नाविको का कार्य—इनमें **नानसेन, एमण्डसेन** तथा **पैटरसेन** विशेष उल्लेखनीय हैं।

(३) **माइकेल सार्स** (Michael Sars)—ने सन् १९१० मे उत्तरी अन्ध महासागर मे अन्वेषण किया।

(४) जर्मनी का **मैटियोर** (Meteor) अभियान जिसका कार्यकाल १९२५-२७ था।

(५) सन् १९३२ मे दक्षिणी महासागर मे **डिसकवरी द्वितीय** (Discovery II) का अभियान।

(६) सन् १९४७-४८ मे स्वेडन के **एलबाट्रोस** ( Albatross ) का अभियान

(७) सन् १९५०-५१ मे **डिसकवरी द्वितीय** का अभियान

(८) सन् १९५१ मे **चैलेञ्जर** का अभियान

(९) सन् १९५१-५२ मे **हालैण्ड द्वारा सम्पन्न अभियान**

(१०) **अन्तर्राष्ट्रीय भूभौतिकी वर्ष** (International Geophysical Year ) **के अन्तर्गत विभिन्न अभियान** जिनमे अधिक उल्लेखनीय **नॉटिलस** (Nautilus) [उत्तरी ध्रुव पहुँचनेवाली पनडुब्बी] तथा सर विवियन फुश का **कौमनवैल्थ अण्टार्कटिका • पार अभियान** (Commonwealth Trans-Antarctic Expedition) है।

अभिनव काल मे बहुत से देशो ने महासागरीय अन्वेषण का स्तुत्य कार्य किया है। उत्तरी सागर और नार्वेजियन-सागर के अध्ययन के लिये एक अन्तर्राष्ट्रीय कमीशन नियुक्त किया गया है। इसके अतिरिक्त अनेक नगरो मे सामुद्र-प्रयोगशालाये (Marine Laboratories) स्थापित की गई है, जहाँ अन्वेषण का बहुत सा कार्य हुआ और हो रहा है।

# चौबीसवाँ परिच्छेद

# अन्वेषण सम्बन्धी यन्त्र

महासागरो के अन्वेषण के लिये जो साधन अपनाये जाते है, उनमे अधिक उल्लेखनीय ये है —

१—**ध्वनीकरण** (Sounding)—अगाध सागर के अन्वेषण के लिये उपयोग मे आनेवाले उपकरणो मे ध्वनीकरण का यत्र मुख्य है। इससे गहराई ज्ञात की जाती है। चैलञ्जर के समय मे जो रीति अपनाई जाती थी, वह अत्यन्त सरल किंतु श्रमजनित और अशुद्ध थी। इस रीति मे रज्जु द्वारा भार सागर नितल तक ले जाया जाता था। बाद मे रज्जु का स्थान वीणातन्तु (Piano Wire) ने ले लिया। इस रीति से गहरे सागर के ध्वनीकरण मे घटो लग जाते थे और यदि कही कोई व्यतिक्रम हो गया तो सहस्रो गज लम्बा बहुमूल्य ततु व्यर्थ चला जाता था। अभिनव काल मे प्रतिध्वनि-ध्वनीकरण ( Echo-Sounding) की नवीन रीति ज्ञात हुई है और अब इसी का प्रयोग होता है। इस नवीन यत्र की विस्तृत विवेचना यहाँ पर सम्भव नही है। इतना कहना ही पर्याप्त होगा कि इस प्रणाली के अन्तर्गत जलयानो के तल मे एक प्राचीर ( Diphragm) रहता है जिसमे विद्युत प्रदोलन किया जाता है। ये प्रदोलन ( Oscillations ) सागर-नितल तक जाते है और जब वहाँ से परावर्त्तित (Reflct ) होकर वापिस लौटते है तब एक प्रापण-प्राचीर ( Receiving-diaphragm ) द्वारा ग्रहण और बिजली द्वारा आलेखित किये जाते है। गहरे से गहरे सागर मे और अत्यन्त प्रतिकूल परिस्थितियो मे भी इस प्रकार के ध्वनीकरण के लिये कठिनता से कुछ ही सैकण्ड लगते है।

२—**निकर्षण** ( Dredging )—अधिक गहराई मे रहने वाले जीवो के अध्ययन के लिये यह रीति विशेष सुविधाजनक है।

निकर्ष ( Dredge ) अनेक फुट लम्बा लौह-ककाल होता है, जिसमे बहुत से थैले लगे रहते है। सागर नितल मे डालकर इसे घटो घसीटा जाता है। फिर पृष्ठ पर खीचकर इसकी अन्तर्वस्तु की परीक्षा की जाती है।

यह आशा करना कि इस रीति से अथाह सागर के जीवो का यथार्थ बोध हो जायगा—भ्रममात्र ही है, क्योकि तेज चलने वाले जीव तो तुरन्त भाग जाते है और फसते है तो केवल वे अभागे जन्तु जो इतने छोटे है कि जाल मे समाजाते है और जिनकी गति इतनी मन्द है कि वे तुरन्त भागने मे नितान्त असमर्थ है।

३—**कर्ष-जाल** (Tow-nets) **और उदग्र-जाल** ( Vertical nets )—जलपृष्ठ पर तैरने वाले और बीच के प्रदेशो के जीवो और पादपो के फसाने के लिये इनका प्रयोग किया जाता है।

४—**मथित्र** ( Centrifuge )—आधुनिक अन्वेषणो के अध्ययन से ज्ञात होता है कि महासागर मे रहने वाले बहुत से जीव इतने सूक्ष्म है कि वे अच्छे से अच्छे रेशम के जालो की अक्षि ( Mesh ) से भी निकल जाते है। महासागर जल को







चित्र १६६—महासागरीय अन्वेषण के कुछ साधन

क=लूका का ध्वनीकरण (Sounding) का यत्र
ख=ओटर का आनाय-जाल (Otter's Trawl)
ग=माइकैल सार्स का उदग्र कर्ष-जाल (Vertical Tow Net)
घ=चैलेञ्जर का निकर्ष-जाल (Challenger's Dredge)

मथकर ही ये जीव एकत्र किये जा सकते है। 'माइकैल सार्स' मे एक बडा मत्रिथ था, जिसमे १२०० घन सैण्टीमीटर सागरजल एक साथ मथा जा सकता था और इसमे छै कॉच लगे हुए थे। यह एक मिनट मे ७०० से ८०० परिक्रमाये करता था और आठ मिनट के बाद सारे जीव कॉचो के तल मे एकत्र हो जाते थे। तब निर्मल जल गिरा दिया जाता था और निक्षेप को नोकदार पेंदी के छोटे कॉच मे रखकर हस्त-मथित्र से पुन मथते थे। इस प्रकार सारी अन्तर्वस्तु जो सैकडो घन सैण्टीमीटर सागर जल मे विद्यमान थी एक ही बूद मे एकत्र हो जाती थी। तदन्तर उसकी परीक्षा अण्वीक्ष्य-यत्र (Microscope) से की जाती थी।



चित्र १६८—तापमापक सहित प्रतिवर्ती जलकपी

**५—अगाध-सागरीय तापमान** (Deep Sea Thermometer)—अगाध सागरो का तापमान जानने के लिये सिक्स का अधिकतम एव न्यूनतम तापक्रम-मापक (Six's Maximum and Minimum Thermometer) सर्वप्रथम प्रयोग मे लाया गया। चैलेञ्जर के अन्वेषण-काल मे मिलर (Miller) तथा कसैला (Caselli) द्वारा सशोधित रूप काम मे लाया गया। यह तापमापक विवृत सागर के लिये, जिसमे गहराई के साथ तापक्रम घटता है, सन्तोपजनक है। ध्रुवीय प्रदेशो और कुछ समावृत सागरो मे भिन्न तापक्रमो के स्तर विद्यमान है अर्थात् गहराई के साथ टापक्रम कभी घटता है, तो कभी बढता है। ऐसी दशा मे सिक्स का तापमापक असफल सिद्ध होता है। अतएव उसके स्थान पर एक नवीन तापमापक का आविष्कार किया गया। इस तापमापक को उलटा जा सकता है। इससे किसी भी गहराई का तापक्रम लिया जा सकता है। इस प्रतिवर्ती-तापमापक (Reversing thermometer) मे नैग्रैट्टी (Negretti), जम्ब्रा (Zambra) तथा रिचर (Richter) ने महत्वपूर्ण सपरिवर्तन और सशोधन किये है।



चित्र १६७ प्रतिवर्ती तापमापक

**६—जल कूपियाँ** (Water bottles)—इनका प्रयोग सागर के किसी विशेष स्तर का जल

लाने के लिये किया जाता है। हाल ही मे एक प्रतिवर्ती जलकूपी (Reversing water bottle) प्रयोग मे लाई गई है, जिसमे तापक्रममापक भी रखा जा सकता है। इस प्रकार तापक्रम- वाचन और जल न्यादर्श सचयन दोनो कार्य एक साथ हो जाते हैं।



चित्र १६९—हॉलैण्ड-हैनन का भामान

७—भामान (Photometer)—महासागरो मे सूर्यप्रकाश कितनी गहराई तक जाता है—यह अध्ययन करने के लिये अनेक प्रकार के भामान यत्र समय समय पर काम मे लाये गये हैं।

८—प्रवाह-मान (Current-Measurer)—जल प्रवाहो का गति वेग और दिशा जानने के लिये अनेक युक्तियाँ काम मे लाई गई हैं। पृष्ठ-प्रवाह के अध्ययन के लिये तैरने वाली वस्तुओ जैसे हिमशिला (Ice-berg) प्रवाह-कूपी (Drift bottle) आदि से लाभ उठाया जाता है।



चित्र १७०—तरग मापक

अध स्थ-धाराओ (Under-rurrents) के प्रत्यक्ष मापन के लिये प्रवाहमान (Current Measurer) काम मे लाया जाता है। इस यत्र की रचना जटिल है।इसके आधुनिक रूप का श्रेय वी० डब्ल्यू ऐकमैन (V. W Ekman) को है।

९—सरलमापक (Hydiometer)—इसी सागर जल का घनत्व निर्धारित किया जाता है। यह साधारणत, कॉच अथवा धातु का बेलन होता हैजो पानी मे तैरता है।

१०—घनत्वमापक (Densimeter)—सागरजल के विभिन्न न्यादर्शो घनत्व के मापन के लिये श्री जे० जे० मैनलै (J. J Manley) ने भिन्नक घनत्वमापक (Differential Densimeter) का आविष्कार किया है। इसकी रचना जटिल है।



इसका निर्माण इस उद्देश्य से हुआ था कि इसे सागरतट पर स्थित सामुद्र-प्रयोग-शालाओ मे प्रयोग मे लाया जा सके। अभिनव काल मे इस यन्त्र मे इतने अधिक सशोधन और परिवर्तन किये गये है कि अब इसे सरलता से जलयानो मे भी उपयोग कर सकते है।

चित्र १७१—तरलमान



चित्र १७२—घनत्वमापक

पच्चीसवाँ परिच्छेद

# महासागर-जल के सामान्य गुण

## १—क्षेत्रफल तथा गहराई

पृथ्वी के समस्त धरातल का क्षेत्रफल प्राय: बीस करोड वर्ग मील है। इसका



चित्र १७३—भूपृष्ठ पर जल का विस्तार

लगभग ७१ प्रतिशत अंश जल द्वारा आच्छादित है; शेष २९ प्रतिशत स्थल है।

महासागरो मे विद्यमान समस्त जल के आयतन की महत्ता का अनुमान इस प्रकार लगाया जा सकता है, कि यदि समस्त पृथ्वी को समतल कर दिया जावे, तो भी उस पर दो मील ऊँचा जल का स्तर रहेगा।

सर जौन मरे के अनुसार महासागरो की गहराई इस प्रकार है —

| गहराई | समस्त पृथ्वी का प्रतिशत |
|---|---|
| ० फुट से ६०० फुट तक | ५ |
| ६०० फुट से ३००० फुट तक | ३ |
| ३००० फुट से ६००० फुट तक | २ |
| ६००० फुट से १२००० फुट तक | १५ |
| १२००० फुट से १८००० फुट तक | ४१ |
| १८००० फुट से अधिक | ५ |

## २—पृष्ठ की प्रकृति

महासागर पृष्ठ, जो स्थल की अपेक्षा इतना अधिक समतल है कि उसे सागर-समतल (Sea-Level) की सज्ञा दी गई है, वास्तव मे वक्राकार है और पृथ्वी की आकृति के सदृश है। महाद्वीपो की वृहद स्थल-राशि महासागर जल को अपनी ओर आकृष्ट करती है, जिसके कारण महासागर पृष्ठ कही ऊँचा है, तो कही नीचा और सर्वत्र पृथ्वी के गोलाभ के समान नही है। यह आकर्षण बहुत कुछ स्थल की मात्रा और घनत्व पर निर्भर है। आगणन द्वारा यह ज्ञात हुआ है कि हिमालय की आकृष्टि के कारण हिन्द महासागर का जल बंगाल की खाडी के उत्तरी भाग मे लका तट की अपेक्षा ३०० फुट अधिक ऊँचा रहता है। इसी प्रकार उ० अमरीका के पूर्वी तट का जलपृष्ठ पश्चिमी तट की अपेक्षा नीचे रहता है। इसका कारण रॉकी पर्वत श्रेणी है।

## ३—संरचना

महासागर जल का ३.५ प्रतिशत भाग घुले हुए खनिजो से रचित है इन खनिजो का तीन-चौथाई भाग सोडियम क्लोराइड ( Sodium Chloride ) है। मैग्नेशियम क्लोराइड (Magnesium Chloride), कैल्शियम सल्फेट। (Calcium Sulphate) तथा पोटेशियम सल्फेट (Potassium Sulphate) भी विद्यमान है (विशेष विवरण के लिये सागर की लवणता का प्रकरण देखिये) और इनके अतिरिक्त अन्य पदार्थ भी नगण्य मात्रा मे रहते है, यहाँ तक कि सोना और चॉदी के यौगिक (Compounds) भी मिलते है। यदि महासागरो का समस्त लवण एकत्र किया जावे तो वह समस्त पृथ्वी पर ४०० फुट मोटी पर्पटी बनाने में समर्थ होगा। इससे महासागरो मे विद्यमान लवण की मात्रा का अनुमान किया जा सकता है।

## ४—घनत्व तथा दबाव

घुले हुए खनिजो के कारण सागर-जल का घनत्व अलवण-जल (Fresh Water ) की अपेक्षा अधिक होता है। महासागर-पृष्ठ के जल क औसत घनत्व १.०२६ है। वर्षामय उष्ण कटिबन्ध में और बडी नदियो के मुहानो में जहाँ

अलवण जल की अपरिमित राशि मिलती रहती है, घनत्व औसत से कम है। दूसरी ओर शुष्क व्यापारिक वायु के कटिबन्धो मे जैसे लालसागर अथवा भूमध्य-सागर मे, जहाँ वाष्पीकरण अधिक होता है, घनत्व औसत की अपेक्षा अधिक है।

मीलो ऊँचे जल के स्तर के भार के कारण सागर-नितल मे दबाव बहुत रहता है। एक मील की गहराई मे प्रत्येक वर्ग इच पर एक टन भारी जल-स्तम्भ का दबाव रहता है। महासागरीय अथाहो मे प्रति वर्ग इच दबाव लगभग छै टन होता है।

## ५ वर्ण (Colour) एवं भासा (Phosphorescence)

### (अ) वर्ण

### नीला और हरा जल

महासागर जल सामान्यत नीला होता है किन्तु कही कही हरा वर्ण भी पाया जाता है। महासागरो के उष्ण भागो मे सबसे अधिक नीला वर्ण पाया जाता है—जैसे गल्फ-स्ट्रीम मे। दूसरी ओर शीतल सागरो मे हरा जल पाया जाता है, जैसे आर्कटिक महासागर मे। कुछ तटो पर भी हरा जल पाया गया है। वर्ण के इस विभेदन का सन्तोषजनक स्पष्टीकरण अभी तक नही हो सका हैं।

### आकाश के वर्ण से सम्बन्ध

हम अनुमान करते है कि महासागर जल की नीलिमा आकाश के परावर्त्तन (Reflection ) के कारण है। निस्सन्देह यह एक कारण है भी, किन्तु जब हम यह देखते है कि बदली छायी रहने पर भी उष्ण महासागरो के जल का वर्ण नीला ही रहता है और दूसरी ओर प्रखर आतप मे भी आर्कटिक जल हरा ही रहता है, तब हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते है कि वर्ण-विभेदन का केवल यह कारण नही हो सकता।

### शुद्धता से सम्बन्ध

काँच की लम्बी परखनली मे भरे हुए आसुत जल ( Distilled Water) के अवलोकन द्वारा यह ज्ञात होता है कि उसका स्वाभाविक वर्ण नीला है, किन्तु यदि उसमे प्रागारिक (Organic) अथवा अप्रागारिक (Inorganic) अशुद्धियो का समावेश कर दिया जावे, तो उसका वर्ण हरा हो जाता है। इससे तो यही निकर्ष निकलता है कि नीले जल के महासागर अत्यन्त शुद्ध है और हरे जल के महासागरो मे अशुद्धियो का बाहुल्य है। सागरजल मे प्रवेश करते समय स्वेत-प्रकाश व्याभगित (Diffract) होता है और लघुतम दैर्घ्य (Shortest wave length) की प्रकाश-तरगे [नील (Blue), निनील (Indigo) एव नीललोहित (Violet)] प्रविक्षेपित (Scatter) होकर परावर्त्तित (Reflect) होती है, जिसका परिणाम नीला वर्ण है। यदि अशुद्धियो की मात्रा अधिक हुई तो स्थूल हरी तरगे भी परावर्त्तित होती है और वर्ण-निर्धारण मे प्रमुख रहती है।

### नदियो से सम्बन्ध

सागरतट के निकट जल के हरे होने का एक कारण निलम्बित अवसाद (Suspended Sediments) हो सकते है, जो स्थल से किसी भाति वहाँ तक पहुँच गये हो। कुछ आंशिक समावृत सागरो (Partially enclosed seas)

मे जैसे बाल्टिक सागर मे अवसाद के कारण जल विवर्णित (Discoloured) हो गया है। बहुत सी पकमयी सरिताओ (जैसे मिसीसिपी) के मुहाने के निकट सागर बहुत दूर तक विवर्णित हो गया है। चीन के पीले-सागर (Yellow Sea) के नामकरण का भी यही रहस्य है। प्रवृत्य-प्रविक्षेपण (Selected Scattering) तथा स्वेत-प्रकाश की कुछ विशेष तरगो का परावर्त्तन ही सभवत सागर जल के नीले और हरे वर्ण का कारण है, हाँ, आकाश के वर्णों का परावर्त्तन किसी अश तक इसमे अवश्य सहायक होता है।

### जीवो से सम्बन्ध

प्राय सभी महासागरो के जल मे सूक्ष्म एव अण्वीक्ष्य (Microscopic) जीव रहते है। सभव है, इन जीवो की सख्या और प्रकृति के अनुसार महासागर जल का वर्ण कही नीला है तो कही हरा। यदि ये जीव उष्णजल की अपेक्षा शीतल जल मे अधिक हो, जैसा कि अनेक प्रमाणो से सिद्ध होता है, तो हरित रश्मियो का प्रवृत्य-प्रविक्षेपण स्पष्ट हो जाता है। लाल सागर का वर्ण उसमे विद्यमान प्रचुर सूक्ष्म लाल आप्यका (Reddish algae) के कारण ही है।

### लवणता (Salinity) और घुली हुई गैसो (Dissolved gases) से सम्बन्ध

वर्ण-विभेदन के दो और कारण हो सकते हैं—लवणता और घुली हुई गैसो की मात्रा में अन्तर। शीतल जल मे उष्ण जल की अपेक्षा लवणता कम होती है किन्तु घुली हुई गैसो की मात्रा अधिक। उथले जल मे नितल के कारण हुआ परावर्त्तन भी किन्ही अशो में वर्ण-निर्धारण के लिये उत्तरदायी है। प्रवाली श्रृखलाओ के क्षेत्रो मे सामान्य निनील-नील (Indigo-blue) वर्ण तथा महासागरो के मध्य में सागर नितल के विभिन्न भागो द्वारा परावर्तित नील-लोहित और हरा वर्ण बडा ही सुन्दर लगता है।

### (ब) भासा (Phosphorescence)

कभी कभी, विशेषकर शान्त रजनी में, महासागर जल रजत-रश्मियो द्वारा ज्वलित हो उठता है, जिसे हम भासा कहते है। महासागर के पृष्ठ जल मे ऐसे अगणित सूक्ष्मतम अण्वीक्ष्य जन्तु विद्यमान है, जो इस अनोखे प्रकाश का स्फुलिंग (Spark) उत्पन्न करने मे समर्थ है और इस विषय मे उनकी शक्ति समयानुसार घटती-बढती रहती है। यही कारण है कि किन्ही रात्रियो मे महासागरजल प्रकाश से सर्वथा उन्मुक्त रहता है और किन्ही रात्रियो मे प्रत्येक तरग के साथ नवीन रजत-रश्मि प्रज्वलित हो उठती है। कभी कभी जब नौकारोहण द्वारा जलपृष्ठ में विक्षोभ होता है, तो नौका के पीछे पीछे भासा की चमक द्वारा एक छोटा सा पश्च-पथ बनता जाता है।

## ६—आलगत्व (Viscosity)

महासागर जल का आलगत्व महत्वपूर्ण है क्योकि उस पर जीवो का प्लावन और अनेकानेक प्राणिकीय वृत्त (Biological phenomena) निर्भर हैं।

आलगत्व का विभेदन मुख्यत तापक्रम के विभेदन पर निर्भर है। लवणता की सामान्य सीमाओ (३० से ३५ प्रति सहस्त्र) के अन्दर लवणता-विभेदन के कारण आलगत्व के विभेदन नगण्य है। आलगत्व तापक्रम की वृद्धि के साथ घटता जाता है, जैसा कि निम्नाकित तालिका द्वारा स्पष्ट है —

| तापक्रम | आलगत्व ३२ फ पर अलवण जल = १०० | |
|---|---|---|
| | लवणता ३० प्रति सहस्त्र | लवणता ३५ प्रति सहस्त्र |
| ३२° फ | १०३ | १०३ |
| ४१° फ | ८७ | ८८ |
| ५०° फ | ७५ | ७६ |
| ५९° फ | ६६ | ६६ |
| ६८° फ | ५८ | ५९ |
| ७७° फ | ५२ | ५३ |
| ८६° फ | ४७ | ४७ |

## छब्बीसवाँ परिच्छेद

# महासागर नितल की आकृति

### १ उच्चतामितीय बक्र

(The Hypsographic Curve)

यह वक्र उच्चतम गिरि-शिखर से लेकर अधम महासागरीय-अथाह तक के क्रमिक समतल प्रदर्शित करता है।




चित्र १७४—उच्चतामितीय वक्र

### २ समुद्रान्तर भौम्याकार (Submarine Topography)

जैसा कि उच्चतामितीय वक्र के रेखाचित्र द्वारा स्पष्ट है, महासागर नितल को हम चार भागो में विभाजित कर सकते हैं।—

#### (१) महाद्वीपीय निधाय (Continental Shelf)

यह स्थल का स्पर्श करता है और इसका प्रवण (Slope) अत्यन्त मन्द (Gentle) है। यह ६०० फुट तक की गहराई तक फैला हुआ है। इसका निर्माण अपक्षरण (Erosion) और निक्षेपण ( Deposition ) द्वारा हुआ है। नदियो द्वारा लाया गया अवसाद ( Sediments ) इसमे ही एकत्र होता है। ६०० फुट की गहराई तक सूर्य प्रकाश का कुछ अश प्रविष्ट हो सकता है, अतएव इस भाग में वनस्पति पाई जाती है और मछली आदि जल-जन्तु भी मिलते हैं। समस्त पृथ्वी का ५ प्रतिशत भाग महाद्वीपीय-निधाय है।

#### (२) महाद्वीपीय प्रवण (Continental Slope)

यह भाग महाद्वीपीय निधाय के ठीक नीचे है। इसका प्रवण प्रपाती (Steep)



चित्र १७५ महाद्वीपीय निधाय का विस्तार

है और इसका विस्तार लगभग ६०० फुट की गहराई से लेकर १२००० फुट की गहराई तक है। केवल सूक्ष्म मृत्तिका ( Fine Clay ) यहाँ तक पहुँचती है।

### (३) अथाह सागर स्थली (Deep Sea Plain)

महासागर–नितल का अधिकतर भाग इसी प्रकार का है। यह चौडा और प्राय समतल क्षेत्र है जिसकी गहराई १२००० फुट से १८००० फुट तक है। इसके प्रवण अत्यन्त मन्द है। नदियो द्वारा लाया गया अवसाद यहाँ तक नही पहुँचता। इसके निक्षेप (Deposits) सूक्ष्म पक (Fine Mud) और सागरपृष्ठ पर रहनेवाले और मरनेवाले जीव-जन्तुओ की अस्थियो और कर्परो (Shells) से बने है। एक प्रकार की लाल मृत्तिका (Red Clay) जो सभवत ज्वालामुखीय उद्भव की है, वायु द्वारा सागर तक परिवाहित होती है और डूबकर अथाह सागर स्थली तक पहुँच जाती है और उसके निक्षेप के निम्नतम स्तर का निर्माण करती है। भूपृष्ठ का ४१ प्रतिशत भाग अथाह सागर स्थली है

### (४) महासागरीय अथाह (Oceanic Deeps)

ये महासागर के सबसे अधिक गहरे भाग है। ये महासागर नितल मे विस्तृत कुओ और घाटियो की तरह विद्यमान है। नितल के अन्य भागो की अपेक्षा इनका क्षेत्रफल बहुत कम है। अधिकतर ये महासागरो के मध्यभाग मे नही पाये जाते वरन स्थलखण्डो के समीप ही मिलते है। इस प्रकार के चार महत्वपूर्ण निम्नन प्रशान्त महासागर मे और दो अन्ध महासागर मे पाये गये है। सबसे गहरा अथाह मैरियाना द्वीप के निकट स्थित है।

### (५) अन्य विषमताये

अपेक्षाकृत लघु आकार की अन्य विषमताये जैसे लम्बे और सकरे उभार, विस्तृत उभार, ज्वालामुखीय शकु आदि अधिकतर अथाह सागर स्थली पर पाई जाती है।

## ३ महासागर नितल के रूपधेयों की उत्पत्ति

महासागर नितल के रूपधेय सामान्यत निम्नलिखित क्रियाओ से बनते है —

(१) समुद्वर्तन (Diastrophism) अथवा भूपर्पटी के कुछ भाग का ऊपर उठ जाना अथवा नीचे धँस जाना।

(२) ज्वालामुखी की क्रिया। (३) निक्षेपण।

अपवाद केवल महाद्वीपीय-निधाय ( Continental Shelf ) है, जिनमें अपक्षरण से भी कुछ रूपधेय बन जाते है।

महासागर मे ज्वालामुखी की क्रिया से अनेक प्रकार की आकृतियाँ बन जाती है। बहुत सी ज्वालामुखीय शकु ( Volcanic cones ) सागर-समतल के ऊपर है और बहुत सी नीचे। इनके अतिरिक्त समुद्र के गर्भ मे अनेक लावा के पठार एव अन्य ज्वालामुखीय निक्षेप भी पाये जाते है।

समुद्रान्तर भौम्याकार की रचना में ज्वालामुखी की अपेक्षा समुद्वर्तन (Diastrophism ) का कार्य महत्वपूर्ण है। सभी सागर-द्रोणियाँ धँसे हुए क्षेत्र है। महाद्वीपीय प्रवण कही विभग रेखा (Fault Line) का द्योतक है तो कही नितल के विभजन ( Warping ) से बन गया है। सागर-नितल के विस्तृत पठार ऐसे अश है, जिन पर भजन की क्रिया का कोई प्रभाव नही पडा। समुद्रान्तर पर्वत-श्रेणियाँ तथा घाटिया नितल के भजन की द्योतक है। नितल की आकृति को प्रभावित करने वाली ये क्रियाये अभी भी गतिशील है।

सागर-नितल मे निक्षेप सदैव एकत्र होते रहते है, हाँ इतना अवश्य है कि स्थलीय निक्षेप अगाध सागर तक नही पहुँच पाते, दूसरी ओर महाद्वीपो के निकट विशेषकर महाद्वीपीय-निधाय मे स्थलीय-निक्षेप अत्यन्त महत्वपूर्ण है। महाद्वीपीयनिधाय ये निक्षेप समतलन (Gradation) का कार्य करते है अर्थात् वे निचले भागो को भरकर समतल कर देते है। यही नही, स्वय निधाय का अधिकाश भाग स्थल- जन्य निक्षेप से बना है। बगाल की खाडी मे गगा के डेल्टा का आगे बढ़ना निक्षेपण का ही तो फल है।

## ४. अन्ध महासागर

**आकार**—तटीय सागरो रहित अन्धमहासागर का क्षेत्रफल लगभग ३.१५ करोड वर्गमील है। अन्य शब्दो मे यह भूपृष्ठ का लगभग ⅙ भाग घेरे हुए है । प्रशान्त महासागर की अपेक्षा इसका क्षेत्रफल आधे से भी कम है।

**आकृति**—इसकी आकृति अगरेजी के अक्षर S से मिलती जुलती है। दक्षिण मे जहाँ यह अण्टार्कटिक महासागर से मिलता है—वहाँ इसकी चौडाई काफी अधिक है, किन्तु भूमध्य रेखा के निकट यह सकरा हो गया है। उत्तर की ओर अफ्रीका और उत्तरी अमरीका के बीच मे पुन चौडा हो गया है किन्तु और उत्तर मे चौडाई घटती गई है। ग्रीनलैण्ड तथा आइसलैण्ड द्वीपो के कारण इसका उत्तरी सिरा इतना खुला नही है, जितना दक्षिणी।

**तटीय सागर**—अटलाण्टिक महासागर के दोनो किनारो पर अनेक सागर हैं जो उससे यद्यपि सकरे जलविभागो से जुडे हुए हैं तथापि अन्य अर्थों में पूर्णत पृथक् हैं। उत्तरी अटलाण्टिक में पश्चिम की ओर हडसन और बैफिन की खाडियाँ हैं और पूर्व में

उत्तरी सागर तथा बाल्टिक सागर है। ये सभी उथले हैं। मध्य अन्ध महासागर मे पश्चिम की ओर मैक्सिको की खाडी और कैरिबियन सागर है तथा पूर्व मे भूमध्यसागर है। ये सभी गहरे हैं। दक्षिणी अन्ध-महासागर मे तटीय सागरो का अभाव है।




चित्र १७६—अन्ध महासागर

**द्वीप**—अन्ध महासागर मे ब्रिटिश द्वीप समूह तथा न्यू-फाउण्डलैण्ड नामक महाद्वीपीय द्वीप है। आइसलैण्ड और फैरोज द्वीप ग्रीनलैण्ड तथा स्कॉटलैण्ड के मध्य मे स्थित समुद्रान्तर कूट के उठे हुए भाग है। पश्चिमी द्वीपसमूह द्वीप-चाप का निर्माण करते हैं। दक्षिण मे फॉकलैण्ड तथा उसके निकट के द्वीप दक्षिणी अमरीका की दक्षिणी नोक और अण्टार्कटिका के बीच मे स्थित समुद्रान्तर कूट के उठे हुए भाग हैं।

वास्तविक महासागरीय द्वीप मध्य अन्धमहासागरीय कूट पर स्थित हैं। इनमें उत्तर मे अजोर्स (Azores), मध्य मे एसकैनशियन (Ascension) तथा दक्षिण मे त्रिस्तन द कुन्हा (Tristan de Cunha) अधिक उल्लेखनीय है। बारामूदा के द्वीप प्रवाली रचनाये है, जो ज्वालामुखीय शकु पर बनी हैं।

अन्ध महासागर के अन्य द्वीप मुख्य स्थलखण्डो के पठार सदृश समुद्रान्तरीय विस्तार पर स्थित हैं जैसे कैनारी द्वीप, केप वर्डे के द्वीप तथा गिनी की खाडी के द्वीप।

## अन्ध महासागर का नितल

(क) **गहराई**—अन्धमहासागर की औसत गहराई दो मील से भी अधिक है।

(ख) **महाद्वीपीय निधाय**—उत्तरी अन्धमहासागर के पूर्वी और पश्चिमी दोनो ही तटो पर महाद्वीपीय निधाय अत्यन्त स्पष्ट है। दक्षिणी अन्धमहासागर में केवल फाक-लैण्ड द्वीप के निकट महाद्वीपीय निधाय विद्यमान है, जिस पर वह स्वय स्थित है। दक्षिणी अमरीका के शेष तट पर तथा अफ्रीका के सम्पूर्ण पश्चिमी तट पर महाद्वीपीय निधाय अस्पष्ट है।

(ग) **द्रोणियाँ**—अन्ध महासागर मे अनेक द्रोणियाँ विद्यमान हैं। इनमे प्रमुख ये है —

(१) **लैब्रेडोर की द्रोणी**—यह लैब्रेडोर के पूर्व मे स्थित है।

(२) **उत्तरी अमरीका की द्रोणी**—इसे पश्चिमी भारतीय द्रोणी भी कहते है। यह सयुक्त राज्य अमरीका के पूर्व मे स्थित है।

(३) **गायना की द्रोणी**—यह दक्षिणी अमरीका के गायना तट के निकट स्थित है। वास्तव मे यह उत्तरी अमरीका की द्रोणी का दक्षिणी अश मात्र है। अन्ध महासागर की सबसे अधिक गहराई इसी मे मिलती है।

चित्र १७७—अन्धमहासागर के कूट तथा अथाह

(४) **ब्राजील की द्रोणी**—यह ब्राजील के पूर्वी तट पर स्थित है। इसके बीच मे एक बडा गड्ढा है।

(५) **अर्जेण्टाइना की द्रोणी**—यह अर्जेण्टाइना के पूर्वी तट पर स्थित है। इसमें एक महासागरीय अथाह है।

(६) **आइबेरिया की द्रोणी**—यह पुर्तगाल के पश्चिम मे है।

(७) **केप वर्डे की द्रोणी**—यह अफ्रीका महाद्वीप के उ० प० मे है।

(८) **कैनारी की द्रोणी**—यह द्रोणी आइबेरिया की द्रोणी और केप वर्डे की द्रोणी के मध्य मे स्थित है।

(९) **अगोला की द्रोणी**—यह ब्राजील की द्रोणी के ठीक सामने अफ्रीका के पश्चिम मे स्थित है।

(१०) **अन्तरीप की द्रोणी**—यह अफ्रीका के द० प० मे अर्जेण्टाइना की द्रोणी के ठीक सामने स्थित है। उत्तम आशा अन्तरीप के निकट होने के कारण इसका यह नाम पडा।

(ङ) **महासागरीय अथाह**—अन्धमहासागर मे प्रशान्त की अपेक्षा महासागरीय अथाह कम पाये जाते है। इसका सबसे गहरा अथाह पियूर्टो रिको (Puerto Rico) के उत्तर मे स्थित पियूर्टोरिको अथाह (Puerto Rico Deep) है। इसकी गहराई ४८१२ फैदम है। अन्य उल्लेखनीय अथाह रोमाशे अथाह (Romanche Deep) तथा दक्षिणी सैण्डविच ट्रेञ्च (South Sandwich Trench) है। रोमाशे अथाह ४०३० फैदम गहरा है तथा ठीक विषुवत रेखा पर मध्य अन्धमहासागरीय कूट के आर पार चला गया है। द० सैण्डविच ट्रैञ्च द० सैण्डविच द्वीपो के निकट स्थित चाप की आकृति का अथाह है। इसकी गहराई ४५४५ फैदम है।

**समुद्रान्तर कूट**—अन्धमहासागर के बीच मे एक उभार है, जिसे मध्य अन्धमहासागरीय कूट (Central Atlantic Ridge) कहते है। उत्तरी अन्धमहासागर मे इसे डोलफिन कूट (Dolphin Ridge) कहते है तथा दक्षिणी अन्ध महासागर मे इसे चैलेञ्जर कूट (Challenger Ridge) कहत है। भूमध्य रेखीय भागो को छोड़कर इस मध्य अन्धमहासागरीय कूट का कोई भी भाग २००० फैदम से अधिक गहरा नही है। अजोर्स (Azores), अस्कैनशियन (Ascension), त्रिस्तन द कुन्हा (Tristan de Cunha) आदि द्वीप इसी पर स्थित है। डोलफिन कूट उत्तर मे चौडा हो गया है, जहाँ उसे टैलेग्राफ प्लैटो कहते है। टैलेग्राफ प्लैटो का विस्तार आयरलैण्ड से लैब्रेडोर तक है।

अन्धमहासागर मे अनेक आडे (Transverse) कूट भी है। वालविस कूट (Walvis Ridge) त्रिस्तन द कुन्हा के निकट से आरभ होकर उ० पू० दिशा मे अफ्रीका के तट तक चला गया है। रायो ग्राण्डे कूट (Rio Grande Ridge) भी चैलेञ्जर उभार के निकट से आरभ होकर दक्षिणी अमरीका के तट तक चला गया है। उत्तरी स्कॉटलैंण्ड और आइसलैण्ड के मध्य में वायविले थोमसन कूट (Wyville-Thomson Ridge) स्थित है।

## ५. प्रशान्त महासागर

**आकार**—प्रशान्त महासागर का क्षेत्रफल सम्पूर्ण ससार के स्थलीय भाग से अधिक है। इसका क्षेत्रफल लगभग ६.४ करोड वर्गमील है। तटीय सागरो सहित यह ससार के क्षेत्रफल का लगभग एक तिहाई भाग घेरे हुए है।

**आकृति**—इसकी आकृति त्रिभुज जैसी है। अटार्कटिक सागर इस त्रिभुज के आधार पर स्थित है और इसका शीर्ष उत्तर मे है। प्रशान्त महासागर की सर्वाधिक चौडाई (लगभग १०७००० मील) नितान्त दक्षिण मे न होकर भूमध्यरेखा के निकट है।

**उत्पत्ति विषयक धारणायें**—प्रशान्त के निम्नन की उत्पत्ति वाद-विवाद का विषय रही है। इसमे निहित जल का आयतन लगभग १७ ४ करोड घन मील है। एक विचारधारा यह है कि प्रशान्त महासागर पृथ्वी ने चन्द्रमा के पृथक हो जाने से बना गड्ढा है। इसके विरुद्ध यह आपत्ति है कि चन्द्रमा का आयतन प्रशान्त-निम्नन के आयतन से लगभग ३० गुना है। दूसरी विचारधारा यह है कि भूतकाल मे वर्तमान प्रशान्त महा सागर के स्थान पर दो—एक उत्तर मे तथा दूसरा दक्षिण मे—स्थलखण्ड थे, जो धीरे धीरे सभवत तृतीयक (Tertiary) युग के आरभ मे नीचे डूब गये। इसकी पुष्टि के लिये यह प्रमाण प्रस्तुत किया जाता है कि प्रशान्त के द्वीप-चापो तथा उसके सागरो मे अब भी निमज्जन की क्रिया जारी है।

**नितल की शिलायें**—प्रशान्त महासागर के नितल की शिलाओ के विषय में हमारा ज्ञान बहुत ही सीमित है। भूकम्प की लहरो के अध्ययन से यह निष्कर्ष निकलता है कि प्रशान्त के नितल की शिलाओ का घनत्व अधिक है।

**तटीय सागर**—प्रशान्त महासागर के प्राय सभी तटीय सागर पश्चिमी किनारे पर हैं। पूर्वी तट का एक मात्र आशिक समावृत जल क्षेत्र कैलिफोर्निया की खाडी है प्रशान्त के पूर्वी किनारे पर तटीय सागरो का अभाव इसलिये है कि अमरीका का पश्चिमी तट निमज्जन से बना है।

पश्चिमी प्रशान्त मे एशिया और द्वीप-चापो के मध्य मे अनेक अशत समावृत सागर स्थित है। उदाहरण के लिये —(१) बैरिंग सागर एलूशियन द्वीपो से अशत घिरा है। (२) ओखोट्स्क सागर कमचटका प्रायद्वीप, साखालिन द्वीप समूह तथा क्यूराइल द्वीपो से अशत घिरा है (३) जापान सागर कोरिया तथा जापान प्रमुख से अशत घिरा है (४)पूर्वी चीन सागर चीन और र्‍यूकू द्वीप समूह से अशत घिरा है (५) दक्षिणी चीन सागर फिलिपाइन्स, बोर्नियो, मलाया, हिन्दचीन तथा द० चीन से अशत घिरा है। हिन्देशिया के द्वीपो के मध्य मे अनेक अशत समावृत सागर हैं—जैसे सैलेबीज सागर, जावा सागर बण्डा सागर आदि। पीले सागर के अतिरिक्त जिसका अधिकतर भाग ६०० फुट से भी कम गहरा है, ये सभी सागर शेष प्रशान्त की भाँति गहरे है।

**द्वीप**—प्रशान्त महासागर मे द्वीपो की सख्या बहुत अधिक है। ऐसा अनुमान है कि इसमे लगभग २०,००० द्वीप होगे। इन द्वीपों का सयुक्त क्षेत्रफल अपेक्षाकृत कम है। बडे आकार के द्वीप 'महाद्वीपीय' (Continental) हैं, अर्थात् वे महाद्वीपो के अश है और बीच की भूमि के धँस जाने से वे मूल महाद्वीपो से पृथक हो गए है। शेष द्वीप या तो ज्वालामुखीय उद्‌भव के है(जैसे हवाई)अथवा प्रवाली रचना (जैसे सोलोमन) है।

## प्रशान्त नितल

(क) **गहराई**—प्रशान्त महासागर के निम्नन का अधिकाश भाग अथाह सागर स्थली (Deep Sea Plain) है। इसकी औसत गहराई अन्य महासागरो की तुलना मे अधिक है और लगभग २.५ मील है।

(ख) **महाद्वीपीय निधाय**—यदि किनारो पर स्थित सागरो का विचार न किया जाय, तो यह ज्ञान होता है कि प्रशान्त महासागर मे महाद्वीपीय निधाय या तो बहुत सकीर्ण है या है ही नही, जिससे तटो पर प्रवण बड़े प्रपाती हैं।

### (ग) समुद्रान्तर कूट (Submarine ridges)

(१) अटलाण्टिक की भाति प्रशान्त महासागर मे उसे दो भागो मे विभाजित करने वाला कोई भी समुद्रान्तर कूट नही है, किन्तु अथाह सागर स्थली अनेक स्थानो पर समुद्रान्तर पठारो के रूप मे ऊपर उठ गई है। इन पठारो पर अनेक द्वीप समूह स्थित हैं—विशेषकर दक्षिणी प्रशान्त मे।

(२) प्रशान्त के पूर्वी भाग मे मध्य अमरीका से आरम्भ होकर द० प० की दिशा मे न्यूजीलैण्ड के दक्षिण मे अण्टार्कटिका तक एक समुद्रान्तर कूट चला गया है। इसे पूर्वी प्रशान्त का कूट कहते है। यह २००० फैदम से भी कम गहरा है। यह प्रशान्त के मध्यवर्ती निम्नन को दक्षिणी अमरीका के पश्चिमी तट पर स्थित गहरी द्रोणियो से पृथक करता है।

(३) सोलोमन द्वीप समूह के चारो ओर सोलोमन का उभार है। इसकी गहराई लगभग २५०० फैदम है।




चित्र १७८—प्रशान्त महासागर का नितल

(४) मध्य प्रशान्त मे हवाई का उभार है, जिस पर हवाई द्वीपसमूह स्थित है। यह लगभग २२०० फैदम गहरा है।

(५) एक उभार आस्ट्रेलिया के द० पू० से लेकर अण्टार्कटिका तक चला गया है।

### (घ) द्रोणियाँ (Basins)

द्रोणियो के अध्ययन की दृष्टि से प्रशान्त महासागर के तीन भाग किये जा सकते हैं —

(१) **पश्चिमी प्रशान्त**—इसकी मुख्य द्रोणियाँ ये हैं—(१) फिलिपाइन द्रोणी (२) कैरोलिन द्रोणी, सोलोमन द्रोणी, कोरल द्रोणी, न्यू हैब्राइड्स द्रोणी (३) फीजी द्रोणी तथा (४) पूर्वी आस्ट्रेलिया की द्रोणी।

(२) **मध्य प्रशान्त**—इसकी मुख्य द्रोणियाँ ये हैं—(५) उत्तरी प्रशान्त की द्रोणी (६) मैरियाना की द्रोणी (७) मध्य प्रशान्त की द्रोणी तथा (८) दक्षिणी प्रशान्त की द्रोणी (टोगा-कर्माडेक का निम्नन तथा वायर्ड का अथाह इसी के अन्तर्गत है।)

(३) **पूर्वी प्रशान्त**—इसकी मुख्य द्रोणियाँ ये हैं—(९) ग्वाटेमाला की द्रोणी (१०) पेरू की द्रोणी तथा (११) प्रशान्त-अण्टार्कटिक द्रोणी।

चित्र १७८ मे द्रोणियो की सख्या उपर्युक्त वर्णन के अनुरूप अकित की गई है।

### (ड) महासागरीय अथाह (Oceanic Deeps)

अधिकाश महासागरीय अथाह स्थलखण्डो के निकट स्थित हैं उदाहरण के लिये टसकैरोरा अथाह (Tuscarora Deep) जापान के तट पर स्थित है तथा अटाकामा अथाह (Atacama Deep) दक्षिणी अमरीका के पश्चिमी तट पर स्थित है। समुद्रान्तर पठारो के निकट भी कुछ अथाह वर्तमान है।

प्रशान्त महासागर का अभी तक ज्ञात सबसे गहरा अथाह मैरियाना अथाह है इसकी गहराई ५९४० फैदम अर्थात् लगभग ६ मील है। अन्य उल्लेखनीय गहरा अथाह फिलिपाइन द्वीप के निकट एमडन अथाह है, जिसकी गहराई ५९०२ फैदम है।

## ६. हिन्द महासागर

**आकार**—हिन्द महासागर आकार मे अन्धमहासागर से छोटा है। इसका क्षेत्रफल लगभग २८४ करोड वर्ग मील है।

**प्रशान्त तथा अन्धमहासागर से अन्तर**—यह प्रशान्त तथा अन्ध महासागरो से इन दृष्टियो मे भिन्न है—

(१) यह उत्तर में स्थल द्वारा घिरा हुआ है।

(२) इसका विस्तार कर्क-रेखा के थोडे ही उत्तर तक है।

(३) प्रायद्वीपीय भारत और लका के बीच मे आ जाने से उत्तरी हिन्द महासागर दो भागो मे बँट जाता है—पश्चिम मे अरब सागर तथा पूर्व मे बगाल की खाडी।

**सीमाय**—इसका तट अधिकाशत प्राचीन पठारो (अफ्रीका, अरब, प्रायद्वीपीय भारत तथा पश्चिमी आस्ट्रेलिया) द्वारा निर्मित है। अन्य शब्दो मे यह उ० पू० सीमा को छोडकर शेष सभी दिशाओ में गोण्डवानालैण्ड के अवशेषो से समावृत है। उ० पू० मे यह हिन्देशिया की द्वीपमाला तथा ब्रह्मा के तट के अनुरूप भंजित श्रेणियो से घिरा हुआ है। दक्षिण मे अण्टार्कटिका का तट है जो लगभग २०° पू० से लेकर ११५° पू० तक फैला हुआ है।

**तटीय सागर**—हिन्द महासागर को समावृत करने वाले पठारो के तट प्रपाती (Steep) तथा नियमित ( Regular ) है। उनमे ऐसे बडे कटान (Indentations ) बहुत कम है, जिन्हे तटीय सागर की सज्ञा दी जा सके। अरब सागर तथा बगाल की खाडी मुख्य हिन्द महासागर के ही उत्तरी विस्तार है, जो प्रायद्वीपीय भारत द्वारा पृथक हो गए है। मुजम्बिक चैनेल एक चौडा जलडमरूमध्य है जो मैडागास्कर को अफ्रीका से पृथक करता है। अण्डमान सागर अण्डमान-निकोबार द्वीप समूह तथा क्रा स्थलडमरूमध्य (Kra Isthmus) द्वारा घिरी हुई द्रोणी (Basin) है।

वास्तव में हिन्द महासागर के यथार्थ तटीय सागर केवल दो है—लाल सागर तथा फारस की खाडी। लाल सागर अफ्रीका और अरब के मध्य मे दरार-घाटी (Rift Valley ) है। फारस की खाडी एक उथली द्रोणी है, जो दजला-फरात के अवसादो से क्रमश भरती जा रही है। ओमान प्रायद्वीप के कारण इसका ओमान की खाडी तथा हिन्द महासागर से बहुत कम सम्बन्ध रह गया है।

**द्वीप**—हिन्द महासागर के सबसे बडे द्वीप—मैडागास्कर तथा श्रीलका महाद्वीपीय (Continental) द्वीप है। अन्य शब्दो में मैडागास्कर किसी समय अफ्रीका का अश था तथा श्रीलका भारत का। छोटे आकार के कुछ द्वीप भी जैसे सोकोत्रा, जजीबार तथा कोमोरो इसी कोटि के है। बगाल की खाडी में स्थित अण्डमान तथा निकोबार के द्वीप ब्रह्मा के अराकानयोमा के ही विस्तार है। भारत के दक्षिण-पश्चिम मे लकादीव तथा मालदीव प्रवाल (Coral) द्वारा रचित है। कुछ प्रवाली रचनाये मध्य हिन्द महासागर मे भी है जैसे चागोज द्वीप। मैडागास्कर के पूर्व मे मॉरिशस तथा रियूनियन द्वीप ज्वालामुखीय शकुओ (Volcanic Cones ) के द्योतक है। हिन्दमहासागर के पूर्वी भाग मे द्वीपो का अभाव है, क्योकि वहाँ सागर-नितल सर्वत्र एकरूप से गहरा है अपवाद केवल कोकोस तथा क्रिसमस द्वीप है।

## नितल

**(क) प्रकृति**—अन्ध तथा प्रशान्त महासागरो की तुलना मे इसका नितल कम विषम है।

**(ख) गहराई**—हिन्दमहासागर का अधिकांश भाग अर्थात् लगभग ६० प्रतिशत—अथाह सागर स्थली (Deep Sea Plain ) है, जिसकी गहराई २००० और ३००० फैदमो के मध्य में है।

**(ग) अथाह** (Deeps)—हिन्द महासागर मे सुण्डा ट्रैन्च ( Sunda Trench) को छोडकर लम्बे अथाह नही है। यह अथाह जावा द्वीप के दक्षिण मे उसके समानान्तर चला गया है। इसकी अधिकतम गहराई ४०७६ फैदम है।

**(घ) समुद्रान्तर दरियाँ** (Submarine gullies )—भारत के तट के निकट कम से कम दो समुद्रान्तर दरियाँ तो निश्चित रूप से है ही, सभव है अधिक भी हो। पश्चिम मे सिन्ध नदी के मुहाने पर 'इण्डस स्वाच' ( Indus Swatch) नामक जलदरी है, जो महाद्वीपीय निधाय के सिरे पर ३० मीटर गहरी है और क्रमश बढते बढते मुहाने पर ११३४ मीटर गहरी हो गई है। इस जलदरी के दोनो ओर २०० मीटर ऊँची दीवाले है।

इसी प्रकार बगाल की खाडी मे गगा नदी के मुहाने पर भी एक ऐसी ही जलदरी है, जिसे 'स्वाच आॅफ तो ग्राउण्ड' ( Swatch of no ground ) की सज्ञा दी गई है। इस जलदरी की गहराई महाद्वीपीय निवाय के सिरे पर ३० मीटर और मुहाने पर ११०० मीटर है।




चित्र १७९—हिन्द महासागर

अण्डमान सागर मे इरावदी नदी के मुहाने पर भी इस प्रकार की जलदरी सभव है, हो। इस सम्बन्ध में कुछ प्रमाण भी उपलब्ध हुए है।

इन समुद्रान्तर दरियो की उत्पत्ति के सम्बन्ध में दो विचारधाराये है। एक

विचारधारा के अनुसार ये जलदरियाँ पूर्वकाल मे नदियाँ थी, जो कालान्तर मे जलमग्न हो गईं। इस विचारधारा के अनुसार महाद्वीपीय निधाय महाद्वीप का एक मौलिक और अविच्छिन्न भाग है। यह विचारधारा सर्वमान्य नही है। दूसरी विचारधारा यह है कि नदियो द्वारा लाये गये अवसाद—रेत तथा पक—उसके दोनो तटो पर एकत्र होते रहते है, नदी के जल-प्रवाह के नीचे उसकी विपरीत दिशा मे सागर-जल प्रवाहित होता है, जिससे वहाँ पर निक्षेपण नही हो पाता। इस प्रकार ये जलदरियाँ अस्तित्व में आईं।

(ङ) **समुद्रान्तर कूट**—हिन्द महासागर मे अनेक विस्तृत समुद्रान्तर कूट है। ये अथाह सागर स्थली की अनेक द्रोणियो को पृथक करते है। एक कूट कुमारी अन्तरीप से आरम्भ होकर दक्षिण मे अण्टार्कटिका महाद्वीप तक चला गया है। इस कूट के भिन्न भागो मे भिन्न नाम है जैसे चागोज कूट, सैण्ट पाल कूट, एम्सटरडम—सैण्ट पाल पठार। यह कूट दक्षिण मे चौडा हो गया है, जहाँ इस पर करग्यूलैन, हार्ड, मैकडोनल्ड आदि द्वीप है। इस कूट से उ० प० दिशा में तीन शाखाये निकली है—(१) सोकोत्रा—चोगोज कूट (२) काल्सबर्ग कूट तथा (३) सैचेलैस कूट। काल्सबर्ग कूट दो समानान्तर श्रेणियो से जो घाटी द्वारा पृथक हूं, निर्मित है। काल्सबर्ग कूट के उत्तर मे मरे कूट है। यह भी दोहरा है। इसकी मध्यवर्ती घाटी लगभग ३६६० मीटर गहरी है। यह कूट सिन्ध की किरथर श्रेणी का विस्तार प्रतीत होता है। हाल ही मे समुद्र के अन्दर एक तीसरी अतरित गिरि श्रृखला का पता चला है जो बलूचिस्तान और ईरान के तट पर पूर्व-पश्चिम दिशा मे फैली है। यह जैग्रोस पर्वत प्रणाली का समुद्रान्तर अश प्रतीत होती है। मैडागास्कर द्वीप के दक्षिण मे दक्षिणी मैडागास्कर का कूट है, जो दक्षिण मे चौडा हो गया है और प्रिन्स एडवर्ड क्रौजेट कूट ( Prince Edward Crozet Ridge ) के नाम से विख्यात है।

अण्डमान-निकोबार द्वीप-श्रखला के पश्चिम मे एक समुद्रान्तर कूट है। इसका विस्तार उत्तर-दक्षिण दिशा मे है। इसे कार्पेण्टर कूट (Carpenter Ridge) कहते है। यह सागर नितल से २२८० मीटर ऊपर उठा हुआ है।

अण्डमान-निकोबार द्वीप समूह के पूर्व मे एक ज्वालामुखीजन्य श्रखला है। और अधिक पूर्व मे एक अन्तरित ( Interrupted) शैल श्रृखला की खोज हुई है, जो ब्रह्मा के वर्तमान तट के समानान्तर चली गई है। इस श्रृखला के अनेक अश लगभग सागर-समतल तक उठे हुए हैं, किन्तु कही भी यह श्रृखला सागर पृष्ठ से ऊपर नही उठ सकी है।

## ७. आर्कटिक महासागर

**आकार**—आर्कटिक महासागर का क्षेत्रफल लगभग ५५ लाख वर्गमील है। यह प्रशान्त महासागर का लगभग $\frac{1}{12}$ भाग है।

**आकृति**—आर्कटिक महासागर स्थूल रूप से वृत्ताकार आकृति का है। इसकी अधिकाश सीमा उत्तरी गोलार्ध के महाद्वीपो के उत्तरी तटो से बनी है। उत्तरी ध्रुव साइबेरिया-अलास्का (४७° उ० की) अपेक्षा ग्रीनलैण्ड (८३° उ०) के अधिक निकट है।

आर्कटिक महासागर के अधिकाश भाग मे वर्ष भर स्थायी रूप से बर्फ जमी रहती है। सयुक्त राज्य अमरीका की जलसेना द्वारा प्रकाशित उत्तरी गोलार्ध की हिम मान-चित्रावली (Ice Atlas of North Hemisphere), में स्थायी अनाव्य ध्रुवीय हिम

(Permanent unnavigable polar ice) तथा सकुलित हिम (Pack ice) के अधिकतम तथा न्यूनतम विस्तार का अन्तर स्पष्ट किया गया है।

**तटीय सागर**—स्थलखण्डो के उत्तरी तटो पर उथले तटीय सागर है जैसे अलास्का के तट पर ब्यूफोर्ट सागर, साइबेरिया के तट पर पूर्वी साइबेरियन सागर तथा लाप्टेव सागर नोवाया जैमल्या ( Novaya Zemlya ) और ओब नदी के मुहाने के मध्य मे कारा सागर तथा नौरवे और स्पिट्सबर्गेन के मध्य मे बैरैण्टस् सागर। कनाडा के उत्तर में स्थित द्वीपो के मध्य में अनेक छोटे मोटे चैनेल तथा जलडमरूमध्य है।

**द्वीप**—आर्कटिक महासागर की सीमा के निकट चारो दिशाओ मे अनेक द्वीप हैं। इन्हे दो वर्गों मे बाँटा जा सकता है —(१) कैनाडा के द्वीप समूह (Canadian Archipelago ) न्यूसाइबेरियन द्वीप तथा नोवा जैमल्या—स्थलखण्डो के डूबे हुए किनारो के अश है। (२) स्पिट्जबर्गेन, बेयर द्वीप (Bear Island) तथा जान मायेन (Jan Mayen) समुद्रान्तर कूटो के उच्चतर भाग है।

**नितल**—अण्टार्कटिक महासागर के नितल के विषय मे हमारा ज्ञान बहुत सीमित है। सभवत इसमे केवल एक द्रोणी ( Basin ) है—उत्तरी ध्रुवीय द्रोणी, जिसकी औसत गहराई २००० फैदम है तथा अधिकतम गहराई ३०७६ फैदम है (७८° उ०, १७५° प० पर)। इसके चारो ओर १००० फैदम से भी कम गहरे तटीय सागर है।

## सत्ताइसवाँ परिच्छेद

# महासागरों का तापक्रम

### १ सागर पृष्ठ का तापक्रम

भूमध्य रेखा के निकट सागर पृष्ठ के जल का तापक्रम लगभग ८०° फ०




चित्र १८१—महासागरों के पृष्ठ का तापक्रम-

है। ध्रुवो की ओर तापक्रम क्षीण होता जाता है। ध्रुवीय प्रदेशो का तापक्रम केवल

२८° फ० है। उत्तर और दक्षिण की दिशा मे तापक्रम का क्षीण होना क्रमिक नही है। प्रचलित वायु, धाराये तथा समुद्रान्तर कूट सागर के तापक्रम को प्रभावित करते हैं।

## २ तापक्रम का लम्बवत् वितरण

इस विषय मे केवल दो तथ्यो का उल्लेख मात्र ही पर्याप्त होगा—

(१) सागर मे नितल-जल की अपेक्षा पृष्ठ-जल का तापक्रम सदैव अधिक रहता है। निम्नलिखित प्रयोग इस कथन की पुष्टि करता है —

प्रयोग—जैसा कि चित्र १८२ मे प्रदर्शित किया गया है, जल के एक पात्र मे एक ओर तन्तु-जाली (Wire gauge) द्वारा कुछ बर्फ लटका दीजिए और दूसरी ओर एक धातु की शलाका को इस प्रकार युक्त कीजिये कि उसका एक सिरा जल-पृष्ठ का स्पर्श



चित्र १८२—तापक्रम और धाराओ का पारस्परिक सम्बन्ध

करे और दूसरे सिरे को ताप पहुँचाया जा सके। ताप मिलते ही जल चित्र मे अंकित तीर की दिशाओ में प्रवाहित होगा। शलाका के निकट का जल उष्ण होने से हल्का होकर ऊपर उठता है, दूसरी ओर बर्फ वाले सिरे में जल शीतल होने से सिकुडता है जिससे वहाँ का पृष्ठ-जल नीचे दब जाता है। क्योकि जल सदैव ऊँचे समतल से नीचे समतल की ओर प्रवाहित होता है, अतएव पात्र में शलाका की ओर से बर्फ की ओर पृष्ठ-प्रवाह होता है। दूसरी ओर नितल जल विपरीत दिशा मे प्रवाहित होता है, जैसा कि चित्र से प्रकट है।

यहाँ पर जल-पात्र का उष्ण भाग भूमध्य रेखा का द्योतक है, जहाँ सूर्य की प्रखर और सीधी किरणो के कारण तापक्रम अधिक रहता है और शीतल भाग ध्रुवो का द्योतक है जहाँ सर्वदा हिमावरण रहने के कारण तापक्रम कम रहता है।

(२) पृष्ठ से थोडी गहराई अर्थात् कुछ सैकडे फुट तक तापक्रम बड़े वेग से

क्षीण होता है, फिर वह धीरे धीरे घटने लगता है और लगभग ६००० फुट के नीचे तो तापक्रम प्राय स्थिर ही रहता है।




चित्र १८३—महासागरो मे तापक्रम का लम्बवत वितरण

## ३ वायु का प्रभाव

प्रबल प्रचलित वायु पृष्ठ-जल के उष्ण-स्तर को अपने साथ आगे बहा ले जाती है, जिसके फलस्वरूप नीचे का शीतल जल ऊपर उठ आता है। अतएव जब प्रबल वायु स्थल से जल की ओर चलती है तो किनारे का जल शीतल रहता है। उदाहरणार्थ अन्ध महासागर में ५०° उ० अक्षाश के निकट योरप के तट पर तापक्रम अधिक रहता है और अमरीका के तट पर अपेक्षाकृत कम। इसका कारण दक्षिण- पश्चिम से चलने वाली वायु है, जो पृष्ठ-जल के उष्ण स्तर को अमरीका के तट से योरप की ओर बहा ले जाती है जिसके फलस्वरूप वहाँ पर शीतल जल ऊपर उठ आता है।

इसके विपरीत यदि वायु की दिशा जल से स्थल की ओर हो तो तट पर उष्ण जल एकत्र होता है।




क




ख

चित्र १८४—तापक्रम के वितरण पर वायु का प्रभाव

(इन चित्रो से यह स्पष्ट होगा कि वायु जिस तट से चलती है, उसका तापक्रम घट जाता है और जिस तट की ओर प्रवाहित होती है, उसका तापक्रम बढ जाता है)

## ४. धाराओं का प्रभाव

सागर जल का तापक्रम कुछ अशो मे उसमे प्रवाहित होने वाली धाराओं की प्रकृति पर भी निर्भर है। भूमध्य रेखा से ध्रुवो की ओर प्रवाहित होने वाली धाराये अपने साथ उष्ण प्रभाव ले जाती है जैसे उत्तरी अधमहासागर का प्रवाह (North Atlantic Drift) ब्रिटिश सागर के तापक्रम को बढाता है। इसके विपरीत शीतल धाराये अपने साथ शीतल प्रभाव ले चलती है—जैसे लेब्रेडोर की धारा कनाडा के पूर्वी तट का तापक्रम घटा देती है।

## ५ समुद्रान्तर कूटों (Submarine Ridges) का प्रभाव

जिब्राल्टर के निकट भूमध्य-सागर के पृष्ठ जल का तापक्रम ६५° फ० है, जो निकटवर्ती अधमहासागर के पृष्ठ जल के तापक्रम के लगभग ही है। प्राय १९० फैदम (११४० फुट) की गहराई तक दोनो सागरो में तापक्रम समान रूप से क्षीण होता है, जैसा कि चित्र १८५ द्वारा प्रगट है। किन्तु इसके नीचे भूमध्य सागर का तापक्रम ५५° फ० पर स्थिर रहता है, जब कि अन्ध महासागर का तापक्रम क्रमश घटता जाता है।




चित्र १८५—तापक्रम के वितरण पर जलमग्न कूट का प्रभाव

तापक्रम के उपर्युक्त वैचित्र्य का कारण यह है कि दोनो सागरो के मध्य मे एक समुद्रातर कूट विद्यमान है। साधारणत जल कम लवणतावाले अधमहासागर से अधिक लवणता वाले भूमध्य सागर की ओर प्रवाहित होता है किन्तु इस कूट के कारण जल का यह आदान-प्रदान केवल ११४० फुट की गहराई तक ही सम्भव है इसके नीचे नही। अतएव अधमहासागर के नीचे का शीतल जल भूमध्यसागर मे नही आ पाता और भूमध्य सागर के नितल का तापक्रम वही है जो उसमें बाहर से अर्थात् अन्ध-महासागर से आने वाले सबसे अधिक शीतल जल का तापक्रम है।

इस प्रकार की दशा लाल सागर की भी है—




चित्र १८६—तापक्रम के वितरण पर जलमग्न कूट का प्रभाव

ऊपर के चित्र से स्पष्ट होगा कि हिन्द महासागर का ७०° फ० से कम तापक्रम का जल समुद्रान्तर कूट के कारण लाल सागर में नही जा पाता।

## अट्ठाइसवाँ परिच्छेद

# सागर की लवणता

### १. लवणता क्या है ?

सागरजल मे नमक अथवा लवण घोल के रूप मे सदैव विद्यमान रहता है। १००० ग्राम सागरजल मे जितने ग्राम लवण रहता है, उसी सख्या को हम उस जल की लवणता कहते हैं। मान लीजिए १००० ग्राम सागरजल मे ३५ ग्राम लवण घुला हुआ है, ऐसी दशा मे उस जल की लवणता ३५ होगी, जो इस प्रकार प्रकट की जाती है ३५‰ (पैंतीस प्रति सहस्र)।

### २ लवणता सम्बन्धी विभिन्नता

लवणता स्थिर नही है। न केवल एक सागर की लवणता दूसरे सागर से भिन्न है, प्रत्युत एक ही सागर के विभिन्न भागो की लवणता मे अन्तर पाये जाते हैं। भूमध्यसागर की लवणता ३८ है और उत्तरी सागर की लवणता केवल ३४ है। कैस्पियन सागर के उत्तर मे अन्य भागो की अपेक्षा लवणता बहुत कम है।

### ३ सागर जल की संरचना

सागर की लवणता मुख्यत सोडियम क्लोराइड ( Sodium Chloride ) के कारण है, यद्यपि उसमें अन्य लवण भी विद्यमान है। माध्यत १००० ग्राम सागर जल मे ३५ ग्राम लवण रहते है, जिनमे प्रमुख ये है —

| | |
|---|---|
| सोडियम क्लोराइड (Sodium Chloride) | २७ २ ग्राम |
| मैग्नेशियम क्लोराइड (Magnesium Chloride) | ३ ८ ग्राम |
| मैग्नेशियम सल्फेट (Magnesium Sulphate) | १ ६६ ग्राम |
| कैलशियम सल्फेट (Calcium Sulphate) | १ २६ ग्राम |

सागर की लवणता कुछ भी क्यो न हो लवणो का उपर्युक्त अनुपात स्थिर है।

### ४ सागर में लवण की उत्पत्ति

नदियो के जल में लवण घोल के रूप मे विद्यमान रहता है, जिसे वे सागर को अपने ही साथ समर्पित कर देती है। वाष्पीकरण की क्रिया सागर से जल का तो अपहरण करती है किन्तु लवण की मात्रा मे उसका कोई प्रभाव नही पडता और वह स्थिर रहता है। फलस्वरूप सागर की लवणता शनै शनै बढती जाती है। यदि हम सागर की लवणता का मुख्य कारण नदियो को माने, तब तो सागर-जल की सरचना नदी-जल के समान होनी चाहिए। किन्तु वास्तव मे ऐसा नही है। सागर जल मे अन्य लवणो की अपेक्षा सोडियम क्लोराइड ( Sodium Chloride ) का अनुपात कही अधिक है। इसके विपरीत नदियो में कैल्शियम कार्बोनेट ( Calcium Carbonate ) का बाहुल्य है। इस वैचित्र्य का स्पष्टीकरण इस प्रकार किया जा सकता है कि प्रवाली पुर्वंगक (Coral Polyp) एव अन्य जल-जन्तु सागर मे नदियो द्वारा लाये गये कैल्शियम

क्लोराइड का उपभोग कर डालते है। किन्तु सागर और नदियो के जल की सरचना मे अनेक अन्य विभेदन है—जैसे नदी-जल मे सल्फेट क्लोराइड की अपेक्षा अधिक होता है और सागरजल मे क्लोराइड का अनुपात सल्फेट से अधिक होता है—जिनका स्पष्टीकरण इस प्रकार नही किया जा सकता। अतएव या तो सागर के लवण सर्वांश में नदियो द्वारा उपलब्ध नही है या सागरजल की सरचना मे परिवर्तन होते रहते हैं।



चित्र १८७—लवणता का वितरण

## ५ लवणता निर्धारक प्रतिकारक

लवणता दो प्रतिकारको पर निर्भर है:—

(१) अलवण जल की प्राप्ति (Supply of fresh water) अलवण जल जितनी अधिक मात्रा मे प्राप्त होगा, लवणता उतनी ही कम होगी।

(२) वाष्पीकरण की मात्रा (Degree of evoporation) वाष्पीकरण जितना ही अधिक होगा, लवणता उतनी ही अधिक होगी।

इसके अतिरिक्त लवणता में सागर की गहराई के साथ भी विभेदन होते है किन्तु यहाँ पर हमारा प्रयोजन केवल पृष्ठ जल से है।

## ६. लवणता का वितरण

### (क) विवृत सागर (Open Oceans)

कर्क एव मकर रेखाओ के समीप लवणता अधिक है कितु ध्रुवो और विषुवत-रेखा की ओर वह घटती जाती है। कर्क और मकर रेखाओ के निकट लवणता ३६ प्रतिसहस्र है, जबकि ध्रुवो और विषुवत रेखा के क्षेत्र मे वह केवल ३४ प्रतिसहस्र है।

कर्क और मकर-रेखाओ के समीप लवणता के आधिक्य के कारण —

(१) वाष्पीकरण का आधिक्य—निर्मल आकाश और प्रखर सूर्य की किरणे वाष्पीकरण के वेग को बढाती है।

(२) अधिक वर्षा का अभाव, इसके अतिरिक्त बडी बडी नदियाँ इन सागरो मे नही मिलती। अन्य शब्दो मे अलवण जल की अधिक प्राप्ति नही होती।

विषुवत-रेखा के निकट लवणता की न्यूनता के कारण —

(१) वर्ष भर घनघोर जल-वृष्टि अपरिमित अलवण जल प्रदान करती हैं।

(२) वर्ष के अधिकतर भाग मे आकाश मे बदली छायी रहने के कारण वाष्पीकरण का वेग घट जाता है।

ध्रुवीय क्षेत्रो में लवणता की न्यूनता के कारण —

(१) बर्फ के पिघलने से अतुलित अलवण जल की प्राप्ति होती है।

(२) तापमान निम्न रहने से वाष्पीकरण कम होता है।

### (ख) आशिक समावृत सागर
### (Partially enclosed seas)

विवृत सागरो की अपेक्षा आशिक समावृत सागरो मे लवणता का विभेदन अधिक मात्रा मे पाया जाता है।—

| | | लवणता |
|---|---|---|
| १ | लाल सागर | ३७ से ४१ तक |
| २ | फारस की खाडी | ३७ से ३८ तक |
| ३ | भूमध्य सागर | ३७ से ३९ तक |
| ४ | बाल्टिक सागर | (उत्तर में) ३ से (दक्षिण मे) १५ तक |
| ५ | उत्तरी सागर | ३१ से ३५ तक । |

लालसागर, फारस की खाडी और भूमध्य सागर मे लवणता अधिक होने के कारण ये है —

(१) ये अधिक तापक्रम वाले कटिबन्ध मे स्थित है, जहाँ ग्रीष्म ऋतु मे सूर्य की प्रखर किरणो के कारण वाष्पीकरण बडे वेग से होता है।

(२) कुछ थोडी ही छोटी नदियाँ इन्हे अपना अलवण जल प्रदान करती है।

इसके विपरीत बाल्टिक और उत्तरी सागर से निम्नलिखित कारणो से लवणता अपेक्षाकृत कम है —

(१) ये अपेक्षाकृत शीतल कटिबन्ध मे स्थित है जहाँ तापक्रम कम होने से वाष्पीकरण अधिक वेग से नही होता।

(२) बडी-बडी नदियाँ इन सागरो को अपरिमित अलवण जल प्रदान करती है।

### (ग) पूर्ण समावृत सागर (Enclosed Seas) और झीले (Lakes)

ऐसे समावृत सागरो और झीलो की लवणता कम है जिनमे कुछ नदियाँ मिलती है और जिनसे कुछ नदियाँ निकलती भी है। किन्तु ऐसे सागरो की लवणता अधिक है, जिनसे कोई नदी नही निकलती, क्योकि वाष्पीकरण की क्रिया नदियो द्वारा लाये गये जल और लवण से जल का तो हरण कर लेती है, किन्तु लवण पर उसका कोई प्रभाव नही पडता जिससे उसकी मात्रा मे क्रमश वृद्धि होती रहती है। मृतक सागर (Dead Sea) जिसकी लवणता २३७ ५ प्रति सहस्र है, ससार मे सबसे अधिक लवणमय (खारा) सागर है।

## ७. समलवण रेखायें (Iso-halines)

ऐसी कल्पित रेखाओ को, जो सागर मे समान लवणता वाले स्थानो को जोडती है समलवण रेखाये कहते है।

उन्तीसवाँ परिच्छद

# महासागरों की जलराशियाँ

# (WATER MASSES OF THE OCEANS)

## १ परिभाषा

सागरो और महासागरो मे पाये जाने वाले जल के ऐसे विशाल पुञ्ज को जलराशि ( Water Mass ) कहते हैं, जिसके प्राकृतिक लक्षण विशेषकर तापक्रम लवणता और घनत्व एक से हो।

## २ महत्त्व

महासागर-विज्ञान मे जलराशियो ( Water Masses ) की अवधारणा उतनी ही महत्वपूर्ण है, जितनी मौसम-विज्ञान ( Meteorology ) मे वायुराशियो ( Air Masses ) की।

## ३ वायु राशियों और जलराशियों में अन्तर

जलराशियाँ वायुराशियो से निम्नलिखित दिशाओ मे भिन्न होती हैं —

(१) जलराशियो और वायुराशियो के निर्माण मे यह प्रमुख अन्तर है कि समुद्र मे स्थिर दशा वायुमण्डल की अपेक्षा अधिक मात्रा मे प्राप्त हो जाती है।

(२) जलराशियो और वायुराशियो के वितरण मे यह प्रमुख अन्तर है कि विभिन्न जलराशियो की सीमाये प्राय सदैव एक से क्षेत्रो मे पाई जाती है।

(३) जलराशियो के मध्य की अर्ध-क्षैतिज ( Quasi Horizontal ) सीमाये उतनी ही निश्चित और महत्वपूर्ण होती है जितनी झुकी हुई सीमायें।

## ४ जलराशियों के स्तर

निम्न तथा मध्य अक्षाशो की जलराशियो मे निम्नाँकित स्तर पाये जाते है —

(१) पृष्ठ का स्तर (Surface Layer)
(२) मध्यान्तर का जल ( Intermediate Water)
(३) गहरा जल (Deep Water)

तथा कही कही (४) नितल का जल ( Bottom Water )

उच्च अक्षाशो मे मध्यान्तर का जल प्राय अनुपस्थित होता है तथा पृष्ठ के स्तर का जल गहरे जल के सदृश होता है।

### घनत्व

लम्बवत दिशा मे जल का घनत्व गहराई के साथ बढता जाता है। क्षैतिज दिशा मे घनत्व ध्रुवो की दिशा मे बढता जाता है।

मध्य तथा उच्च अक्षाशो मे पृष्ठ-जल जब नीचे डूबता हे, तब वह उचित घनत्व के पृष्ठ ($\sigma$ त पृष्ठ) के अनुरूप फैलता है, अतएव इन अक्षाशो मे घनत्व का लम्बवत वितरण उस ऋतु का क्षैतिज वितरण प्रदर्शित करता है जिसमे पृष्ठजल का घनत्व सबसे अधिक होता है।

## जलराशियों का वर्गीकरण

ससार के विभिन्न महासागरो मे पृष्ठ जल के डूबने से निम्नलिखित जलराशियाँ अस्तित्व मे आ जाती है —

१ अण्टार्कटिक महासागर का नितल जल (Antarctic Bottom Water)

२ उत्तरी अन्धमहासागर का गहरा तथा नितल जल (North Atlantic Deep and Bottom Water)

३ अण्टार्कटिक महासागर का मध्यान्तरीय जल (Antarctic Intermediate Water)

४ उत्तरी अन्धमहासागर का मध्यान्तरीय जल (North Atlantic Intermediate Water)

५ उत्तरी प्रशान्त महासागर का मध्यान्तरीय जल (North Pacific Intermediate Water)

६ विभिन्न महासागरो की मध्यवर्ती जलराशियाँ (The Central Water Masses of Different Oceans)

७ समुद्रान्तर कूटो द्वारा पृथक सागरो की जलराशियाँ (Water Masses of Seas Separated by Submarine Ridges)

८ उपपृष्ठीय मिश्रण से बनी जलराशियाँ (Water Masses Formed by Subsurface Mixing)

### १ अण्टार्टिक नितल जल
### (Antarctic Bottom Water)

इसका निर्माण अण्टार्कटिका महाद्वीप के निकट विशेषकर वैडैल सागर (Weddell Sea) के क्षेत्र मे, जो अन्धमहासागर के दक्षिण मे स्थित है, होता है। महाद्वीपीय निधाय (Continental Slope) पर हिम के घनीभूत होने से जल की लवणता बढ जाती है, जिससे जलराशि का निर्माण लगभग ३४ ६२ प्रति सहस्र की लवणता तथा –१.९° फ० के तापक्रम पर होता है। इस जल के $\sigma$ त का मूल्य २७ ८९ है, जो निकटवर्ती परिध्रुवीय जल ((Circumpolar water) से जिसकी लवणता तथा तापक्रम क्रमश ३४ ६८ प्रति सहस्र तथा ० ५° फ० है अधिक है। अतएव, महाद्वीपीय निधाय पर पानी नीचे डूबता है। वह महाद्वीपीय प्रवण

---

दृष्टव्य—$\sigma$ एक ग्रीक अक्षर है। इसे छोटा सिगमा कहते है।

(Continental Shelf) के अनुरूप नीचे की ओर डूबता है किन्तु नीचे जाते समय वह अपेक्षाकृत अधिक उष्ण तथा अधिक खारे जल से सम्मिश्रित हो जाता है। फल-स्वरूप, एक नितल जल का निर्माण होता है, जिसे हम अण्टार्कटिक नितल जल ( Antlrctic Bottom Water ) कहते हैं। इस जल-राशि की लवणता तथा तापक्रम क्रमश ३४ ६६ प्रति सहस्र तथा —०.४° फ० है।

## २ उत्तरी अन्ध महासागर का गहरा तथा नितल जल

## (North Atlantic Deep and Bottom Water)

इसका निर्माण लैब्रेडोर सागर तथा आइसलैण्ड और द० ग्रीनलैण्ड के मध्य मे स्थित महासागरीय क्षेत्र मे होता है। वहाँ पर उ० अटलाण्टिक प्रवाह (North Atlantic Drift) के उष्ण तथा लवणमय जल पूर्वी ग्रीनलैण्ड धारा के अपेक्षाकृत शीतल तथा कम लवणमय जल से मिलते हैं। जाडो मे जब यह मिश्रित जल पृष्ठ पर शीतल होता है तब उसके σ त० का मूल्य २७ ८८ हो जाता है जो नीचे डूबने के लिये यथेष्ट है। १००० मीटर से अधिक नीचे डूबने वाले जल की लवणता ३४ ९० तथा ३४ ९६ प्रति सहस्र के बीच मे होती है तथा तापक्रम २ ८° तथा ३ ३° के मध्य में होता है।

उत्तरी प्रशान्त मे इस प्रकार की जलराशि नही पाई जाती।

## ३ अण्टार्कटिक महासागर का मध्यान्तरीय जल

## (Antarctic Intermediate Water)

यह जल अण्टार्कटिक ससृति (Convergence) पर डूबता है। इस ससृति का सन्तोषप्रद स्पष्टीकरण अभी तक नही किया जा सका है। यह अण्टार्कटिका महाद्वीप के चारों ओर प्रबल पछुवा हवाओ की पेटी मे पाया जाता है। इस ससृति मे डूबने वाला जल एक विशिष्ट जल है, जिसकी लवणता सर्वत्र ३३ ८ प्रति सहस्र है, तापक्रम लगभग २ २°फ है तथा σ त का मूल्य २७ ०° है। जब जल पृष्ठ को त्याग देता है तब वह ऊपर और नीचे के जलपुजो के सम्मिश्रण से एक जलराशि को जन्म देता है जो उत्तर दिशा में σ त = २७ २ तथा σ त = २७°४ के पृष्ठो के बीच में फैल जाती है। उसके मध्यवर्ती भाग मे लवणता सबसे कम होती है।

## ४ उत्तरी अन्ध महासागर का मध्यान्तरीय जल

## (North Atlantic Intermediate Water)

यह जल लैब्रेडोर सागर के दक्षिण की ससृति मे उपरोक्त विधि से बनता है, यद्यपि यह अपेक्षाकृत कम मात्रा मे बनता है।

## ५ उत्तरी प्रशान्त महासागर का मध्यान्तरीय जल

## (North Pacific Intermediate Water)

इसी प्रणाली से उत्तरी प्रशान्त महासागर के उ० पू० भाग मे (४०° उ० अक्षाश के निकट) उत्तरी प्रशान्त महासागर का मध्यान्तरीय जल बनता है किन्तु जब वह

पश्चिम और दक्षिण दिशाओ मे फैलता है, तब उसमे विशाल मात्रा मे उपपृष्ठीय जल मिलता है। अतएव उत्तरी प्रशान्त के मध्यान्तरीय जल मे वे गुण नही पाये जाते जो उसमे उस दशा मे होते जब वह मुख्यत पृष्ठ जल के डूबने से बनता—जैसे घुली हुई ऑक्सीजन का अधिक अनुपात। अण्टार्कटिक महासागर तथा उत्तरी अन्धमहासागर के मध्यान्तरीय जलो की तुलना मे यह जलराशि ऑक्सीजन मे निर्धन होती है।

## ६ विभिन्न महासागरों की मध्यवर्ती जलराशियाँ

## (Central Water Masses Of Different Oceans)

ये जलराशियाँ उपोष्ण प्रदेशो की ससृति पर जल के डूबने से बनती है। सभी महासागरो मे उपोष्ण कटिबन्धीय ससृति ३५° और ४०° अक्षाशो के मध्य मे पाये जाते है। इन ससृतियो मे जाडो मे पृष्ठ-जल अधिक गहराई तक डूबता है। अतएव, इनसे जो जलराशियाँ बनती है, वे शीतलतम ऋतु मे पृष्ठ के तापक्रम एव लवणता को दर्शाती है।

## ७ समुद्रान्तर कूटो द्वारा पृथक सागरो की जलराशियाँ

## (Water Masses Of Seas Separated By Submarine Ridges)

ऐसे सागरो मे जो महासागर से समुद्रान्तर कूटों (Submarine Ridges) द्वारा पृथक है, विशेष प्रकार के जल पाये जाते हैं। उदाहरण के लिये नौरवेजियन सागर में वैसी ही प्रक्रियाओ से गहरा जल बनता है, जैसी प्रक्रियाओ से अन्ध महासागर का गहरा जल बनता है। नौरवेजियन सागर के पश्चिमी भाग मे ग्रीनलैण्ड के तट के अनुरूप निम्नाकित दो जल मिलते है —

(१) अन्धमहासागर का उष्ण जल जो स्कॉटलैण्ड के उत्तर में नौरवेजियन सागर मे प्रविष्ट होता है।

(२) पूर्वी ग्रीनलैण्ड धारा का शीतल जल।

इन जलो का सम्मिश्रण जाडो मे ठण्डा होता है और लम्बवत् सवाहन की धाराओ द्वारा उससे गहरा जल (Deep Water) बनता है। इस गहरे जल का तापक्रम –० ८° और –१ २° के बीच मे रहता है तथा लवणता ३४.८९ और ३४.९२ प्रति सहस्र के मध्य मे रहती है।

भूमध्यसागर में वाष्पीकरण तथा जाडे मे शीतल होने की क्रिया से गहरे जल का निर्माण होता है। इस गहरे जल का तापक्रम १३ ०° और १३.६° के बीच मे रहता है तथा लवणता ३८ ४ और ३८ ७ प्रति सहस्र के मध्य मे रहती है। यह भूमध्यसागरीय जल जिब्राल्टर के जलसयोजक के अनुरूप अन्धमहासागर मे प्रवाहित होता है, जहाँ वह अन्धमहासागर के जल से मिश्रित होता है और फिर σ त= २७ ५ तथा σ त – २७ ७ के पृष्ठो के बीच मे अर्थात् अण्टार्कटिक मध्यान्तरीय जल के नीचे फैलता है।

लाल सागर मे इसी प्रकार का किन्तु अधिक उष्ण और अधिक लवणमय नितल जल बनता है। इसका तापक्रम २१ ५° तथा २२ ०° के बीच मे रहता है तथा लवणता ४० ५ तथा ४१ ० प्रति सहस्र के मध्य में रहती है।

यह लाल सागरीय जल बाब-एल-मण्डैब जलसयोजक के नितल के अनुरूप हिन्द-महासागर मे प्रवाहित होता है जहाँ यह अन्य जलराशियो से मिश्रित होता है और फैलता है। लाल सागर से हिन्दमहासागर मे प्रवाहित होने वाले जल की मात्रा




चित्र १८८—महासागरो की ऊपरी जल राशियाँ

( दृष्टव्य—इस चित्र में अंकित वर्ग उन प्रदेशों को दर्शाते हैं, जहाँ मध्यवर्ती जलराशियाँ (Central Water Masses) बनती हैं। × चिन्ह उन रेखाओं को दर्शाते है, जिनके अनुसार अटलांटिक और अण्टार्कटिक मध्यान्तर जल डूबता है।)




चित्र २१०—हिन्द महासागर की धारायें (जुलाई)




चित्र २११—हिन्द महासागर की धारायें (जनवरी) [सन्दर्भ पृष्ठ २२७

भूमध्यसागर से अन्धमहासागर मे प्रवाहित होने वाले जल की अपेक्षा बहुत कम है, अतएव लालसागरीय जल का प्रभाव अपेक्षाकृत कम पडता है।

## (८) उपपृष्ठीय मिश्रण से बनी जलराशियाँ (Water Masses Formed By Subsurface Mixing)

महासागरो की अन्य महत्वपूर्ण जलराशियाँ पृष्ठ जल के डूबने से नही बनती वरन् उपपृष्ठीय मिश्रण की प्रक्रियाओ से बनती है। इनमे सबसे विशाल अण्टार्कटिक परिध्रुवीय जलराशि ( Antarctic Circumpolar Water Mass ) है, जो मुख्यत अन्धमहासागरीय गहरे जल तथा अण्टार्कटिक नितल जल के मिश्रण से बनती है, किन्तु इसमे कुछ अण्टार्कटिक मध्यान्तरीय जल भी रहता है तथा भूमध्यसागरीय जल का भी कुछ अश रहता है।

उपअण्टार्कटिक जलराशि (Sub Antarctic Water Mass) अण्टार्कटिक ससृति तथा दक्षिणी उपोष्ण ससृति के मध्य मे पाई जाती है। यह दक्षिणी महासागरो और अण्टार्कटिक परिध्रुवीय जलराशियो की अन्तर्वर्ती अवस्था की द्योतक है।

इसी प्रकार उत्तरी उपोष्ण ससृति के उत्तर मे उप आर्कटिक जलराशि (Sub Arctic Water Mass) पाई जाती है। इसके बनने के तीन कारण है—(१) मिश्रण (२) जाडो मे शीतल होने की क्रिया तथा (३) अतिरेक वृष्टि (Excess Precipitation)

प्रशान्त महासागर मे उत्तरी और दक्षिणी मध्यवर्ती जलराशियो ( Central Water Masses ) के बीच मे एक विषुवतीय जलराशि ( Equatorial Water Mass ) विद्यमान है। हिन्द महासागर मे भी ऐसी एक विषुवतीय जलराशि है, किन्तु अन्ध महासागर मे वह अनुपस्थित है।

उत्तरी तथा दक्षिणी प्रशान्त मे उप-आर्कटिक तथा उपअण्टार्कटिक जलराशियाँ क्रमश उत्तरी और दक्षिणी अमरीका के पश्चिमी तटो के अनुरूप विषुवत रेखा की ओर बढती है, जहाँ पृष्ठ के उष्ण होने से तथा वाष्पीकरण के कारण उनके लक्षणो मे परिवर्तन हो जाता है।

चित्र १८८ मे विभिन्न महासागरो की प्रमुख जलराशियाँ प्रदर्शित की गई है। इस चित्र के अध्ययन से स्पष्ट होगा कि यद्यपि विभिन्न महासागरो मे समान स्थिति मे समान लक्षणो की जलराशियाँ है, तथापि अन्ध महासागर और प्रशान्त महासागर मे उल्लेखनीय अन्तर है। अन्ध महासागर मे उत्तरी तथा दक्षिणी भागो की मध्यवर्ती जलराशियाँ प्रमुख है, इसमे विषुवतीय जलराशि नही है तथा उपध्रुवीय जलराशियो का विस्तार अत्यन्त सीमित है। दूसरी ओर प्रशान्त महासागर मे एक विशाल विषुवतीय जलराशि है और उत्तरी और दक्षिणी अमरीकाओ के पश्चिमी तटो के अनुरूप उपध्रुवीय जल विषुवत-रेखा की ओर अग्रसर होता है। दूसरा उल्लेखनीय तथ्य यह है कि उत्तरी और दक्षिणी प्रशान्त दोनो मे दो-दो मध्यवर्ती जलराशियाँ है। इन जलराशियो के अस्तित्व का कारण सभवत यह है कि प्रशान्त के उत्तरी और दक्षिणी दोनो भागो मे दो-दो उच्च वायुभार के क्षेत्र है। उत्तरी अन्ध महासागर की मध्यवर्ती जलराशि उत्तरी प्रशान्त की मध्यवर्ती जलराशि से बिलकुल भिन्न है—उ० अन्धमहासागर की मध्यवर्ती जलराशि की लवणता बहुत अधिक है, उत्तरी प्रशान्त की मध्यवर्ती जलराशियो की लवणता बहुत कम है। यह अन्तर सभवत वाष्पीकरण तथा वृष्टि के विभेदन के कारण है।

# तीसवाँ परिच्छेद

# तरंगे

## १ परिभाषा

वायु द्वारा सागर-पृष्ठ के जल के ऊपर उठने और नीचे गिरने की क्रिया का ही नाम 'तरग' है। तरग मे जल आगे नही बढता। वह केवल ऊपर उठता और नीचे गिरता है। इसकी तुलना हम उस रस्सी से कर सकते है, जिसके एक सिरे पर झटका दिया गया हो। ऐसी दशा मे तरग रस्सी के एक सिरे से दूसरे सिरे की ओर चलती है, यद्यपि रस्सी की स्थिति मे कोई परिवर्तन नही होता, वह जहाँ थी वही रहती है।

## २ सम्बन्धित शब्दावली

तरग के सर्वोच्च भाग को तरग-शीर्ष (Crest) और सबसे नीचे भाग को तरग-पाद (Trough) कहते है। दो उत्तरोत्तर तरग-शीर्षों अथवा तरगपादो के क्षैतिजान्तर को तरग-दैर्घ्य (Wave Length) कहते है। तरग-पाद के ऊपर तरग शीर्ष के उच्चत्व को दोलन-विस्तार (Amplitude) कम्पविस्तार अथवा तरग का उच्चत्व (Height of the wave) कहते है।




चित्र १८९—तरगो से सम्बन्धित पारिभाषिक शब्द

महासागर मे उठनेवाली बडी तरगो का 'तरग-दैर्घ्य' प्राय ३०० से ६०० फुट तक होता है और उनका दोलन-विस्तार प्राय २० से ४० फुट तक होता है।

### ३ तरग मे जलकणो की गति

गहरे जल मे पृष्ठ के कणो की गति प्राय वृत्ताकार होती है। जैसा कि चित्र १९० मे प्रदर्शित किया गया है जलकणो की गति शीर्ष मे आगे की ओर पाद



चित्र १९०—तरग मे जलकणो की गति

में पीछे की ओर, अगले ढाल के मध्य मे ऊपर की ओर और पिछले ढाल के मध्य में नीचे की ओर होती है।

## ४ तरंगों का वेग

निम्नलिखित सूत्र तरगो का वेग निर्धारित करते हैं—

व ∝ ग का वर्गमूल यदि ग कम है $\frac{द}{२}$ से

व ∝ द का वर्गमूल यदि ग अधिक है $\frac{द}{२}$ से

जहाँ पर व = तरग का वेग

द = तरग दैर्घ्य

ग = जल की गहराई

## ५ तरंगों का महत्व

(१) जल की तरगो का भौगोलिक महत्व उनकी तट के काटने की क्रिया मे निहित है, जो केवल दो सौ फुट की गहराई तक ही सीमित है।

(२) तरग द्वारा सागर-जल जब ऊपर उठता है तब वह अपने अन्दर वायु को सोख लेता है। सागर जल मे इस प्रकार घुली हुई वायु पर अनेकानेक जीव-जन्तुओ का जीवन निर्भर है।

## ६ तरंगों का भौगोलिक कार्य

जैसा कि ऊपर उल्लेख किया गया है, तरगो का कार्य-क्षेत्र बहुत कम गहराई तक ही सीमित है तो भी प्रभावित होने वाले क्षेत्र का विस्तार बहुत है, क्योंकि समस्त स्थल-खडों की तट-रेखाओ की लम्बाई का योग लाखो मील है।

तरगो के भौगोलिक कार्य को दो भागो मे बाँटा जा सकता है—

(१) अपक्षरण का कार्य

(२) निक्षेपण का कार्य

### (१) अपक्षरण का कार्य

महासागरीय अपक्षरण का अधिकाश कार्य तरगो द्वारा सम्पन्न होता है। इसे प्रभावित करनेवाले प्रतिकारको की विवेचना तेतीसवे प्रकरण मे की गई है। जैसा कि पूर्व मे उल्लेख हो चुका है, तरग मे जलकण ऊपर उठते और नीचे जाते है। छोटी तरगो में यह गति पृष्ठ-जल तक ही सीमित रहती है, किन्तु बडी तरगो मे काफी गहराई पर स्थित नितल-जल का मन्थन होता है। इस क्रिया से उथले सागर-नितल के उभारो का पदार्थ हट जाता है और धाराओ द्वारा वह निचले भागो मे एकत्र होता रहता है। इस प्रकार नितल के ऊँचे भाग नीचे होते रहते हैं और निचले भाग ऊँचे होते रहते हैं; अन्य शब्दो में तट के निकट तरगो और धाराओ द्वारा सागर-नितल का समतलन (Levelling) होता रहता है।

विवृत सागर की तरगो मे जलकणों की अग्रगति नगण्य होती है। जल की आकृति मे परिवर्तन अवश्य होता है, किन्तु अग्रगति नही होती। पूर्व मे तरग की तुलना उस रज्जु के की जा चुकी है, जिसके एक सिरे पर झटका दिया गया हो।

यह तुलना बडी उपयुक्त है। तथापि जब तरग उथले सागर मे प्रवेश करती है तब उसकी आकृति और गति दोनो मे अन्तर होता है। तरग की आकृति क्षैतिज दिशा मे सकुचित होती है, किन्तु उसकी ऊँचाई बढ जाती है। ऊपरी भाग आगे की ओर झुक जाता है और निचला भाग कुछ पीछे खिसक आता है। परिणाम यह होता है कि जब लहर टूटती है, तब वह आगे की ओर काफी पानी फेकती है। टूटती हुई लहरो द्वारा फेका गया यह पानी तट पर आगे बढता है। उसका वेग क्रमश क्षीण होता जाता है और अन्त मे एक ऐसी अवस्था आ जाती है, जब गुरुत्वाकर्षण के कारण उसे आगे बढने वाली लहरो के नीचे पीछे को ओर लौटना पडता है। लौटते हुए इस जल को अध कर्ष (Undertow) कहते है। इसमे अपक्षरण करने की पर्याप्त क्षमता होती है।




चित्र १९१—उथले सागर मे तरग की क्रिया

(इस चित्र से यह स्पष्ट होगा कि उथले सागर मे तरग तट से कुछ दूरी पर टूट जाती है।)



चित्र १९२—गहरे सागर मे तरग की क्रिया

(इस चित्र से यह स्पष्ट होगा कि गहरे सागर मे तरग तट पर जाकर ही टूटती है)

**तरगों द्वारा अपक्षरण दो प्रकार से होता है**—एक तो जब लहर टूटती है, उस समय जल की अग्रगति द्वारा और दूसरे रेत के कणो और शिलाखण्डो द्वारा जो उसके औजार का कार्य करते है। दोनो ही दशाओ मे मुख्य कार्य उसी स्थान पर होता है, जहाँ लहर टूटती है। खुले हुए तटो पर जहाँ पानी की गहराई काफी होती है, बडी बडी लहरे भी उस समय तक नही टूटती जब तक वे तट-रेखा का स्पर्श नही करती। इन विशाल तरगों में जल के भार का भी प्रभाव पडता है। प्रति वर्ग फुट पर एक टन का भार होना साधारण सी बात है। शिलाओ के बडे-बडे खण्डो को मूल-शिला

(Parent Rock) से वियुक्त करने मे ये थपेडे समर्थ होते है। अध कर्ष (Under-tow) इन शिला-खण्डो को गहरे जल मे बहा ले जाता है और फिर तट की ओर बढने वाली लहरो द्वारा ये तट की ओर प्रवाहित होते है। इस प्रकार लहरो के अपक्षरण की क्रिया निरन्तर चला करती है।

तरगो के अपक्षरण के कुछ प्रमुख प्रभाव निम्नाकित है —

(१) तट रेखाओ का सीधा होना
(२) तट पर नितल का समतलन
(३) स्थल का क्षेत्रफल घटना
(४) तटीय प्रक्षेपो का पीछे की ओर कटना
(५) तट पर अनेक विशिष्ट रूपो का निर्माण जैसे महासागरीय फलकियाँ (Marine Benches) सागर-उच्छृग (Sea Cliff) आदि

## (२) निक्षेपण का कार्य

तरगे और धारायें तरग द्वारा अपक्षरित पदार्थ को तथा नदियो द्वारा निक्षेपित अवसाद को बहा ले जाती है, किन्तु अन्त मे कही न कही उसे एकत्र अवश्य करती है। जैसा कि पूर्व मे उल्लेख हो चुका है, इनकी प्रधान प्रवृत्ति 'समतलन' करने की होती है अर्थात् ये पदार्थ नितल के निचले भागो मे एकत्र होते है। तरग का कार्य-क्षेत्र अत्यन्त सीमित है, उसका विस्तार अधिक गहराई मे नही है, अतएव समस्त अवसाद, जो अधिकतर स्थल-जन्य होता है, तट के निकट ही रहता है। ज्यो-ज्यो तट से दूरी बढती जाती है, त्यो-त्यो अवसाद के कणो का आकार भी घटता जाता है। अन्य शब्दो मे अवसाद का मोटा भाग गहराई की ओर रहता है। यह कथन निक्षेप के निम्नाकित क्रम से स्पष्ट हो जायगा—

बडे बडे गण्डाश्म ( Large boulders )
अष्टीला (Pebbles)
ककर (Grave)
बालू (Sand)
पक (Mud)
चूना (Lime)

## ७. लहरों की क्रिया से बने रूपधेय अथवा तटीय भूदृश्य

(१) सागरीय उच्छृग ( Sea Cliff )—समुद्रतट पर स्थित ऊँचे, प्रपाती तथा समुद्राभिमुख शैल पार्श्व को सागरीय-उच्छृग कहते है। कभी कभी इनका ऊपरी भाग समुद्र की दिशा मे आगे की ओर प्रक्षिवित करता है।



चित्र—१९३—सागरीय उच्छृग

(२) महासागरीय फलकियाँ (Benches) Benches)—कभी कभी लहरो द्वारा सम्पन्न अपक्षरण मात्र से और कभी कभी लहरो के अपक्षरण तथा बाद मे हुए निक्षेपण से फलकियो (Benches) जैसी आकृतियाँ बन जाती है, जिन्हे हम महा-सागरीय फलकियाँ कहते है।



चित्र १९४—महासागरीय फलकियाँ (Marine benches)

(३) खाड़ियाँ तथा प्राग्र (Bays and promontories)—यदि किसी समुद्र तट पर तटरेखा के प्रति समकोण बनाती हुई दिशा में कठोर और मृदुल शिलायें एकान्तर पर हों, तो महासागरीय अपक्षरण से मृदुल शिलायें घिसकर खाड़ियों का रूप ग्रहण कर लेती हैं और कठोर शिलायें प्राग्र (Promontories or Headlands) के रूप में बाहर की ओर निकली रहती हैं।



चित्र १९५—खाड़ियाँ तथा प्राग्र

(४) कोव (Coues)—यदि किसी समुद्रतट पर तट-रेखा के समानान्तर कठोर और मृदुल शिलायें पाई जाती हैं, तो सागर-जल कठोर शिलाओं के निर्बल भागों में प्रविष्ट हो जाता है और अन्दर की कोमल शिला को स्वभावतः अधिक मात्रा में काटता है, जिससे दीर्घ वृत्ताकार निम्नन अस्तित्व में आ जाते हैं। न्हीं दीर्घवृत्ताकार निम्ननों को कोव (Cove) की संज्ञा दी गई है। दक्षिणी



चित्र १९६—कोव

इँगलैण्ड में कोव बहुत पाये जाते हैं।

(५) समुद्रतटीय कन्दरायें ( Sea Caves )—समुद्र की लहरें तटीय शिलाओं के निर्बल भागों और विवरों को सबसे पहले प्रभावित करती हैं। जब लहर उठती है, तब विवर का मुख बन्द हो जाता है, जिससे उसके अन्दर की वायु संकुचित होती है। जब लहर गिरती है, तब यह वायु प्रस्तरित होती है। इस प्रकार वायु के एकान्तर पर सिकुड़ने और फैलने से विवर का आकार बढ़ता जाता है और कालान्तर में वह कन्दरा अथवा गुफा का रूप ग्रहण कर लेता है।



चित्र १९७—समुद्रतटीय कन्दरा

(६) तरंग घर्षित उत्तल (Wave cut Terrace)—सागरीय उच्छृंग (Sea-cliff) के नीचे लहरों के थपेड़ों तथा अधःकर्ष की (To and fro) गति के फलस्वरूप जो शैलनिधाय अस्तित्व में आ जाता है, उसे तरंग घर्षित उत्तल कहते हैं।

(७) तरंग निर्मित उत्तल ( Wave Built Terrace )—तरंग घर्षित उत्तल के नीचे स्थित अपेक्षाकृत प्रपाती प्रवण में लहरों द्वारा सम्पन्न निक्षेपण से जो उत्तल बन जाते हैं, उन्हें हम तरंग निर्मित उत्तल कहते हैं।

(८) फाड़े हुए छेद ( Blow Holes )—कभी कभी लहरों की क्रिया से समुद्र-तटीय कन्दराओं की छतों में छेद हो जाते हैं, जिन्हें हम फाड़े हुए छेद (Blow Holes) कहते हैं। लहरों द्वारा ढकेली गई हवा जब इन छेदों में से होती हुई ऊपर उठती है तब सीटी बजने की ध्वनि होती है।



चित्र १९८—फाढ़ा हुआ छेद

(९) बीच (Beech)—सागरीय उच्छृंग ( Sea Cliff ) के अपक्षरण से जो पदार्थ प्राप्त होता है, वह तरंग घर्षित उत्तल में एकत्र हो जाता है। इसे ही हम 'बीच' (Beech) कहते हैं यह उच्च तथा निम्न जल चिन्हों के मध्य में स्थित होता है।




चित्र १९९—तरंग घर्षित उत्तल, तरंग निर्मित उत्तल तथा बीच

(१०) समुद्रतटीय स्तम्भ (Stack)—जब समुद्रतटीय मेहराब की छत ऋतु-क्षरण एवं लहरों की क्रिया द्वारा नष्ट हो जाती हैं, तब जो अवशिष्ट स्तम्भ खड़े रह जाते हैं, उन्हें समुद्रतटीय स्तंभ कहते हैं।

(११) समुद्रतटीय स्तंभ मूल ( Stump)—समुद्रतटीय स्तम्भ के अपक्षरित हो जाने पर उसका अपेक्षाकृत अवरोधी मूल शेष रह जाता है। इसे ही स्तम्भमूल Stump कहते हैं। प्रकाशगृह (Light Houses) प्रायः इन्हीं पर स्थापित किये जाते हैं।

[ पृष्ठ २१८ के सामने



चित्र २००--समुद्रतटीय स्तम्भ-मूल, मेहराब तथा स्तंभ



चित्र २०६--टोम्बोलो

(१२) सिकता द्रण्ड ( Sand bar )—नदियों द्वारा समुद्र को समर्पित किये गये अवसाद से कभी कभी उनके मुहाने पर समुद्र में रेत के टीले बन जाते हैं। इन्हें ही हम सिकता दण्ड कहते हैं।



चित्र २०१—सिकता दण्ड

(१३) अंकुश (Hook)—ऐसे सिकता-दण्ड को जिसका एक सिरा मुड़ा हुआ हो, अंकुश (Hook) कहते हैं।

(१४) पाश (Loop)—जब किसी अंकुश का मोड़ क्रमशः विकसित होते होते स्थल से मिल जाये, तब उसे हम पाश (Loop) कहते हैं। (चित्र २०३)



चित्र २०२—अंकुश

(१५) टोम्बोलो (Tombolo)—ऐसे सिकता-दण्ड को जो एक द्वीप को दूसरे द्वीप से अथवा किसी द्वीप को मुख्य स्थलखण्ड से मिलाता हो, हम टोम्बाला कहते हैं।

(१६) उपह्रद (Lagoon)—कभी कभी सिकता-दण्डों से खाड़ी का मुख



२०३—पाश




चित्र २०४—उपह्रद

बिल्कुल बन्द हो जाता है और वह समावृत्त जलाशय में परिणत हो जाती है, जिसे हम उपह्रद (Lagoon) कहते हैं। पूर्वी जर्मनी में सिकता-दण्डों की ऐसी लम्बी तथा संकरी पट्टियों को जिनसे समुद्रतट पर अनेक उपह्रद बन गए हैं हाफ (Haff) कहते हैं। इसी आधार पर इस प्रकार की तटरेखा को हाफ तट रेखा (Haff Coast line) कहते हैं। चित्र २०४ में पुर्वी जर्मनी का हाफ तट प्रदर्शित किया गया है।

(१७) जिह्वा (Spit)—सागर में प्रक्षिप्त संकरी, निचली और जिह्वा सदृश बालुका निर्मित भूरूप को जिह्वा (Spit) कहते हैं। सिकता दण्ड और जिह्वा में मुख्य अन्तर यह है कि जिह्वा का एक सिरा स्थल से जुड़ा रहता है, सिकतादण्ड का नहीं।




चित्र २०५— जिह्वा

# इकतीसवाँ परिच्छेद

# धारायें

## १ परिभाषा

महासागर के एक भाग से दूसरे भाग को जाने वाले जल के प्रवाह को 'धारा' कहते है। धारा का अनुमान इस प्रकार किया जा सकता है कि सागर पृष्ठ का कुछ जल एक चौडी नदी के रूप मे आगे बढता है। यह जल काफी प्रबल वेग से प्रवाहित होता है। उदाहरणस्वरूप गल्फ-स्ट्रीम नामक धारा का वेग आरम्भ में प्रति घण्टे तीन मील से पॉच मील तक है। हमारी गगा भी प्राय इसी वेग से बहती है। तरगो और धाराओ मे यही मुख्य अन्तर है कि तरग मे पानी केवल ऊपर उठता और नीचे गिरता है किन्तु धारा मे पानी आगे बढता है।

## २ धाराओं की प्रकृति

विषुवत् रेखा से उत्तर-दक्षिण की ओर प्रवाहित होने वाली धारायें उष्ण है। इसके विपरीत ध्रुवो से विषुवत रेखा की ओर प्रवाहित होने वाली धारायें शीतल है।

## ६ धाराओं की उत्पत्ति का कारण

धाराओ की उत्पत्ति के तीन मुख्य कारण है —

(१) तापक्रम की विभिन्नता
(२) लवणता की विभिन्नता
(३) वायु का प्रभाव

### (१) तापक्रम की विभिन्नता

विषुवत रेखा के निकट का जल सूर्य की सीधी एव प्रखर किरणो द्वारा सदैव तपता रहता है जिससे वह अन्य भागो के जल की अपेक्षा सदैव अधिक उष्ण रहता है। उष्ण होने के फलस्वरूप वह प्रस्तरित है और उत्तर-दक्षिण की ओर प्रवाहित होता है

### (२) लवणता की विभिन्नता

लवणता जितनी अधिक होगी जल का उतना ही अधिक घनत्व होगा और उतना ही अधिक वह भारी भी होगा। हल्का अलवण जल सागरपृष्ठ पर तैरता रहता है जबकि अधिक घनत्व का लवण जल नीचे रहता है। जब भिन्न लवणता के दो सागर एक दूसरे से सम्बन्धित होते है, तब जल प्रवाह सदैव कम लवणता वाले सागर से अधिक लवणता वाले सागर की ओर होता है। भूमध्यसागर की लवणता अन्धमहासागर की अपेक्षा अधिक है अतएव पृष्ठजल सदैव अन्धहासागर से भूमध्य सागर की दिशा में प्रवाहित होता है।

### (३) वायु का प्रभाव

प्रबल प्रचलित वायु सागरजल के पृष्ठ के स्तर को अपने साथ आगे बहा ले जाती है और इस प्रकार धाराये अस्तित्व मे आ जाती है। इस विषय मे अब

मतभेद नही है कि वायु ही सागर मे धाराओ का मुख्य कारण है। ससार की प्रमुख धाराओ की उत्पत्ति का कारण व्यापारिक (Trade) और पछुवा (Westerlies) हवाये है। यदि वायु की दिशा मे ऋतु-सम्बन्धी अथवा अन्य किसी कारण कोई अन्तर होते है तो उसी प्रकार के परिवर्तन धाराओ मे हो जाते है। उदाहरणार्थ हिदमहासागर मे जाडो मे जब मानसून हवाये उत्तर-पूर्व से दक्षिण-पश्चिम की ओर चलती है, तब धाराये भी इसी दिशा मे बहने लगती है, गरमी मे मानसून के साथ ही धाराओ की दिशा भी विपरीत हो जाती है।

## ४ धाराओं की दिशाओ में परिवर्तन

धाराओ की दिशाओ मे परिवर्तन मुख्यत दो कारणो से होते है —

(१) **महाद्वीपो की आकृति**—धाराओ की दिशा को प्रभावित करती है। धाराये सीधे न बहकर तट के अनुरूप बहती है।

(२) **फैरेल का सिद्धान्त**—फैरेल के सिद्धान्त के अनुसार वायु की भाति धाराये भी उत्तरी गोलार्ध मे अपनी दाहिनी ओर और दक्षिणी गोलार्ध में अपनी बायी ओर मुड जाती है।

## धाराओं का सामान्य क्रम

जैसा कि चित्र २०७ से स्पष्ट होगा, उत्तरी गोलार्ध मे धाराओ का क्रम घडीवत है और दक्षिणी गोलार्ध मे अघडीवत।




चित्र २०७—धाराओ की सामान्य दिशाये

## ६ महासागरो की प्रमुख धारायें

### (१) अन्ध महसागर की धाराये

### (क) उत्तरी अधमहासागर

**उत्तरी विषुवतीय प्रवाह** (North Equatorial Current) इस प्रवाह का मुख्य कारण उत्तरी पूर्वी व्यापारिक वायु है। यह प्रवाह प्राय विषुवत रेखा के समानान्तर ही पश्चिम की ओर बहता है। कैरिबियन सागर में पश्चिमी द्वीप-समूह

इस प्रवाह को दो भागो मे बाँट देता है—(१) एक धारा उत्तर की ओर बहती है। यह उत्तरी अमरीका के पूर्वी तट के अनुरूप प्रवाहित होती है। आगे चलकर इसे ही 'गल्फस्ट्रीम' की सज्ञा दी गई है। (२) दूसरी धारा दक्षिण की ओर प्रवाहित होकर मैक्सिको की खाडी मे पहुँचती है।

### गल्फ स्ट्रीम, उत्तरी अटलाटिक का प्रवाह तथा कनारीज प्रवाह

**गल्फ स्ट्रीम** फ्लोरिडा और क्यूबा द्वीपो के मध्य मे स्थित सकीर्ण जलडमरू-मध्य से होकर उत्तरी अमरीका के पूर्वी किनारे पर उत्तर की ओर बहती है। केप




चित्र २०८—अन्धमहासागर की धारायें

हट्टेरास के निकट यह धारा पछुवा हवाओ के प्रभाव से आ जाती है, जो इसे उत्तर-पूर्व की ओर बहा ले जाती है। आगे चलकर यह दो भागो मे विभाजित हो जाती है—(१) एक धारा नॉरवे की ओर बहती है, जिसे हम **उत्तरी अटलांटिक का प्रवाह** कहते हैं, (२) दूसरी धारा जो **कनारीज प्रवाह** के नाम से विख्यात है, दक्षिण की ओर मुडकर स्पेन, पुर्तगाल तथा उत्तरी अफ्रीका के तटानुसार बहती है। यह ठडी धारा है। व्यापारिक वायु के प्रभाव मे आकर यह प्रवाह पुन उत्तरी विषुवत-रेखा के प्रवाह में विलीन हो जाता है।

इस प्रकार उत्तरी अन्धमहासागर मे धाराओ का एक वृहद चक्र निर्मित होता है। इस चक्र की धाराओ की दिशा घडीवत (Clock-wise) है। इसके मध्य का जल स्थिर रहता है जिससे उसमे बहुत सी घास-फूस, सेवार आदि एकत्र हो जाती है। महासागर के इस भाग को 'सारगासो सागर' (Sargasso Sea) कहते है। यह नाम स्पेनवालो ने रखा था, क्योकि सर्वप्रथम जब उन्होने इसको देखा तो उनको अपने देश के कुओ मे पैदा होने वाली एक घास की याद आई, जिसे वे 'सारगासो' कहते है।

## लेब्रेडोर की धारा

उत्तरी ध्रुवसागर के शीतल जल की एक धारा ग्रीनलैण्ड द्वीप के पश्चिमी तटानुसार दक्षिण की ओर बह आती है। इसको लेब्रेडोर की धारा कहते हैं। इसकी उत्पत्ति का प्रमुख कारण लवणता की विभिन्नता है। अतुलित हिम के पिघलने के कारण उत्तरी ध्रुवसागर दक्षिण के अन्धमहासागर की अपेक्षा कम लवणमय है—अतएव यह धारा उत्तर से दक्षिण की ओर प्रवाहित होती है। न्यूफाउण्डलैंड के निकट यह धारा गल्फ-स्ट्रीम से मिलती है। इन दोनो धाराओ के मिलने से घना कुहरा उत्पन्न होता है। लेब्रेडोर धारा के साथ अनेक हिम-शिलाये ( Icebergs ) बह आती है। कुहरे के कारण वे दिखाई नही देती। इनसे जहाजो को बडी जोखिम रहती है। सन् १९१२ ई० मे प्रसिद्ध ब्रिटिश जहाज टाइटैनिक ऐसी ही एक हिमशिला से टकराकर नष्ट हो गया।

## (ख) दक्षिणी अन्ध महासागर

### ८० विषुवतीय प्रवाह, ब्राजील की धारा तथा बेंगुला की धारा

**दक्षिणी विषुवतीय प्रवाह**—दक्षिण-पश्चिमी व्यापारिक वायु ही इसकी उत्पत्ति का मुख्य कारण है। पृथ्वी की परिभ्रमण गति के कारण यह प्रवाह पश्चिम की ओर प्राय विषुवत रेखा के समानान्तर ही बहता है। द० अमरीका के उ० पूर्वी तटपर स्थित केप सैण्ट रोक के निकट यह दो भागो मे बँट जाता है—(१) एक धारा उत्तर की ओर बहती हुई मैक्सिको की खाडी में प्रवेश करती है और आगे चलकर गल्फस्ट्रीम मे विलीन हो जाती है (२) दूसरी धारा द० अमरीका के पूर्वी तट के अनुरूप दक्षिण की ओर प्रवाहित होती है। इसे ब्राजील की धारा कहते हैं। आगे चलकर यह धारा पछुवा हवाओ के प्रवाह मे विलीन हो जाती है और पूर्व दिशा मे बहने लगती है। इसका एक भाग, जिसे हम बेंगुला की धारा कहते हैं, उत्तर की ओर मुड़ जाता है और अफ्रीका के तटानुरूप बहता हुआ दक्षिणी विषुवत रेखा के प्रवाह में विलीन हो जाता है।

**फॉकलैण्ड प्रवाह**—यह उत्तरी अन्धमहासागर के लैब्रेडोर-प्रवाह के समान है। यह प्रवाह द० अमरीका के दक्षिणी भाग के पूर्वी किनारे पर दक्षिण से उत्तर की ओर बहता है।

**अण्टार्कटिक प्रवाह**—यह प्रवाह और भी दक्षिण मे पूर्व की ओर प्रवाहित होता है। स्थलखण्डो के अभाव के कारण यह अत्यन्त प्रबल वेग से बहता है। इसे पछुवा हवा का प्रवाह भी कहते है।

### (ग) मध्य अन्ध महासागर

**विषुवत रेखा की विपरीत धारा** ( Counter Equatorial Current ) जैसा कि ऊपर उल्लेख हो चुका है, व्यापारिक हवाओ के कटिबन्ध मे सागर पृष्ठजल उत्तरी और दक्षिणी विषुवत रेखा की धाराओ के रूप मे पश्चिम की ओर बहता है। मध्य अमरीका के पूर्वी तट पर यह जल एकत्र होता रहता है और धीरे धीरे वहाँ के जल का समतल पूर्वी अन्धमहासागर की अपेक्षा ऊपर उठ जाता है। क्योकि जल सदैव ऊँचे समतल से नीचे समतल की ओर प्रवाहित होता है, अतएव यह सचित जलराशि पुन पूर्व की ओर विषुवत रेखा की विपरीत धारा के नाम से बहने लगती है।

## प्रशान्त महासागर की धारायें

### (क) उत्तरी प्रशान्त

**उत्तरी विषुवतीय प्रवाह**—उ० पू० व्यापारिक वायु इसकी जन्म-दाता है। यह प्रवाह प्राय विषुवत रेखा के समानान्तर ही उसके कुछ उत्तर मे पश्चिम की ओर बहता है।

**क्यूरोसिवो**—यह उष्णधारा अन्ध महासागर की गल्फ स्ट्रीम के सामान है। जापान के दक्षिण मे यह धारा दो भागो मे विभाजित हो जाती है—(१) पश्चिमी शाखा जापान-सागर मे बहती हुई उत्तर की शीतल कमचटका की धारा मे विलीन हो जाती है और (२) पूर्वी शाखा पछुआ हवाओ के कारण उ० पू० की ओर बहने लगती है और उत्तरी प्रशान्त जलधारा के नाम से ब्रिटिश कोलम्बिया के पश्चिमी तट तक पहुँचती है।

**कमचटका को धारा**—यह धारा अन्धमहासागर की लैब्रेडोर धारा के समान है। साईबेरिया के पूर्वी तट पर यह धारा बेरिग स्ट्रेट मे होती हुई दक्षिण की ओर प्रवाहित होती है। इसे बैरिग की धारा भी कहते है।

**उत्तरी प्रशान्त प्रवाह**—यह उ० अटलाण्टिक प्रवाह के समान ही है। इसे पछुवा प्रवाह भी कहते है। ब्रिटिश कोलम्बिया के पश्चिमी तट पर यह दो भागो मे विभाजित हो जाता है—एक धारा उत्तर की ओर बहती है जिसे ब्रिटिश कोलम्बिया प्रवाह कहते है और दूसरी धारा कैलिफोर्निया की धारा के नाम से दक्षिण की ओर प्रवाहित होती है।

**कैलिफोर्निया की धारा**—यह शीतल धारा कैलिफोर्निया और मैक्सिको के पश्चिमी तट पर उत्तर से दक्षिण की ओर प्रवाहित होती है। कुछ और दक्षिण जाकर यह उत्तरी विषुवत रेखा के प्रवाह मे विलीन हो जाती है।




चित्र २०९—प्रशात महासागर की धारायें

इस प्रकार उ० प्रशान्त मे भी उ० अन्ध-महासागर की भाँति धाराओं का घडीवत् चक्र बन जाता है।

## (ख) दक्षिणी प्रशात

**अण्टार्कटिक प्रवाह**—यह प्रवाह अत्यन्त दक्षिण मे पूर्व की ओर बहता है। इस प्रवाह का कारण पछुवा हवाये है।

**हमबोल्ट अथवा पेरू प्रवाह**—द० अमरीका के द० कोने पर अण्टार्कटिक प्रवाह का कुछ अश उ० की ओर घूम जाता है और हमबोल्ट अथवा पेरू के शीतल जल-प्रवाह के नाम से द० अमरीका के पश्चिमी तट पर बहता है। मकर-रेखा को पार कर यह दक्षिणी विषुवतीय प्रवाह मे विलीन हो जाता है।

**द० विषुवतीय प्रवाह**—यह धारा विषुवत रेखा के निकट दक्षिण में पश्चिम की ओर प्रवाहित होती है। आस्ट्रेलिया के उ० पू० मे यह धारा दो भागो मे विभाजित हो जाती है—(१) एक भाग पश्चिम की ओर बहता हुआ पूर्वी द्वीप समूह को पार करता है और उत्तरी विषुवत रेखा की धारा मे विलीन हो जाता है; (२) दूसरा भाग पूर्वी आस्ट्रेलिया की उष्ण जल-धारा के नाम से दक्षिण दिशा में मुड जाता है। द्वीपो की बहुलता के कारण दक्षिणी विषुवतीय धारा कई भागो में बँट जाती है।

**पूर्वी आस्ट्रेलिया की धारा**—यह धारा आस्ट्रेलिया के पूर्वी तट पर दक्षिण की ओर बहती है और अन्त में अण्टार्कटिक प्रवाह मे विलीन हो जाती है। यह उष्ण प्रवाह है।

### (ग) मध्य प्रशान्त

**विषुवत रेखा की विपरीत धारा**—अटलाटिक महासागर की भाति प्रशात महासागर मे भी यह धारा विद्यमान है

## हिन्द महासागर की धाराये

### (क) दक्षिणी हिन्द महासागर

दक्षिणी हिन्द-महासागर की धाराओ का क्रम द० अटलाटिक और द० प्रशात महासागर की धाराओ जैसा ही है। आस्ट्रेलिया के दक्षिण-पश्चिम मे अटार्कटिक जलधारा की एक शाखा उत्तर की ओर घूम कर **पश्चिमी आस्ट्रेलिया की शीतल जल धारा** के नाम से आस्ट्रेलिया के पश्चिमी तट पर उत्तर की ओर प्रवाहित होती है। मकर रेखा को पार कर यह धारा दक्षिणी विषुवतीय प्रवाह मे विलीन हो जाती है।

**दक्षिणी विषुवतीय प्रवाह**—पश्चिम की ओर बहती है और मैडागास्कर के निकट दक्षिण की ओर घूम जाती है और **मोजम्बिक की उष्ण जल धारा** कहलाती है।

आगे चलकर इसे **अगुलहास की धारा** कहते है। आगे चलकर यह पछुवा हवाओ के प्रभाव मे आकर पूर्व की ओर बहती है और अन्त मे अण्टार्कटिक जलधारा मे मिलकर चक्र पूरा करती है।




चित्र २१०हिन्द महासामर की धाराये (जुलाई)



चित्र २११—हिन्द महासागर की धाराये (जनवरी)

## (ख) उत्तरी हिन्द महासागर

उत्तरी हिन्द महासागर की धाराओ का क्रम मौसिमी हवाओ की दिशा के अनुसार निश्चित होता है। ग्रीष्म ॠतु मे द० प० मानसून के प्रभाव के कारण इनकी दिशा अरब के पूर्वी तट पर दक्षिण-पश्चिम से उत्तर-पूर्व रहती है और शीत काल में उ० पू० मानसून के कारण ये धाराये विपरीत दिशा मे प्रवाहित होने लगती है।

## ७ जल-धाराओं का प्रभाव

इनमे कुछ प्रमुख ये है —

(१) उष्ण जलधाराये अपने प्रभाव के क्षेत्रो का तापक्रम ऊँचा करने में समर्थ होती है। इसके विपरीत शीतल जलधार अपने निकटस्थ प्रदेशों का तापक्रम घटाती है। गल्फस्ट्रीम के कारण उ० प० योरप का तापक्रम उन्ही अक्षाशो पर स्थित अन्य स्थल-खण्डो की अपेक्षा अधिक रहता है। दूसरी ओर पूर्वी कनाडा का तापक्रम लेब्रेडोर धारा के कारण बहुत घट जाता है। इतना ही नही, गल्फस्ट्रीम के कारण प० योरपीय तट जाडो मे भी नही जमता, जब कि लेब्रेडोर की धारा कनाडा के पूर्वी तट के जम जाने मे और भी सहायक होती है।

(२) उष्ण जलधारा के ऊपर बहने वाली वायु शीतल जल धारा के ऊपर बहने वाली वायु की अपेक्षा अधिक शुष्क होती है अतएव उसमें अधिक आर्द्रता ग्रहण करने की क्षमता रहती है। यही कारण है कि उष्ण धाराओं के ऊपर से बहने वाली वायु अतिशय वाष्पमय होती है। गल्फस्ट्रीम के कारण ही प० योरप में वर्षा अधिक होती है। द० प० अफ्रीका मे कलाहारी मरुभूमि का अस्तित्व आशिक रूप से शीतल बैंगुल की धारा के कारण है।

(३) ऐसे स्थानो पर जहाँ शीतल एव उष्ण जलधाराये मिलती है, घना कुहरा उत्पन्न होता है, जो जहाजो के लिये बहुत खतरनाक है। टाइटेनिक नामक ब्रिटिश जहाज इसी कुहरे ही के कारण नष्ट हो गया, क्योकि कुहरा छाया होने के कारण उत्तर से बहकर आने वाली हिमशिलाये (Icebergs) दृष्टिगोचर न हो सकी और उनसे टकरा कर यह महान जलयान चूर-चूर हो गया।

(४) उष्ण जल धाराओ के कारण उत्तरी अक्षाशो मे स्थित बन्दरगाह शीतकाल मे भी नही जमते जिससे उनमे वर्ष भर सतत रूप से व्यापार होता रहता है। गल्फस्ट्रीम के कारण ही नाँरवे का नार्थ केप (७१° उ०) नामक बन्दरगाह वर्ष भर खुला रहता है।

(५) धाराओ के प्रवाह की दिशा जलयानो के चलने मे सहायक होती है। आधुनिक वाष्पयुग के पूर्व जलयान अनुकूल धाराओ के अनुसार ही चला करते थे। आजकल भी अमरीका से योरप जानेवाले अधिकाश जहाज गल्फ-स्ट्रीम के अनुरूप चलते है।

(६) शीतल धाराये अपने प्रवाह के साथ मछलियो के झुण्ड के झुण्ड ले आती है, जिससे मात्सिकी (Fisheries) को प्रोत्साहन मिलता है। उ० जापान और न्यूफाउण्डलैण्ड मात्सिकी की दृष्टि से यदि आज इतने अधिक महत्वपूर्ण है, तो इसका समस्त श्रेय वहाँ पर उत्तर से प्रवाहित होने वाली शीतल जलधाराओ को है।

(७) धाराये सागर-जल को स्थिर नही होने देती। इस प्रकार वे स्थिर जल के अस्वास्थ्यप्रद परिणामो और हानियो को रोकती है।

(८) कभी कभी शीतल जल धाराओ के साथ बडी बडी हिम-शिलायें बह आती है, जिनसे जहाजो को बडी हानि पहुँचती है। इस सम्बन्ध मे टाइटैनिक का उदाहरण दिया ही जा चुका है।

(९) जल धाराओ पर सागर के जीवजन्तुओ का जीवन निर्भर है। उष्ण धाराये प्रवाल के विकास के लिये अत्यन्त अनुकूल है। जलधाराओ द्वारा ही सागर के प्राणियो को ऑक्सीजन और भोजन की उपलब्धि होती है।

(१०) उ०-प० योरप में मानव वसति (Settlement) अत्यन्त घनी है, जब कि इन्ही अक्षाशो पर स्थित पूर्वी साइबेरिया प्राय अनिवसित है इसका कारण भी धाराये है।

उपर्युक्त पक्तियो से स्पष्ट है कि जल धाराओ द्वारा जलवायु, व्यापार मात्सिकी, बन्दरगाहो का विकास, सागरीय प्राणियो का जीवन, मानव-वसति आदि सभी कुछ प्रभावित और निर्धारित होता है।

## (८) प्रवाह (Drift) धारा (Current) और स्रोत (Stream) का अन्तर

इनमे कोई मौलिक भेद नही है, केवल सीमा की निश्चितता तथा जल के वेग का अन्तर है। प्रवाह से तात्पर्य है, जल के ऊपरी स्तरों की गति, जिनकी कोई निश्चित सीमा निर्धारित नही की जा सकती जैसे उत्तरी अटलाण्टिक का प्रवाह। इसकी अपेक्षा धारा मे जल का वेग अधिक होता है और उसकी सीमाये भी अधिक निश्चित होती है जैसे लैब्रेडोर की धारा। श्रोत अथवा स्ट्रीम और भी अधिक निश्चित होती है। उदाहरण के लिये गल्फ-स्ट्रीम के अधिकाश भाग के लिए निश्चित सीमाये निर्धारित की जा सकती है, जिससे उसे महासागर मे उष्ण जल का श्रोत कहना सार्थक ही है। इसकी पश्चिमी सीमा सबसे अधिक निश्चित है जहाँ यह लैब्रेडोर की धारा का स्पर्श करती है। इसके प्रवाह का वेग प्रतिदिन १०-१५ मील से अधिक नही होता। दूसरी ओर धारा अथवा स्ट्राम की गति प्रति घण्टे ४—५ मील होती है। मुख्यत वायु से उत्पन्न होने के कारण प्रवाह सामान्यतः विस्तृत भी अधिक होता है—किन्तु धारा और श्रोत अपेक्षाकृत सकुचित, निश्चित सीमा मे बद्ध और अधिक वेगवान होते हैं।

# बत्तीसवाँ परिच्छेद

# ज्वार-भाटा

## १ परिभाषा

समुद्रतट के निवासी जानते है, कि सागर-जल चौबीस घंटे मे दो बार धीरे-धीरे स्थल की ओर अग्रसर होता है और फिर पीछे हटकर अपनी पूर्व दशा पर आ जाता है। सागर-जल के इस चढाव-उतार को ज्वार भाटा कहते हैं—जल के आगे बढने को ज्वार कहते है और पीछे हटने को भाटा।

## २ ज्वार-भाटा का कारण

ज्वारभाटा का कारण सूर्य और चन्द्रमा की आकर्षण-शक्ति है। सूर्य तथा चन्द्रमा दोनो ही पृथ्वी को अपनी ओर खीचते हैं यद्यपि सूर्य चन्द्रमा की अपेक्षा आकार मे बहुत बडा है, तथापि वह दूर भी बहुत है। सूर्य पृथ्वी से चन्द्रमा की अपेक्षा ९,२७,५०,००० मील अधिक दूर है, अतएव पृथ्वी पर चन्द्रमा के आकर्षण का प्रभाव सूर्य की अपेक्षा कही अधिक होता है। पृथ्वी के प्रति चन्द्रमा और सूर्य के आकर्षण का अनुपात ११ ५¼ है।[1] चन्द्रमा पृथ्वी को अपनी ओर आकृष्ट करता है, किन्तु

---

१ आकर्षण शक्ति न्यूटन के नियम से निर्धारित होती है। न्यूटन का नियम यह है कि यदि ऐसे दो पिण्ड हों, जिनकी मात्रा क्रमश $M_1$ और $M_2$ हो तथा जिनकी पारस्परिक दूरी d हो तो उनकी पारस्परिक आकर्षण शक्ति $\frac{M_1 \times M_2}{d^2}$ के अनुपात मे होगी।

पृथ्वी से सूर्य की दूरी लगभग ९ करोड ३० लाख मील है। पृथ्वी से चन्द्रमा की दूरी लगभग २½ लाख मील है। सूर्य की मात्रा चन्द्रमा की मात्रा की तुलना मे लगभग ६६,०४७ गुना है।

अतएव—

$$\frac{\text{पृथ्वी के प्रति चन्द्रमा की आकर्षण शक्ति}}{\text{पृथ्वी के प्रति सूर्य की आकर्षण शक्ति}} = \frac{\dfrac{\text{पृथ्वी की मात्रा} \times \text{चन्द्रमा की मात्रा}}{(\text{पृथ्वी से चन्द्रमा की दूरी})}}{\dfrac{\text{पृथ्वी की मात्रा} \times \text{सूर्य की मात्रा}}{(\text{पृथ्वी से सूर्य की दूरी})}}$$

$$= \frac{\text{पृथ्वी की मात्रा} \times \text{चन्द्रमा की मात्रा}}{(\text{पृथ्वी से चन्द्रमा की दूरी})^2} \times \frac{(\text{पृथ्वी से सूर्य की दूरी})^2}{\text{पृथ्वी की मात्रा} \times \text{सूर्य की मात्रा}}$$

$$= \frac{\text{चन्द्रमा की मात्रा}}{\text{सूर्य की मात्रा}} \times \left(\frac{\text{पृथ्वी से सूर्य की दूरी}}{\text{पृथ्वी से चन्द्रमा की दूरी}}\right)^2$$

[ शेष गणना अगले पृष्ठ के नीचे ]

जल, जो द्रव पदार्थ है, शीघ्रता से खिंच जाता है और महासागर के उस भाग का जल




चित्र २१२—चन्द्रमा की विभिन्न स्थितियाँ

जो चन्द्रमा के ठीक सामने पडता है, ऊपर की ओर उठ आता है। यह ज्वार आस-पास के पानी के सिमटने से ही बनता है। जिस समय किसी स्थान पर ज्वार होता है,

---

$$= \frac{१}{६६,०४७} \times \left(\frac{९,३०,००,०००}{२,५०,०००}\right)^{२}$$

$$= \frac{१}{६६,०४७} \times (३७२)^{२}$$

$$= \frac{१३८३८४}{६६०४७}$$

$$= \frac{१३८३८४ \div ३१४५}{६६०४७ \div ३१४५}$$

$$= \frac{४४}{२१} \text{(लगभग)}$$

$$= \frac{११ \times ४}{२१}$$

$$= \frac{११}{\frac{२१}{४}}$$

$$= \frac{११}{५\frac{१}{४}}$$

अन्य शब्दो मे—

पृथ्वी के प्रति चन्द्रमा की आकर्षण शक्ति पृथ्वी के प्रति सूर्य की आकर्षण शक्ति $= ११ \quad ५\frac{१}{४}$

तो पृथ्वी पर ठीक उसके दूसरी ओर भी अर्थात् उस स्थान पर जो १८० के कोण पर स्थित होता है वैसा ही ज्वार उठता है, क्योकि चन्द्रमा स्थल को भी तो अपनी ओर खीचता है और ऐसा होने से दूसरी ओर जल एकत्र हो जाता है। इस प्रकार एक ही समय मे दो विपरीत स्थानो मे ज्वार उठा करता है। परन्तु जो स्थान इन स्थानो के प्रति समकोण बनाते है, वहाँ पानी नीचा होता है अर्थात् वहाँ भाटा रहता है।

ज्वार-भाटा विषयक सिद्धान्तो के अध्ययन के लिये कृपया ५९वाँ परिच्छेद देखिए।

महीने मे दो बार पूर्णमासी और अमावस्या के दिन सूर्य, चन्द्रमा और पृथ्वी तीनो एक सीध मे आ जाते है। इन दो दिनो का ज्वार अन्य दिनो की अपेक्षा




चित्र २१३—दीर्घ ज्वार




चित्र २१४ —लघु ज्वार

अधिक होता है, क्योकि ऐसी दशा मे सूर्य और चन्द्रसा दोनो की सम्मिलित शक्तियाँ पृथ्वी के जल को आकर्षित करती है। इसे ही दीर्घ-ज्वार कहते है। कलकत्ते में हुगली का जल दीर्घ-ज्वार मे १५ फुट ऊँचा उठ आता है।

इसके विपरीत अष्टमी के दिन जब पृथ्वी के प्रति सूर्य और चन्द्रमा समकोण बनाते है, तब ज्वार अपेक्षाकृत हल्का होता है। इस दशा मे सूर्य की शक्ति चन्द्रमा की शक्ति के विरुद्ध कार्य करती है। इसे लघु-ज्वार ( Neap Tide ) कहते हैं। कलकत्ते मे हुगली का जल लघु-ज्वार मे छै फुट ऊँचा उठता है।

## दो उत्तरोत्तर ज्वारों का मध्यान्तर

चन्द्रमा पृथ्वी के किसी स्थान पर चौबीस घण्टे मे एक बार आता है और उसके विपरीत स्थान पर भी वह चौबीस घण्टे मे एक ही बार आता है। अतएव प्रत्येक स्थान पर चौबीस घण्टे मे दो बार ज्वार आता है।

यदि चन्द्रमा स्थिर होता, तो प्रकट है कि पृथ्वी का प्रत्येक स्थान चौबीस घटे मे एक बार चन्द्रमा के सम्मुख आता। ऐसी दशा मे किसी स्थान पर दो उत्तरोत्तस ज्वारो का मध्यान्तर बारह घटे ही होता। किन्तु जब, पृथ्वी का कोई स्थान चौबी' घण्टे बाद अपनी पूर्व स्थिति मे आता है तब चन्द्रमा, अपनी परिक्रमण गति के कारण आगे बढ आता है और उस स्थान को चन्द्रमा के ठीक सामने होने के लिए कुछ समय और लग जाता है। यही कारण है, कि किसी स्थान पर दो उत्तरोत्तर ज्वारो के मध्य मे लगभग बारह घण्टे छब्बीस मिनट का अन्तर होता है।

### गणित द्वारा स्पष्टीकरण

मान लीजिए चन्द्रमा 'अ' पर है (चित्र २१५)। ऐसी दशा मे उसकी आकर्षण शक्ति से 'क' पर ज्वप होता है। 'क' को सम्पुर्ण परिक्रमा लगाताप अपनी पूर्व-स्थिति मे अ ने के लिए २४ घण्टे लगते है, किन्तु इस काल मे चन्द्रना 'अ' से 'ब' पर पहुँच जाता है, फलत ज्वार की अनुभूति के लिए 'क' को 'ख' पर पहुँचना आवश्यक हो जाता है। पृथ्वी की पूर्ण परिक्रमा लगाने के लिए,




चित्र २१५—दो उत्तरोत्तर ज्वारो के मध्यान्तर का निर्धारण

चन्द्रमा को २८ दिन[1] लगते हैं । अर्थात् क ख पृथ्वी की पूर्ण परिधि का २८ वाँ अश है।

क को १ परिक्रमा लगाने मे २४ घण्टे लगते है

$$\frac{१}{२८} \quad ,, \quad \frac{२४ \times ६०}{२८}$$ मिनट लगते है

=लगभग ५२ मिनट

परिक्रमा लगाते समय 'क' जब अपनी प्रतिध्रुवीय स्थिति पर पहुँचता है, तब उसमे पुन, ज्वार होता है। उपर्युक्त गणित के अनुसार ऐसा होने के लिए २४ घटे ५२ मिनट का आधा समय अर्थात् १२ घण्टे २६ मिनट लगना चाहिए, जो वास्तविकता भी है।

## ४ ज्वार का चढ़ाव

विवृत महासागर मे ज्वार का चढाव एक दो फुट ही होता है। बाल्टिक और भूमध्यसागर जैसे आँशिक समावृत सागरो मे यह चढाव और भी कम होता है, किन्तु जब ज्वार द्वारा उठे हुए जल को उथली अथवा चौडे मुह की सकीर्ण घाटी मे प्रविष्ट होना पडता है तो वह बहुत ऊँचा उठ आता है। उत्तरी अमरीका की फण्डी की खाडी मे वह ७० फुट ऊँचा उठ आता है, जो ससार मे सबसे अधिक है। जल के इस प्रकार ऊपर उठने को 'बोर' ( Bore ) कहते हैं। यदि नदी की एस्चुअरी ज्वार आने का दिशा में हो तो पानी बहुत ऊँचा उठता है।



चित्र २१६—फण्डी की खाडी

## ५ समज्वार रेखायें (Cotidal Lines)

वे कल्पित रेखाये जो सागर के उन स्थानो को मिलाती है जहाँ ज्वार एक ही समय आता है, समज्वार रेखाये कहा जाती है।

## ६ ज्वार भाटा से लाभहानि

### (क) लाभ

(१) भाटा नदियो के मुहाने से कूडा-करकट बहा ले जाता है और उसे महासागर मे दूर फेक देता है।

(२) बडे बडे जहाज ज्वार की सहायता से बन्दरगाहो तक पहुँच जाते है

---

1 Lunar Month—The interval of time in which moon makes one complete revolution round the earth from the new moon to new moon is approximately 29 5 days It is often poupularly taken to be a period of 28 days—W. G Moore (A Dictionary of Geography)

और भाटा के साथ बाहर निकल आते हैं। बिना ज्वार के लन्दन प्रसिद्ध बन्दरगाह न होता और केवल एक भीतरी नगर रह जाता।

(३) ज्वार में सिमटे हुए जल को सचय कर अनेक लाभ उठाये जा सकते है। ज्वार-भाटा से जल-विद्युत भी उत्पन्न की जा सकती है।

## (ख) हानि

(१) ज्वार-भाटा द्वारा कभी कभी बडी वेगवती और भयानक धाराये उत्पन्न होती है, जिन्हे हम 'ज्वार धाराये' (Tidal Currents) कहते है। जहाजो को इनसे बड़ी हानि पहुँचती है।

(२) खाड़ियों में और बन्दरगाहो के निकट ज्वार द्वारा कभी कभी बहुत सी रेत एकत्र हो जाती है। ऐसे बन्दरगाहो को गहरा बनाये रखने के लिये बहुत सा धन व्यय करना पड़ता है।

## तेतीसवाँ परिच्छेद

# महासागरीय अपक्षरण और तट रेखाएँ

### १ सागर का विनाशात्मक कार्य

### (क) महासागरीय अपक्षरण

सागर का विनाशात्मक कार्य, जो केवल तट तक ही सीमित है, मुख्यत: लहरो से होता है, जो अप्रत्यक्ष रूप से वायु पर निर्भर है। ज्वारभाटा और धाराओ से अपेक्षाकृत कम विनाश होता है। सागरीय अपक्षरण निम्नलिखित प्रतिकारको के अनुसार होता है —

(क) तटीय शिलाओ की सरचना (Structure)
(ख) तटीय शिलाओ की कठोरता (Hardness)
(ग) तटीय शिलाओ की अभिनति (Dip)
(घ) जलवायु का प्रभाव
(ङ) जीवजन्तुओ और पादपो का प्रभाव

### (क) तटीय शिलाओ की सरचना

यदि तट अबद्ध कणो ( Loose particles ) द्वारा निर्मित होता है, तो लहरे स्वय ही तट काटने मे समर्थ होती है, किन्तु यदि तट दृढ और ठोस शिलाओ द्वारा निर्मित हुआ तो इनका कार्य अप्रत्यक्ष रूप से होता है। ऐसी दशा मे अष्टोला ( Pebbles ) रेती का कार्य करते है। शिलाओ के निर्बल भाग और विवर ( Openings ) इनसे सर्वप्रथम प्रभावित होते है। जल की ऊँची लहरें इन विवरो का मुख बन्द कर देती है, जिससे अन्दर की वायु रुद्ध हो जाती है। जब लहरे नीचे जाती है तो वायु पुन प्रस्तरित होती है। इस प्रकार वायु के एकान्तर पर सकोचन ( Compression ) और विस्तार (Expansion) के फलस्वरूप विवर गुफा का रूप धारण कर लेते है और धीरे-धीरे उनकी छत और पार्श्वभित्तियाँ ( Sidewalls ) अपदलित होकर गिर पडती है। इस प्रकार लहरे किनारे को नष्ट करती रहती है।



चित्र २१७—लहरो की क्रिया से बनी गुफा

## (ख) तटीय शिलाओ की कठोरता



चित्र २१८—शिलाओ की कठोरता का सागरीय अपक्षरण पर प्रभाव

मृदुल शिलाओ मे कठोर शिलाओं की अपेक्षा अपक्षरण अधिक सरलता से होता है अतएव यदि कोई तट अनेक प्रकार की शिलाओ द्वारा निर्मित हो, तो उसकी मृदु शिलाये घिसकर सागर-कुक्षि (Bay) का रूप ग्रहण कर लेती है और कठोर शिलाये बाहर की ओर निकली रहती है। आयरलैण्ड का दक्षिण-पश्चिमी तट इसका एक सुन्दर उदाहरण है। इसे चित्र २१८ मे प्रदर्शित किया गया है।

## (ग) तटीय शिलाओ की अभिनति

यदि तटीय शिलाओं की अभिनति सागर की दिशा मे हो और सन्धियों का स्थल की दिशा मे (चित्र २१९-क) (Joints) तो तटीय शिलाओं के बडे-बडे टुकडे बडी सरलता से तट से पृथक होकर गिर पडते है।

इसके विपरीत यदि तटीय शिलाओ की अभिनति स्थल की ओर होती है और सन्धियो की सागर की दिशा मे (चित्र २१९ ख) तो तटीय शिलाओ के चटख जाने पर भी उनके टुकडे सरलता से पृथक नही होते। इस अवस्था मे अपक्षरण अपेक्षाकृत कम होता है।




चित्र २१९—सागरीय अपक्षरण पर शिलाओ के अभिनति कोण की दिशा का प्रभाव

## (घ) जलवायु का प्रभाव

जलवायु भी सागर द्वारा तट के अपक्षरण की क्रिया को प्रभावित करती है। उदाहरण के लिये अधिक वर्षा के क्षेत्रो मे जहाँ लहरे किनारे को नीचे से तोडती है, वहाँ वर्षा-जल उसे ऊपर से काटता है। इस प्रकार तटीय अपक्षरण और भी अधिक वेग से होता है।

## (ङ) जीव जन्तुओ और पादपो का प्रभाव

कुछ सागरीय जन्तु तटीय शिलाओ मे छिद्र करके उन्हे निर्बल बना देते है, जिससे लहरे उन्हे सरलतापूर्वक नष्ट करने मे समर्थ होती है। इसके विपरीत पादपो की जडे तटीय शिलाओ को स्थायी बनाने मे सहायक होती है।

# २. सागर का सृजनात्मक कार्य

सागर, यदि एक स्थान पर स्थल का अपक्षरण करता है, तो दूसरी ओर वह उसी पदार्थ को बालुका-दण्ड (Sand bar) और जिह्वा ( Spit ) के रूप मे अन्यत्र (जैसे नदियो के मुहाने और सागर-कुक्षि मे) निक्षेपित भी करता है। कभी-कभी तो सागर-कुक्षि बालुका दण्डो से बिल्कुल बन्द हो जाती है।

(क) सिकता-दण्ड अथवा बालुका दण्ड (Sand bar)—नदियो द्वारा सागर को समर्पित अतुलित अवसाद ( Sediments ) बालुका दण्ड की सृष्टि के लिये अनिवार्य सामग्री प्रदान करता है। कभी-कभी सागर-कुक्षि (bay) के बालुका दण्डो द्वारा बिल्कुल बन्द हो जाने से उपह्रद (Lagoons) बन जाते है। कभी-कभी मुहाने पर स्थित सिकता-दण्डो से नदियों के प्रवाह की दिशा बदल जाती है। उदाहरण के लिए, पूर्वी इगलैण्ड मे एल्ड नामक नदी की धारा बालुका दण्ड के कारण दक्षिण की ओर मुड गई है।



चित्र २२०—सिकतादण्ड ( Sand bar ) के कारण एल्ड नदी की धारा का दक्षिण की ओर मुड जाना

(ख) **जिह्वा (Spits) और सिकता द्वीप**—सागर मे प्रक्षिप्त सकीर्ण और निचली बालू से बनी जीभ सदृश आकृति को 'जिह्वा' ( SPIT ) की सज्ञा दी गई है। बालुका दड और जिह्वा मे मुख्य अन्तर यह है कि जिह्वा का एक सिरा स्थल मे जुड़ा रहता है, बालुका दड का नही। सागर-कुक्षि-द्वार को प्रभावित करने

वाली धाराओ से जिह्वाओ ( Spits ) की सृष्टि होती है। जर्मनी के तट पर बालुका दड और जिह्वा अत्यन्त प्रचुर मात्रा मे पाये जाते है। इनके द्वारा समावृत सागरो को यहाँ हॉफ (Haffs) कहते हैं। कभी-कभी महाद्वीप दूर स्थित द्वीपो से जिह्वा द्वारा जुड जाते है। उदाहरण के लिए दक्षिणी इगलैंड मे पोर्ट-लैंड नामक द्वीप एक लम्बी और अविराम जिह्वा द्वारा मुख्य स्थलखड से जुड गया है। कभी-कभी सागर द्वारा निक्षेपित पदार्थ इतना मोटा होता है कि दलदल बन जाते हैं। दक्षिणी इगलैण्ड का रौमने दलदल इसी प्रकार बना है। ऐसे दलदलो के सूखने पर अत्यन्त उपजाऊ भूमि उपलब्ध होती है।




चित्र २२१—जिह्वा (Spit) द्वारा पोर्टलैंड द्वीप का मुख्य स्थलखड से सम्बन्ध

## (ख) तट रेखायें (Shore Lines)

हिन्दी मे अग्रेजी के Coast, Shore तथा Beech तीनो भिन्न अर्थ के शब्दो के लिये प्राय एक ही शब्द 'तट' प्रयुक्त होता है, जो अशुद्ध है। भूगोल तथा भूगर्भ के छात्रो के लिये यह नितान्त आवश्यक है, कि वे Coast, Shore तथा Beech के अन्तर को स्पष्टत समझे और उनका सही प्रयोग करे।




चित्र २२२—तटीय कटिबन्ध के विभिन्न भाग

उपर्युक्त चित्र से स्पष्ट होगा कि—

Coast—उच्छृग (Cliff) के तुरन्त पीछे के स्थलीय कटिबन्ध को Coast कहते हैं।

Shore—सागर-नितल के उस भाग को Shore कहते हैं, जिसका विस्तार निम्न जल के समतल से लेकर उच्छृग के पद तक होता है।

Shore के पुन दो विभाग किये जा सकते है —

(१) Fore-Shore—उच्च-जल तथा निम्न जल से समतलो के मध्य के भाग को Fore Shore कहते हैं।

(२) Back-Shore—उच्च जल के समतल के ऊपर के भाग को Back-Shore कहते हैं।

Off-Shore—तटीय कटिबन्ध के उस भाग को, जो निम्नजल के समतल के नीचे होता है, हम Off-Shore कहते हैं।

Beech—Shore पर अस्थायी रूप से एकत्र हुए मलवे (Debris) को हम Beech कहते है। यह मलवा तरग घर्षित फलकी ( Wave cut bench )

पर स्थापित होता है। यदि इसका विस्तार Off-Shore zone में भी होता है, तो उसे हम Off-Shore Beech Terrace कहते हैं।

## तट-रेखाओं का वर्गीकरण
## (Classification of Shore Lines)

तटरेखा से हमारा तात्पर्य है सागरीय उच्छृ ग (Cliff) के पद की सीमा अथवा स्थल की सीमा।

तटरेखाओ का वर्गीकरण मुख्यत दो आधारो पर किया जा सकता है —

(१) तटीय स्थलखण्ड की सरचना के आधार पर

(२) उद्‌भव के अनुसार

### (१) तटीय स्थलखड की सरचना के आधार पर तटरेखाओ का वर्गीकरण

सुएस (Suess) ने इस आधार पर तटरेखाओं को दो मुख्य प्रकारो में विभाजित किया है —

(१) **प्रशान्त प्रकार की तट रेखा** (Pacific type Coastline)— ये तटरेखायें नवीन भजित पर्वत-श्रेणियो के समानान्तर हैं। इनके पुन दो विभाग किये जा सकते हैं—(१) प्राथमिक (Primary) तथा (२) गौण (Secondary)।



चित्र २२३—प्रशान्त तथा अटलाण्टिक प्रकार की तट रेखाये

(दृष्टव्य—इस मानचित्र मे प्राथमिक प्रशान्त तट रेखा मोटी रेखा द्वारा, गौण प्रशान्त-तट जो प्रशान्त प्रकार की हैं जैसे बृम्हा का पश्चिमी तट समानान्तर रेखाओ द्वारा तथा अटलाटिक प्रकार की तट रेखा पतली रेखा दारा प्रदर्शित की गई है। इस मानचित्र में सभी अकित नही हो सका है।

(२) **अटलाण्टिक प्रकार की तट रेखा** (Atlantic type Coastline)—इन तटरेखाओ का महाद्वीपो के किनारे की सरचना से कोई सम्बन्ध नही है।

वौन रिचथोफैन ने इसी वर्गीकरण के लिये दूसरे नाम सुझाये है —

(१) **अनुदैंध्य तट** ( Longitudinal Coast )—सरचनात्मक कणो के समानान्तर होते हैं।

(२) **अनुप्रस्थ तट** (Transverse Coast)—सरचनात्मक कणो की समकोण दिशा में कटे होते हैं।

अन्य शब्दो मे अनुदैंध्य तट प्रशान्त तट का दूसरा नाम है तथा अनुप्रस्थ तट अटलाण्टिक तट का दूसरा नाम है।




चित्र २२४—(क) विसवादी (Discordant) तट (द० प० आयरलेंड)
(ख) सवादी (Concordant) तट (डालमैशिया)

बुशर (Bucher) ने प्रशान्त एव अटलाण्टिक तटो को क्रमश. सवादी (Concordant) एव विसवादी (Discordant) तटो की सज्ञा दी है।

## २ उद्भव के अनुसार तट-रेखाओं का वर्गीकरण

## (Genetic Classification of Shore-Lines)

जौन्सन ने तट-रेखाओ को, उद्भव के अनुसार, चार प्रमुख वर्गो में विभाजित किया है —

(१) निमज्जन की तट रेखाये (Shore-Lines of Submergence)—तट पर स्थित स्थल के विशेष रूपो के आशिक जलमग्न हो जाने से अथवा Coast के कुछ भाग के समुद्र मे धँस जाने से ये तट-रेखायें बनती है।

(२) **उन्मज्जन की तट रेखायें** (Shore-Lines of Emergence)—सागर-नितल के ऊपर उठने अथवा सागर के जलपृष्ठ के नीचे जाने से इनका निर्माण होता है।

(३) **उदासीन तट रेखायें** (Neutral Shorelines)—इन तट रेखाओ के बनने मे न उन्मज्जन होता है और न निमज्जन ही।

(४) **यौगिक तट रेखायें** ( Compound Shore Lines)—वे तट रेखाये हैं, जिनमे पूर्वोक्त किन्ही दो अथवा तीनो प्रकार की तटरेखाओ के गुण विद्यमान हो।

अधोलिखित स्थल के रूपो के निमज्जन से ये तटरेखाये अस्तित्व मे आ जाती है –

(१) **नदियो की घाटियाँ**—जब समुद्रतट पर स्थित नदियो की घाटिया सागरजल में डूब जाती है तब जा तट-रेखा अस्तित्व मे आ जाती हे, उसे हम रियाँ तट (Rid Coast) कहते है। (चित्र २२५)

(२) **हिमनदियो की घाटियाँ**—जब समुद्रतट पर स्थित हिमनदियों की घाटियाँ सागर-जल में डूब जाती है, तब जो तट-रेखा अस्तित्व मे आ जाती है, उसे हम फियोर्ड तट (Fiord Coast) कहते है। (चित्र २२६)



चित्र २२५—रिया तट



चित्र २२६—नॉरवे का फियोर्ड तट



चित्र २२७—डालमैशियन समुद्र तट

(३) **पर्वत श्रेणियाँ**—एड्रियाटिक सागर के पूर्वी तट पर अनेक लम्बे सकरे पर्वतीय द्वीप विद्यमान हैं। उनके विस्तार की दिशा तट के समानान्तर हे। वास्तव मे वे उन पर्वत-श्रेणियो की चोटियॉ है जो सागर जल मे डूब चुकी है। इस प्रकार की तट रेखा को डालमैशियन तट रेखा (Dalmation Coast) कहते है। चित्र २२७ मे डालमैशियन तट प्रदर्शित किया गया है।

## (२) उन्मज्जन की तट रेखाये
## (Shore Lines of Emergence)

ये तट रेखाये समुद्रान्तर मैदान के ऊपर उठने से बन जाती है। ये तट रेखाये सीधी होती ह।



चित्र २२८—उन्मज्जन की तटरेखा

(समूद्रान्तर मैदान के ऊपर उठने से बनी तट रेखा)

इनकी पहचान निम्नलिखित विशेषताओ से होती है —

(१) ऊपर उठे तथा लहरो से कटे मैदान
(२) लहरो द्वारा निर्मित उत्तल
(३) पूर्वकालीन तट के वर्तमानकालीन तट से ऊपर होने के चिह्न
(४) अभिनवकालीन सागरीय अवसादो की उपस्थिति
(५) तट रेखा का सीधा होना (इस मापदण्ड को सावधानी से उपयोग मे लाना चाहिये, क्योकि लहरे और धाराये टेढे-मेढे तट को भी अपनी क्रिया से सीधा कर देने मे समर्थ है)

## (३) उदासीन तट रेखाये
## (Neutral Shorelines)

ऐसी तट रेखाओ को जिनमे न तो उन्मज्जन के लक्षण हो और न ही निमज्जन के, हम उदासीन तट रेखाये (Neutral Shorelines) कहते है।




चित्र २२९—उदासीन तट रेखाये

(क) डेल्टा की तट रेखा (ख) कछारी मैदान की तट रेखा
(ग) ज्वालामुखी की तट रेखा (घ) विभग मे बनी तट रेख

(क) डेल्टा की तट रेखा (ख) कछारी व्यजन की तट रेखा (ग) ज्वालामुखी की तटरेखा

इनके अन्तर्गत—(१) डेल्टा तट (२) कछारी व्यजन का तट (३) उत्क्षालित स्थली का तट (४) ज्वालामुखी का तट (५) प्रवाली रचना का तट. .आदि आते हैं।

## (४) यौगिक तट रेखायें (Compound Shore lines)

इन तट रेखाओ मे उन्मज्जन और निमज्जन दोनो के ही लक्षण पाये जाते हैं।

(क) निमज्जन के उपरान्त उन्मज्जन से बनी तट रेखा
(ख) उन्मज्जन के उपरान्त निमज्जन से बनी तट रेखा




चित्र २३०—यौगिक तट रेखाये

(क) निमज्जन के वाद उन्मज्जन (ख) उन्मज्जन के बाद निमज्जन

चित्र २३०(क) में जो तट-रेखा प्रदर्शित की गई है, वह निमज्जन के उपरान्त उन्मज्जन की द्योतक है। चित्र २३० (ख) की तटरेखा उन्मज्जन के उपरान्त निमज्जन को प्रदर्शित करती है।

चौंतीसवाँ परिच्छेद

# महासागरीय निक्षेप तथा प्रवाली रचनायें

# (MARINE DEPOSITS AND CORAL FORMATIONS)

## (१) महासागरीय निक्षेप का अर्थ

### (क) महासागरीय निक्षेप

'महासागरीय निक्षेप' के अन्तर्गत वे सभी पदार्थ आ जाते हैं, जो महासागरो के नितल मे एकत्र होते रहते हैं। स्थलखण्डो के अपक्षरण से जो अवसाद प्राप्त होते हैं, उनका अधिकाश भाग अन्तत महासागरो मे ही पहुँचता है। इनके अतिरिक्त महासागरो के नितल पर रहनेवाले तथा उनके जलपृष्ठ पर तैरनेवाले जीवजन्तुओ एव वनस्पति के अवशेष भी महासागर नितल मे सचित होते हैं। इस प्रकार, कालान्तर मे महासागर नितल पर काफी मोटा निक्षेप स्थापित हो जाता है।

## (२) महासागरीय निक्षेपों का वर्गीकरण

महासागरीय निक्षेपों का वर्गीकरण अनेक आधारो पर किया जा सकता है, जैसे स्थिति के अनसार, उत्पत्ति के अनुसार आदि।

### (क) स्थिति के अनुसार वर्गीकरण

इस आधार पर कि महासागर नितल के किस भाग मे कौन-सा निक्षेप पाया जाता है, हम महासागरीय निक्षेपो को चार विभागों में बाँट सकते हैं —

(१) **समुद्रतटीय निक्षेप** ( Littoral Deposits )—ये निक्षेप दीर्घ ज्वार के उच्चजल तथा निम्नजल के समतलों के मध्य मे पाये जाते हैं।

(२) **गाध जल के निक्षेप** ( Shallow Water Deposits )—ये निक्षेप निम्न जल के समतल से लेकर १०० फैदम (अर्थात् ६०० फुट ) की गहराई तक पाये जाते हैं।

(३) **गभीर जल के निक्षेप** ( Bathyal Deposits )—ये निक्षेप महाद्वीपीय प्रवण ( Continental Slope ) पर पाये जाते है।

(४) **अथाह सागरीय निक्षेप** ( Abyssal Deposits)—ये निक्षेप अथाह सागर स्थली ( Deep Sea Plain ) तथा महासागरीय अथाहो ( Oceanic Deeps) मे पाये जाते हैं।

(४) ध्रुवीय प्रदेश मे तापक्रम इतना नीचा होता है कि वहाँ जलवर्षा का प्रश्न ही नही उठता, हिमवर्षा अवश्य बहुत होती है।

सबसे अधिक वर्षा विषुवतीय कटिबन्ध मे होती है, क्योकि वहाँ प्राय वर्ष भर सूर्य की किरणे लम्बवत् पडती है, जिससे सवाहन बहुत होता है।

वर्षा के प्रदेश वायुभार के प्रदेश



चित्र ३००—वर्षा और वायुभार का सम्बन्ध

चित्र ३०० मे दबाव और वर्षा की पेटियो का परस्पर सबध प्रदर्शित किया गया है। इस चित्र के अध्ययन से यह विदित होगा कि ३०° अक्षाश वाली शुष्क पेटी अधिक दबाव के कटिबन्ध की अपेक्षा विषुवत रेखा की ओर कुछ बढी हुई है। इसका कारण यह है कि उत्तरी गोलार्ध मे इसके दक्षिणी किनारे पर और दक्षिणी गोलार्ध मे इसके उत्तरी किनारे पर, हवाये विषुवत् रेखा की ओर प्रवाहित होती है, अतएव सूखी होती है। इसी प्रकार वर्षा का ध्रुवीय कटिबन्ध भी दबाव की पेटी की तुलना मे विषुवत रेखा की ओर कुछ बढा हुआ है। इसका भी वही कारण है अर्थात् उत्तरी गोलार्ध मे ध्रुवीय पेटी के दक्षिण मे और दक्षिणी गोलार्ध मे ध्रुवीय पेटी के उत्तर मे हवाये ठण्डे प्रदेश से गर्म प्रदेश की ओर चलती है, जिससे वे सूखी होती है।

## जल और स्थल के वितरण का प्रभाव

इस सबध मे निम्नलिखित तथ्य उल्लेखनीय है —

(१) वाष्पीकरण की अधिकाँश क्रिया महासागरो मे होती है, अतएव स्थल की अपेक्षा महासागरों पर वर्षा भी अधिक होती है।




चित्र ३०१—वर्षा पर जल और स्थल के वितरण का प्रभाव

(२) शीतोष्ण कटिबन्ध मे वर्षा मुख्यत चक्रवातो से होती है और वह महाद्वीपो के आन्तरिक भागो की अपेक्षा तट पर अधिक होती है।

(३) विषुवत रेखा के कटिबन्ध मे वर्षा वायु के ऊपर उठने से होती है और महाद्वीपो पर उसका वितरण सर्वत्र समान होता है।

उपर्युक्त सभी प्रभाव चित्र ३०५ में प्रदर्शित किये गए हैं।

इसके अतिरिक्त वर्षा की सभी पेटियो मे उत्तरी और दक्षिणी किनारो की ओर वर्षा की मात्रा क्रमश घटती जाती है। ये गुण चित्र मे प्रदर्शित नही किया गया है।

## वायु का प्रभाव

शीतोष्ण कटिबन्ध मे पछुवा हवाये चलती है। उनके कारण सागर की आर्द्रता महाद्वीपो के पश्चिमी तट मे तथा स्थल की शुष्कता महासागरो के पश्चिमी तट मे प्रवेश कर जाती है। चित्र ३०६ से यह कथन स्पष्ट होगा। वास्तव मे पछुवा हवाओ के कारण शीतोष्ण कटिबन्ध के सूखे और वर्षा वाले भाग पूर्व की ओर खिसक जाते है। चित्र ३०५ और चित्र ३०६ की तुलना से यह कथन स्पष्ट होगा।

उष्ण कटिबन्ध मे व्यापारिक हवाये चलती है। ये हवाये अपेक्षाकृत शीतल प्रदेश से उष्ण प्रदेश की ओर प्रवाहित होती है, अतएव सामान्यत इनसे वर्षा नही

होती। केवल विशेष परिस्थितियो में इनसे वर्षा होती है, उदाहरण के लिये पथ में




चित्र ३०२—वर्षा पर वायु का प्रभाव

पहाडी आ जाने से जब इन्हे ऊपर चढना पडता है। अनुकूल परिस्थितियो मे इनसे महाद्वीपो के पूर्वी तट पर पश्चिमी तट की अपेक्षा अधिक वर्षा होती है।

## ऋतु परिवर्तन के कारण वर्षा की पेटियों का खिसकना

ऋतुओ के साथ वर्षा की पेटियाँ भी खिसकती रहती है। जहाँ तक स्थानान्तरण की मात्रा का सबध है, प्रत्येक पेटी अधिक से अधिक लगभग ८° उत्तर या दक्षिण खिसक जाती है। अन्य शब्दो मे उत्तरी गोलार्ध की गर्मी की ऋतु मे विषुवतीय वर्षा-कटिबन्ध का मध्य भाग ८° उत्तर पर पहुँच जाता है और जाडो की ऋतु मे ८° दक्षिण अक्षाश पर पहुँच जाता है।

चित्र ३०२ में विभिन्न ऋतुओ मे वर्षा की पेटियो की स्थिति प्रदर्शित की गई है। इस चित्र के अध्ययन से ससार के विभिन्न भागो के वर्षा सबधी अनेक तथ्य स्पष्ट हो जाते है। उदाहरण के लिये इस चित्र से यह स्पष्ट हो जाता है कि भूमध्य सागरीय जलवायु के प्रदेश मे (३०° और ४०° अक्षाश के बीच मे) वर्षा जाडो मे क्यो होती है और गर्मियो मे क्यो नही होती।

वसन्त विषुव→ग्रीष्म अयनान्त→शरद विषुव→शिशिर अयनान्त→




चित्र ३०७—जल वृष्टि की पेटियो का विवर्तन

इस चित्र से यह भी पता चलता है कि ५° और २०° आक्षाश के बीच मे जाडे सूखे होते है और गर्मियो मे वर्षा होती है।

इसके अध्ययन से वर्षा सबधी और भी तथ्यो का ज्ञान होता है—

(१) सभी पेटियो के मध्य भाग मे ऋतु-सबधी परिवर्तन सबसे कम होता है।

(२) विषुवत् रेखा पर वर्ष भर वर्षा होती है।

(३) शीतोष्ण कटिबन्ध के अधिकाँश भाग मे सभी ऋतुओ में वर्षा होती है।

(४) शुष्क कटिबन्धो का मध्य-भाग प्राय वर्ष भर सूखा रहता है। . . आदि

## समवर्षा रेखाये (Isohyets)

कभी २ मानचित्रो में वर्षा का वितरण समवर्षा रेखाओ द्वारा प्रदर्शित किया जाता है। समवर्षा रेखा वह कल्पित रेखा है, जो उन स्थानो के मिला देने से बन जाती है, जहाँ वर्षा की मात्रा समान हो।

## ससार में सबसे अधिक जलवर्षा का स्थान

चिरापूजी (आसाम) मे वार्षिक जलवर्षा लगभग ४६० इच होती है, जो ससार मे सबसे अधिक है।

## २ हिमवृष्टि (Snowfall)

### (१) सिद्धान्त एव प्रकार

जब जलवाष्प के द्रवीभवन का तापक्रम ३२° फ० से कम होता है, तब वह पानी मे परिणत न होकर हिम मे परिणत होती है। आरम्भ में हिम सूक्ष्म मणिभों

(Crystals) के रूप मे होती है। धीरे २ अनेक हिम-मणिभ परस्पर चिपक कर एक हो जाते है। इस प्रकार अपेक्षाकृत बडे आकार के शल्कल (Flakes) अस्तित्व में मे आ जाते हैं।

हिमवृष्टि दोनो ही रूप मे होती है—(१) हिम के पृथक मणिभो के रूप मे तथा (२) हिम शल्कलो (Snow flakes) के रूप मे। वायुमण्डल मे नीचे उतरते समय प्राय हिम पिघल जाती है, जिससे धरातल पर वह जल-वर्षा के रूप मे ,गिरती है। अतएव, कभी २ ऐसा होता है, कि जब धरातल पर जलवर्षा होती है उसी समय निकटवर्ती पर्वतो पर हिमवृष्टि होती है।

सामान्यत हिम का एक फुट जलवर्षा के एक इच के बराबर माना जाता है, किन्तु यह सबध हिम की प्रकृति और सरचना पर निर्भर है।

## (२) हिमवृष्टि का सामान्य वितरण

ध्रुवीय प्रदेशो मे वर्ष के अधिकाँश भाग मे वृष्टि हिम के रूप मे होती है। जैसे २ हम ध्रुवो से विषुवत रेखा की ओर बढते हैं, वैसे २ हिमवृष्टि का काल और मात्रा दोनो ही घटते जाते है, यहाँ तक कि लगभग ४०° अक्षाश के अनन्तर सागर समतल पर हिमवृष्टि नही होती। हाँ, ऊँचे स्थानो की बात दूसरी है। ऊँचे भागो मे तो विषुवत रेखा पर भी हिमवृष्टि होती है।

## (३) हिमरेखा (Snow Line)

पर्वतो पर स्थायी हिम की निचली सीमा को हिमरेखा (Snow Line) कहते हैं।

किसी स्थल पर हिम रेखा की ऊँचाई निम्नलिखित प्रतिकारको पर निर्भर है —

(१) **तापक्रम**—किसी स्थान पर सागर-समतल का तापक्रम जितना ही अधिक होगा, हिमरेखा वहाँ उतनी ही ऊँची होगी। यही कारण है कि विषुवत् रेखा की ओर हिमरेखा की ऊँचाई बढती जाती है। आर्कटिक वृत्त के निकट हिमरेखा सागर-समतल पर होती है, विषुवत-रेखा की दिशा मे वह ऊँची होती चली जाती हैं। ऋतुओ के अनुसार तापक्रम मे विभेदन होते रहते है, अतएव हिमरेखा की ऊँचाई भी ऋतुओ के साथ बदलती रहती है। किसी भी स्थान पर शीत ऋतु की अपेक्षा ग्रीष्म-ऋतु मे हिमरेखा की ऊँचाई अधिक होगी।

(२) **धरातल का आकृति**—पर्वतो के प्रपाती प्रवण (Steep Slope) पर हिम का अधिकाँश भाग हिमाघाव (Avalanche) के रूप मे नीचे खिसक जाता है। दूसरी ओर, पर्वतो के मन्द प्रवण (Gentle Slope) पर हिम उस समय तक अपने स्थान पर स्थिर रहती है, जब तक वह पिघलती नही है। अतएव प्रपाती प्रवण की अपेक्षा मन्द प्रवण पर हिम रेखा की ऊँचाई कम होती है।

(३) **हिमवृष्टि को मात्रा**—यदि अन्य प्रतिकारको का विचार न किया जाय तो आर्द्र क्षेत्रो की अपेक्षा शुष्क क्षेत्रो मे हिमरेखा ऊँची होती है। उदाहरण के लिये हिमालय पर्वत के उत्तरी ढाल पर हिमरेखा दक्षिणी ढाल की अपेक्षा दो हजार फुट ऊपर रहती है, यद्यपि उत्तरी ढाल की अपेक्षा दक्षिणी ढाल का तापक्रम अधिक है। इससे

स्पष्ट है कि यहाँ पर हिमवृष्टि की मात्रा का अन्तर तापक्रम के अन्तर से अधिक महत्वपूर्ण है। द० प० मानसून वायु की जलवाष्प का अधिकाश भाग हिमालय के दक्षिणी भाग मे द्रवीभूत हो जाता है।

## ससार के विभिन्न भागो मे हिमरेखा की ऊँचाई

विषुवत रेखा के निकट हिमरेखा सागर-समतल से १८००० फुट से लेकर २०,००० फुट की ऊँचाई पर पाई जाती है। हिमालय पर्वत के दक्षिणी ढाल पर इसकी ऊँचाई १६००० फुट है और उत्तरी ढाल पर १८००० फुट। आल्प्स और पिरेनीज में इसकी ऊँचाई ८००० फुट से १०,०००फुट तक है, उत्तरी स्कैण्डिनेविया मे इसकी ऊँचाई ४००० फुट के लगभग है और ध्रुवो के निकट यह सागर-समतल पर पाई जाती है।

## हिमालय की हिमरेखा

हिमालय पर्वत मे अनेक श्रेणियाँ है। यह कथन कि हिमालय के दक्षिणी ढाल की अपेक्षा उत्तरी ढाल पर हिमरेखा अधिक ऊँचाई पर पाई जाती है, समस्त श्रेणियो के समूह के लिये है, किसी एक पृथक श्रेणी के लिये नही। यदि हम किसी एक श्रेणी का विचार करते है, तो विपरीत दशा पाते है अर्थात् किसी एक श्रेणी के दक्षिणी ढाल पर हिमरेखा की ऊँचाई उत्तरी ढाल से अधिक है। चित्र ३०८ से यह कथन स्पष्ट होगा।

उत्तर दक्षिण



चित्र ३०८—हिमालय पर्वत की हिमरेखा

प्रत्येक श्रेणी के दोनो ढालो पर वृष्टि की मात्रा प्राय समान है किन्तु उत्तरी ढाल की अपेक्षा दक्षिणी ढाल पर ताप अधिक होता है, अतएव हिमरेखा प्रत्येक श्रेणी मे उत्तरी ढाल पर नीची है और दक्षिणी ढाल पर ऊँची। सबसे दक्षिण वाली श्रेणी में बीच की श्रेणी की अपेक्षा हिम-वृष्टि अधिक होती है, अतएव उसकी हिमरेखा मध्य श्रेणी की हिमरेखा से नीची है। इसी प्रकार मध्य-श्रेणी की हिम-रेखा उत्तरी श्रेणी से नीची है। अतएव, यद्यपि प्रत्येक श्रेणी का ढाल दक्षिण की ओर है, तथापि जब हम समस्त पर्वत श्रेणियो को एक समूह की दृष्टि से देखते है, तब हमे ज्ञात होता है कि हिम रेखा उत्तर मे दक्षिण की अपेक्षा अधिक ऊँची है।

## ३ हिमोपल वृष्टि अथवा ओलो की वर्षा (Hail)

हिमोपल वृष्टि मे कुज-वर्षुक ( Cumulo-nimbus ) मेघो से हिम के कठोर पिण्ड धरातल पर गिरते है। इस प्रकार की वृष्टि के साथ बिजली की कडक वाली आँधियाँ अथवा तडित्-झझाये (Thunder-storrms) बहुधा आया करती है। हिमोपल अथवा ओलें अनेक आकृतियो के होते है और कभी कभी इनका आकार भी काफी बड़ा होता

है। चार इंच तक के व्यास के ओले पाये गए हैं, जिनका भार दो पौण्ड से भी अधिक होता है। ओलों के बनने की क्रिया अब भी विवादास्पद है। ओलों में एकान्तर पर ( Alternately ) पारदर्शक एवं अपारदर्शक कर्पर (Shells) होते हैं। इससे यह निष्कर्ष निकाला जाता है कि जब जमे हुए पानी की बूंद बादलों में से होकर नीचे आती है, तब उसके ऊपर पानी की तह इकट्ठी हो जाती है। जैसे जैसे बूंद नीचे आती है, वैसे वैसे इस तह का पानी जमता जाता है। संवाहन के प्रवाह के कारण जब बूंद फिर ऊपर जाती है तब उस पर पानी की दूसरी तह जम जाती है। इस तह का पानी बहुत शीघ्रता से जमता है क्योंकि ऊपर तापक्रम घटता जाता है और बूंद बड़े वेग से ऊपर जाती है। ओले के धरातल तक पहुँचने के पूर्व यह क्रिया अनेक बार होती है अर्थात् बूंद अनेक बार ऊपर जाती है और नीचे आती है। ओले की अपारदर्शक तहें पानी के जल्दी जमने की द्योतक हैं। यह तभी होता है जब बूंद ऊपर जाती है। दूसरी ओर पारदर्शक तहें पानी के धीरे धीरे जमने की सूचक हैं। यह तब होता है जब बूंद नीचे आती है।

## वृष्टि मापन

यह उल्लेख तो ऊपर हो ही चुका है, कि वृष्टि के अन्तर्गत जलवृष्टि, हिम-वृष्टि तथा हिमोपल-वृष्टि तीनों आते हैं। जिस यंत्र से वृष्टि नापी जाती है, उसे वर्षा-मापक (Rain Gauge) कहते हैं। चित्र ३०९ में वर्षा-मापक प्रदर्शित किया गया है। इस यंत्र में एक बेलनाकार बर्तन के अन्दर बोतल रहती है। इस बोतल में एक कीप (Funnel) लगी रहती है। बोतल में एकत्र हुए पानी को नापने के लिए एक मापक जार होता है। इस मापक-जार के अंक कीप के क्षेत्रफल के अनुसार होते हैं। यह कथन उदाहरण से स्पष्ट हो जायगा। मान लीजिये कीप के मुख का क्षेत्रफल १५ वर्ग इंच है। ऐसी दशा में उसे एक इंच भरने के लिये १५ घन इंच जल की आवश्यकता होगी। अतएव किसी जार में १५ घन इंच पानी भर कर १ इंच का चिन्ह लगा देते हैं। इसी प्रकार ३० घन इंच पानी भर कर दो इंच का चिन्ह लगा दिया जाता है। अन्य शब्दों में मापक जार के चिन्ह घन इंच प्रदर्शित नहीं करते वरन् कीप के मुख के बराबर के क्षेत्र की गहराई दर्शाते हैं।




सही वृष्टि-मापन के लिये अनेक पूर्वोपाय अपेक्षित हैं :—

(१) यदि वर्षामापक यंत्र को धरातल पर रखा जाय तो कीप के बाहर उठे हुए छींटे उसमें प्रविष्ट हो जाते हैं। अतएव बोतल में जल की मात्रा वास्तविक वृष्टि जल से अधिक हो जाती है। यही कारण है कि इंग्लैंड में वर्षा मापक को धरातल से एक फुट की ऊँचाई पर रखा जाता है।

चित्र ३०९—वृष्टि मापक

(२) कीप में गिरने वाले जल का कुछ भाग छिटककर बाहर गिर जाता है। इसे रोकने के लिये कीप का किनारा दो तीन इंच तक लम्बवत् होना चाहिये।

(३) जब वृष्टि हिम के रूप मे होती है, तब कभी कभी वृष्टि समाप्त होने के पूर्व कीप का मुह हिम से भर जाता है और वायुरोध के कारण वह बोतल मे नही गिरती। ऐसी दशा मे कीप मे नापकर गरम पानी डाल देना चाहिये, जिससे हिम पिघलकर बोतल में चली जाय। बाद मे मापित वृष्टि से गरम पानी के आयतन को घटा देना चाहिये।

भारतवर्ष और अग्रेजी भाषा वाले देशो मे वर्षा इचो मे नापी जाती है।[1] इस कथन का कि किसी स्थान मे ३ इच वर्षा हुई यह अर्थ होता है कि यदि वर्षा जल वही स्थिर रहता, जहाँ गिरा था, न उसका प्रवाह होता, न भूमि द्वारा शोषण और न ही वाष्पीकरण, तो धरातल पर उसका ३ इच मोटा स्तर बन जाता।

---

१ भारतवर्ष में अब मैट्रिक प्रणाली अपनाई जा रही है। उसके फलस्वरूप अब वर्षा इचो के स्थान पर सैण्टीमीटरो और मिलीमीटरो मे नापी जायगी।

# सैंतालीसवाँ परिच्छेद
# वायु-राशियाँ तथा अग्र
# (AIR MASSES AND FRONTS)

## १ वायुराशि की परिभाषा

'वायुराशि वायु के ऐसे विशाल पुञ्ज को कहते हैं, जिसके प्राकृतिक लक्षण विशेषकर तापक्रम एव जलवाष्प समान ऊँचाई पर एक से होते है।'[1]

## २ वायुराशियों के वर्गीकरण का आधार

वायुराशि के लक्षण जो उससे सम्बन्धित मौसम को निर्धारित करते हैं, मुख्यत उसके स्रोत-प्रदेश ( Source Region ) पर निर्भर है। पथ के प्रभाव भी उसमे थोडी मात्रा मे सपरिवर्तन करते है, यद्यपि वे उतने महत्वपूर्ण नही होते जितना स्रोत-प्रदेश। वायुराशियो के किसी भी उपयोगी वर्गीकरण मे उनसे सम्बन्धित मौसम की दशाओ का परिलक्षित होना आवश्यक है। अतएव ऐसा वर्गीकरण स्रोत-प्रदेश तथा पथ के सपरिवर्तनो पर आधारित होगा।

वायुराशियो के प्रमुख स्रोत-प्रदेश या तो उच्च-अक्षाशीय अर्थात् ध्रुवीय (P) हैं अथवा वे निम्न-अक्षाशीय अर्थात् उष्ण-प्रदेशीय (T) है। केवल उच्च एवं निम्न अक्षाश विस्तृत वायुराशियो के वास्तविक स्रोत हैं। मध्य अक्षाश अर्थात् शीतोष्ण प्रदेश ध्रुवीय तथा उष्णप्रदेशीय वायुराशियो की तीव्र मिथ क्रिया ( Interaction ) के क्षेत्र हैं। उनमे वायुराशि के उद्भव के लिये आवश्यक एकरूप दशाये नही पाई जाती। मध्य अक्षाशो में पाई जाने वाली वायुराशियों की उत्पत्ति की खोज करने पर हमे विदित होता है कि उनका उद्भव या तो ध्रुवीय प्रदेशो मे हुआ है अथवा उष्ण-प्रदेशो मे।

वायुराशियो का प्राथमिक वर्गीकरण, जैसा कि ऊपर उल्लेख किया गया, स्रोत-प्रदेश पर आधारित होगा। इस दृष्टि से वायुराशियो के दो वर्ग किये जा सकते हैं—(१) ध्रुवीय वायुराशियाँ तथा (२) उष्ण प्रदेशीय वायुराशियाँ। वर्गीकरण को सहज सुगम बनाने के लिये आर्कटिक वायु का हम ध्रुवीय वायु-राशि के अन्तर्गत तथा विषुवतीय वायु का उष्णप्रदेशीय वायुराशि के अन्तर्गत विचार करेंगे क्योकि वे इनकी ही सपरिवर्तित रूप हैं।

ध्रुवीय तथा उष्णप्रदेशीय वायुराशियो को इस आधार पर कि उनकी उत्पत्ति महाद्वीप मे हुई है अथवा महासागर में, पुन दो-दो उप-वर्गों मे बाँटा जा सकता है —

---

1. An Air-mass may be defined as a large body of air of almost uniform properties—specially as regards temperature and water-vapour at the same elevation'—Thomas A. Blair (Climatology)

ध्रुवीय वायुराशि (P) [ (१) महाद्वीपीय (cP)
(२) महासागरीय (mP)

उष्ण प्रदेशीय वायुराशि (T) [ (१) महाद्वीपीय (cT)
(२) महासागरीय (mT)

वायुराशियो के पथ के सपरिवर्तन दो प्रकार के होते हैं—( १ ) तापगत्यात्मक ( Thermodynamic ) तथा (२) याँत्रिक ( Mechanical )

**तापगत्यात्मक सपरिवतन** (Thermodynamic modifications)—इनका कारण वायुराशि के नितल मे तथा उस पृष्ठ मे जिसके ऊपर वायुराशि की गति होती है, ताप का स्थानान्तरण है। सपरिवर्तन की मात्रा नीचे के पृष्ठ की प्रकृति पर निर्भर होती हे। यदि वायु-राशि नीचे के पृष्ठ की अपेक्षा उष्ण होती है तो उसे हम W से अकित करते हैं। इसके विपरीत, यदि वायुराशि नीचे के पृष्ठ की अपेक्षा शीतल होती है, तो उसे हम K से अकित करते हैं। यहाँ पर यह उल्लेखनीय है कि W अथवा K यह सूचित नही करते कि वायुराशि उष्ण अथवा शीतल है, ये अक्षर केवल यह प्रदर्शित करते हैं कि वायुराशि का नितल अपने नीचे के पृष्ठ की तुलना मे उष्ण है अथवा शीतल। तापत्यात्मक सपरिवर्तन नीचे के पृष्ठ के वाष्पीकरण तथा ऊपर से गिरने वाले जल की बूदो से भी प्रभावित होता है।

**यांत्रिक सपरिवर्तन** ( Mechanical modifications )—वायुराशि की स्थिरता ( Stability ) को प्रभावित करते हैं। ऐसी वायुराशियो को जिनका ऊपरी भाग स्थिर ( Stable ) होता है, हम s से अकित कर देते हैं। दूसरी ओर ऐसी वायुराशियो को, जिनका ऊपरी भाग अस्थिर (Unstable) होता है, हम u से अकित कर देते हैं। अधिकाश दशाओ मे s सकेत प्रतिचक्रवातीय परिवहन प्रदर्शित करता है तथा u सकेत चक्रवातीय परिवहन दर्शाता है।

उपर्युक्त विवेचना के अनुसार वायुराशियो को १६ वर्गो मे बाँटा जा सकता है। इस वर्गीकरण मे प्रयुक्त होने वाले सकेतो का स्पष्टीकरण नीचे दिया जा रहा है —

P = Polar = ध्रुवीय
T = Tropical = उष्ण प्रदेशीय
m = Maritime = महासागरीय
c = Continental = महाद्वीपीय
W = Cooled from below = नीचे से ठण्डी होने वाली
K = Heated from below = नीचे से गर्म होने वाली
s = Stable aloft = ऊपरी भाग स्थिर
u = Unstable aloft = ऊपरी भाग अस्थिर

## ३ वायुराशियों का वर्गीकरण
## (Classification of Air Masses)




इन वायुराशियों का संक्षिप्त वर्णन हम इन्हें प्रदर्शित करने वाले संकेतों की सहायता से कर सकते हैं। उदाहरण के लिये—

cPWs—यह महाद्वीप में उत्पन्न होने वाली ध्रुवीय वायुराशि है। अतएव यह शीतल तथा शुष्क वायुराशि है। यह वायुराशि नीचे के पृष्ठ की अपेक्षा उष्ण है। अतएव इसके निचले स्तर नीचे से ठंडे होते हैं। इसके ऊपरी स्तर स्थिर (Stable) हैं। संभवतः इसका सम्बन्ध किसी प्रतिचक्रवात से है।

## ४. भारतीय वायु-राशियाँ

श्री सुजान बान्धव चटर्जी ने अपनी कृति Indian Climatology' में भारतीय वायु-राशियों का यह वर्गीकरण किया है:—

# भारतीय वायुराशियों का वर्गीकरण

| क्रम अख्या | वायुराशि | उद्गम | भारतीय प्रदेश मे प्रवेश | लक्षण | भारतीय प्रदेश मे प्रमुखता का काल |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | बाह्य उष्ण प्रदेशीय (Extra-Tropical)<br>(क) पश्चिमी हिमालय की<br>(ख) पूर्वी हिमालयकी<br>(ग) शुष्क अन्तर्वर्ती | (क) मध्य एशिया और योरप<br>(ख) मध्य एशिया, तिब्बत तथा चीन (कभी-कभी निकट वर्ती सागरो मे भी)<br>(ग) उत्तरी अरब सागर भारतीय मरुस्थल (स्थानीय रचना) | (क) सीमा पार तथा पश्चिमी हिमालय<br>(ख) तिब्बत, आसाम तथा ब्रह्मा के पार (निमज्जन द्वारा)<br>(ग) पश्चिमी तट | (क) ध्रुवीय महाद्वीपीय<br>(ख) ध्रुवीय महाद्वीपीय (कभी कभी ध्रुवीय महासागरीय)<br>(ग) उष्ण महाद्वीपीय | (क) जाड़े की ऋतु<br>(ख) फर्वरी तथा जून के मध्य में नियत कालिक रूप मे तथा मानसून ऋतु मे<br>(ग) ग्रीष्म ऋतु मे तथा मानसून के उपरान्त |
| २ | उष्ण प्रदेशीय (Tropical)<br>(क) पश्चिमी प्रवाह<br>(ख) आर्द्र अन्तर्वर्ती | (क) उ० अफ्रीका, अरब तथा ईरान<br>(ख) संभवत विषुवत रेखा के उत्तर मे ही सीमित | (क) सीमा तथा गुजरात के पार, सिन्ध एव पश्चिमी तट के अनुरूप<br>(ख) दक्षिणी अरबसागर | (क) उष्ण महाद्वीपीय<br>(ख) महाद्वीपीय समुद्रीय | (क) ग्रीष्म ऋतु तथा मानसून के उपरान्त (नियत कालिक रूप में)<br>(ख) ग्रीष्म तथा मानसून ऋतुओ में नियतकालिक रूप मे |
| ३ | विषुवतीय (Equatorial)<br>(क) दक्षिणी पुरवैया<br>(ख) द० प० मानसून | (क) विषुवतीय कटिबन्ध<br>(ख) दक्षिणी गोलार्ध | (क) ब्रह्मा तथा टैना सरिम के पार<br>(ख) द० हिन्द महासागर के पार | (क) महाद्वीपीय समुद्रीय<br>(ख) ध्रुवीय समुद्रीय | (क) द० प० मानसून की पश्चगति का काल, जाड़े तथा गर्मियाँ<br>(ख) मानसूनी ऋतु |

## (ख) अग्र (Fronts)

**अग्र की परिभाषा**—पृथ्वी के धरातल पर उष्ण तथा शीतल वायुराशियो को पृथक करने वाली रेखा को अग्र (Front) कहते है।

**अग्रों का वर्गीकरण**—अग्रो का वर्गीकरण दो आधारो पर किया जा सकता है—(१) **भौगोलिक स्थिति** के अनुसार तथा (२) वायुराशियो की गति के सन्दर्भ मे

**(१) भौगोलिक स्थिति के अनुसार वर्गीकरण**—भौगोलिक स्थिति के अनुसार अग्रो को तीन श्रेणियो मे विभाजित किया जा सकता है—

(क) अन्तर उष्ण प्रदेशीय अथवा विषुवतीय अग्र (Inter-Tropical or Equatorial Fronts)—ये विषुवतीय ससृति (Equatorial convergence) के क्षेत्र मे, जहाँ उत्तरी और दक्षिणी गोलार्धो की व्यापारिक (Trade) हवाये मिलती है, बनते है। इनके लक्षण विवादास्पद है। अधिकाश दशाओं में ससृत (Converging) वायुराशियो मे ताप और घनत्व के अन्तर अधिक नही होते, जिससे प्रबल चक्रवात विकसित नही होते, यद्यपि अनेको निर्बल चक्रवात अस्तित्व मे आ जाते है।

(ख) ध्रुवीय अग्र (Polar Fronts)—ध्रुवीय और उष्णप्रदेशीय वायुराशियो को पृथक करने वाली ससृतियो (Convergences) के अनेक असम्बद्ध अथवा खडित कटिबन्धो के अनुरूप पाये जाते है। इनकी औसत स्थिति वायुभार की द्रोणी के अनुरूप होती है। इनके अनुरूप वायु राशियो के तापक्रम के अन्तर बहुत अधिक होते है, अतएव प्रबल और बहुल चक्रवात विकसित होते है।

(ग) आर्कटिक तथा अण्टार्कटिक अग्र (Arctic and Antarctic Fronts)—उच्च अक्षाशो के अनुरूप जहाँ ध्रुवीय वायुराशियाँ ससृत होती है, पाये जाते है। इनके अनुरूप कही २ पर ध्रुवीय महाद्वीपीय वायुराशि ध्रुवीय महासागरीय वायुराशि के सम्पर्क मे आती है। कही विषम प्रकृति की ध्रुवीय महासागरीय वायुराशियाँ मिलती है। सामान्यत इन अग्रो मे ध्रुवीय अग्रों की तुलना मे तापक्रम के अन्तर कम होते है जिससे निर्बल चक्रवात ही बनते है। इन अग्रों मे एक यह विशेषता पाई जाती है कि वे ऋतुओ के अनुसार सूर्यातपन की अभिवृद्धि और ह्रास के साथ स्थानान्तरित होते रहते है। गर्मियो मे ये ध्रुवो की ओर खिसक जाते है।

**(२) वायुराशियो की गति के सन्दर्भ में वर्गीकरण**—इस आधार पर अग्रो को चार कोटियो मे बाँटा जा सकता है—

(१) शीतल अग्र (Cold front)—वह अग्र है, जिसके अनुरूप शीतल वायुराशि उष्ण वायुराशि का प्रतिस्थापन करती है।

(२) उष्ण अग्र (Warm front)—वह अग्र है, जिसके अनुरूप उष्ण वायुराशि शीतल वायुराशि का प्रतिस्थापन करती है।

(३) स्थिर अग्र (Stationary front)—वह अग्र है, जिसके अनुरूप एक वायुराशि दूसरी वायुराशि को प्रतिस्थापित नही करती।

(४) अधिधारित अग्र (Occluded Front[1])—वह अग्र है, जो उस समय अस्तित्व मे आ जाता है, जब शीतल अग्र उष्ण अग्र तक जा पहुँचता है।

---

1. 'An occluded front is a front resulting when a cold front overtakes a warm front' (S. Petterssen in his 'Introduction to Meteorology')

अड़तालीसवाँ परिच्छेद

# जलवायुयों का वर्गीकरण

## (CLASSIFICATION OF CLIMATES)

ससार की जलवायुयो का वर्गीकरण अनेक आधारो पर किया जा सकता है जैसे—

(१) जलवायु को नियन्त्रित करने वाले प्रतिकारको के आधार पर
(२) तापक्रम के आधार पर
(३) वर्षा के आधार पर
(४) वनस्पति के आधार पर
(५) दैहिक तथा मनोवैज्ञानिक प्रभावो के आधार पर
(६) अणु-जलवायुकी (Micro-Climatology) के आधार पर
(७) कौपैन के अनुसार
(८) थौर्न्थवेट के अनुसार
(९) वृहद प्राकृतिक प्रदेशो के आधार पर . आदि।

## (१) जलवायु को नियन्त्रित करने बाले प्रतिकारों के आधार पर वर्गीकरण

### (क) अक्षाँश के अनुसार

**वर्गीकरण की रूपरेखा**—इस आधार पर पृथ्वी को ५ कटिबन्धो मे बाँटा गया है —

(१) उष्ण कटिबन्ध (Torrid Zone) इसका विस्तार कर्क और मकर रेखाओ के मध्य मे है।

(२-३) शीतोष्ण कटिबन्ध ( Temperate Zones )—उत्तरी गोलार्ध में यह कटिबन्ध कर्क-रेखा और आर्कटिक वृत्त के मध्य मे है। दक्षिणी गोलार्ध मे यह कटिबन्ध मकर रेखा और अण्टार्कटिक वृत्त के मध्य में है।

(४-५) शीत कटिबन्ध ( Frigid Zoner )—उत्तरी गोलार्ध में यह कटिबन्ध आर्कटिक वृत्त के उत्तर मे स्थित है। दक्षिणो गोलार्ध मे यह कटिबन्ध अण्टार्कटिक वृत्तो के दक्षिण मे स्थित है।

**समीक्षा**—यह वर्गीकरण स्थूल एव यथार्थ है। कर्क और मकर रेखाओ के मध्य के सभी क्षेत्र उष्ण ( Torrid ) नही होते। इसी प्रकार कर्क रेखा और आर्कटिक वृत्त के मध्य मे स्थित अथवा मकर रेखा और अण्टार्कटिक वृत्त के मध्य में स्थित अनेक स्थान शीतोष्ण नही है।

## (ख) जल तथा स्थल के वितरण के अनुसार

**वर्गीकरण की रूपरेखा**—इस आधार पर जलवायु के दो प्रमुख विभाग किये गये हैं—(१) महाद्वीपीय जलवायु तथा (२) महासागरीय जलवायु। महाद्वीपीय जलवायु विषम जलवायु प्रदर्शित करती है। महासागरीय जलवायु सम (Moderate) जलवायु दर्शाती है।

**समीक्षा**—यह वर्गीकरण सर्वांगपूर्ण नहीं है। उदाहरण के लिये महाद्वीपों के आन्तरिक भाग उष्ण हो सकते हैं, शीतल हो सकते हैं, आर्द्र हो सकते हैं, शुष्क हो सकते हैं आदि आदि, जिससे महाद्वीपीय जलवायु के ही अनेक उपविभाग किये जा सकते हैं।

## ग) ऊँचाई के अनुसार

**वर्गीकरण की रूपरेखा**—ऊँचाई के विचार से जलवायु के अनेक भेद किये जा सकते हैं, जैसे पर्वतीय जलवायु, पठारी जलवायु, निम्न क्षेत्रों की जलवायु आदि।

**समीक्षा**—वर्गीकरण का यह आधार भी आदर्श नहीं है क्योंकि निचले क्षेत्रों ही में अनेक प्रकार के जलवायु पाये जाते हैं।

## (घ) वायु व्यवस्था के अनुसार

**वर्गीकरण की रूपरेखा**—इस आधार पर ऐसे जलवायु विभाग किये जा सकते हैं—डोलड्रम, ट्रेड हवाओं की जलवायु, मानसूनी जलवायु, पछुवा हवाओं की जलवायु आदि।

**समीक्षा**—यह आधार भी पूर्ण तथा वैज्ञानिक नहीं है।

# (१) तापक्रम के आधार पर वर्गीकरण

तापक्रम जलवायु के दो सबसे अधिक महत्वपूर्ण तत्वों में से एक है। तापक्रम पेड़-पौधों तथा जीव-जन्तुओं के विकास एवं वितरण को निर्धारित करता है। अतएव, तापक्रम के अनुसार पृथ्वी के विभाग करना नितान्त स्वाभाविक एवं तर्कसंगत है। वास्तव में जलवायु के सभी आधुनिक वर्गीकरणों में प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से तापक्रम को एक आधार अवश्य माना जाता है। सूपान ने तापक्रम के अनुसार पृथ्वी को तीन कटिबन्धों में बाँटकर जलवायु का एक आरंभिक वर्गीकरण प्रस्तुत किया था :—

(१) उष्ण कटिबन्ध—स्थूल रूप से यह कटिबन्ध कर्क रेखा और मकर रेखा के मध्य में स्थित है। इसका औसत वार्षिक तापक्रम २०° सैं० (६८°फ०) है।

(२) शीत कटिबन्ध—उत्तरी गोलार्ध में आर्कटिक वृत्त के उत्तर में तथा दक्षिणी गोलार्ध में अण्टार्कटिक वृत्त के दक्षिण में स्थित है। इस कटिबन्ध के उष्णतम महीने का तापक्रम १०° सैं० (५०° फ०) से कम होता है।

(३) शीतोष्ण कटिबन्ध—यह कटिबन्ध उष्ण तथा शीत कटिबन्धो के मध्य में स्थित है।

अभिनवकाल मे श्री रबनेंर ( Mr Rubner ) ने उष्ण दिवसो की सख्या के अनुसार योरप को ५ विभागो में बाँटा है। उष्ण दिवस से तात्पर्य है—ऐसा दिन जिसका औसत तापक्रम १०° सैं० (५०° फ०) से अधिक हो।

रबनेर के अनुसार योरप के जलवायु कटिबन्ध—

| जलवायु कटिबन्ध | उष्ण दिवसो की सख्या |
|---|---|
| १ उप-आर्कटिक (Sub Arctic) | १—६० |
| २ शीतल (Cool) | ६१—१२० |
| ३ शीतोष्ण (Temperate) | १२१—१८० |
| ४ ओष्ण शीतोष्ण (Warm Temperate) | १८१—२४० |
| ५ ओष्ण ( Warm ) | २४१—३०० |

तापक्रम के आधार पर इसी प्रकार अनेक अन्य वर्गीकरण प्रस्तुत किये गये है, जिनकी विवेचना यहाँ सभव नही है।

## (३) वर्षा के आधार पर वर्गीकरण

### वर्गीकरण की रूपरेखा

वर्षा के आधार पर ग्लोब को पाँच जलवायु-विभागो मे बाँटा जा सकता है —

| जलवायु विभाग | वर्षा विभाग | वार्षिक वर्षा (इचो मे) |
|---|---|---|
| १. मरुस्थलीय | कम वर्षा | ०—१० |
| २. अर्ध मरुस्थलीय | हल्की वर्षा | १०—२० |
| ३. उपार्द्र | साधारण वर्षा | २०—४० |
| ४. आर्द्र | भारी वर्षा | ४०—८० |
| ५ अति आर्द्र | अत्यन्त भारी वर्षा | ८० से अधिक |

**समीक्षा**—यह वर्गीकरण वनस्पति के अध्ययन के लिये अत्यन्त अनुकूल नही है क्योकि वनस्पति के विकास के लिये वार्षिक वर्षा का मूल्य इतना महत्वपूर्ण नही है जितने अनेक अन्य प्रतिकारक जैसे मौसम के अनुसार वर्षा का वितरण, वाष्पीकरण की मात्रा, भूमि की आर्द्रता ग्रहण करने की क्षमता आदि।

## (४) वनस्पति के आधार पर वर्गीकरण

### वर्गीकरण की रूपरेखा

वनस्पति के आधार पर पृथ्वी को ६ जलवायु-विभागो मे बाँटा जा सकता है। सुविधा के लिये इस वर्गीकरण के साथ औसत वार्षिक तापक्रम भी दिये जा रहे है —

| क्रम स० | जलवायु विभाग | वनस्पति | औसत वार्षिक तापक्रम (फ० मे) |
|---|---|---|---|
| १ | उष्ण प्रदेशीय (Tropical) | ताड, केले | ७८-८२ |
| २ | उपोष्णप्रदेशीय (Sub tropical) | अजीर, वासमूर्त | ६८-७८ |
| ३ | ओष्ण (Warm) | चौडी पत्ती की सदाबहार | ६०-६८ |
| ४ | साधारण (Moderate) | पर्णपाती वृक्ष | ४८-६० |
| ५ | शीतल (Cold) | कोणधारी वृक्ष | ४०-४८ |
| ६ | ध्रुवीय (Polar) | छोटी क्षुप, हरिता, अवाप्य | ४० से कम |

पवारी ने योरप के वनो को वनस्पति के अनुसार ५ जलवायु कटिबन्धो मे बाँटा है —

| कटिबन्ध | तापक्रम (°फ०) | |
|---|---|---|
| | औसत वार्षिक | शीतलतम मास |
| १ लॉरैल (Laurel) | ५४—७३ | ३७ से अधिक |
| २ चैस्टनट (Chestnut) | ५०—५९ | ३० से अधिक |
| ३ बीच (Beech) | ४५—५४ | २५ से अधिक |
| ४ स्प्रूस (Spruce) | ३७—४३ | |
| ५ अल्पाइन जाति के वृक्ष (Alpine Species) | ३६ से कम | ४ से कम |

### समीक्षा

विशेष जलवायु मे पाये जाने वाले विशेष वृक्षो के आधार पर वृहद जलवायु विभाग अवश्य किये जा सकते है, किन्तु यह वर्गीकरण न तो पूर्ण ही है और न ही सन्तोषजनक।

## (५) दैनिक तथा मनोवैज्ञानिक प्रभावों (Physiological and Psychological Effects) के आधार पर वर्गीकरण

मनुष्य के प्राकृतिक और मानसिक लक्षणो पर जलवायु का महत्वपूर्ण प्रभाव पड़ता है। इन प्रभावो के आधार पर जलवायु के अनेक भेद किये जा सकते है —जैसे

ऊर्जाप्रद ( Energing) उत्तेजनाप्रद ( Stimulating ) शक्तिप्रद (Bracing) स्वास्थ्यप्रद (Healthful), निरुत्साह प्रद (Depressing) अशक्तिप्रद (Enervating), शैथिल्यप्रद (Relaxing), अविभिन्न (Monotonous), अस्वास्थ्यप्रद (Unhealthful) आदि।

**समीक्षा**—इन प्रभावो को स्थूल रूप से तो अनुभव किया जा सकता है, किन्तु इनका यथार्थ मूल्याकन सभव नही है। इसके अतिरिक्त समान जलवायु सब व्यक्तियो को समान रूप से प्रभावित नही करती। यही नही, एक ही व्यक्ति पर भिन्न परिस्थितियो मे उसका भिन्न प्रभाव पडता है। अतएव जलवायु के वैज्ञानिक तथा यथार्थ वर्गीकरण के लिये ये प्रभाव निश्चित मापदण्ड प्रदान करने मे असमर्थ है।

## (६) अणु जलवायुकी (Micro-climatology के अनुसार वर्गीकरण

विस्तृत क्षेत्रो मे तापक्रम और वर्षा के महान विभेदन पाये जाते है। अतएव नापक्रम अथवा वर्षा के अनुसार किया गया जलवायु का वर्गीकरण बहुत अधिद यथाथ हो है। दो निकटवर्ती खेतो तक के जलवायु मे, ढाल के विपरीत दिशाओ म हाने के कारण, अन्तर होता है। जलवायु सम्बन्धी इन सूक्ष्म विभेदनो का विचार अणु-जलवायुकी (Micro-climatology) मे किया जाता है। कभी २ इन स्थानीय विभेदनो की व्यवाहरिक महत्ता बहुत अधिक होती है—उदाहरण के लिये घाटियो के नितल में तुषारपात होना और निकटवर्ती ढालो का उससे उन्मुक्त होना। अणुजलवायुकी मे यह भी अध्ययन किया जाता है कि वायुमण्डल के तापक्रम कुहरा, धूप तथा धूलिकण नगरो मे किस प्रकार प्रभावित होते है। छोटी जलराशियो और वनो का स्थानीय प्रभाव भी इस विज्ञान के अन्तर्गत है।

सयुक्त राज्य अमरीका मे श्री सी० डब्ल्यू० थौर्न्थवेट के पर्यवेक्षण मे ओहियो प्रदेश मे स्थित मस्किगम घाटी का अणु-जलवायुकीय अध्ययन किया गया है। यहाँ ८००० वर्गमील के क्षेत्रफल के जल विभाजक ( Watershed) मे लगभग चार-चार मील की दूरी पर ५०० स्टेशन स्थापित किये गये है। इन स्टेशनो मे जलवायु के तत्वों के मापन के सभी यत्र है। आधे घण्टे के मध्यान्तर पर प्रत्येक स्टेशन पर जलवायु-तत्वो को एक साथ आलेखित किया जाता है।

## (६) कोपैन का वर्गीकरण (Koppen's Classification)

जलवायु का सबसे प्रसिद्ध लोकप्रिय तथा सबसे अधिक उपयोग मे आने वाला वर्गीकरण कौपैन का है। कौपैन ने ससार के स्थलीय भाग को ५ वृहद जलवायु-विभागो मे बॉटा है। ये विभाग डि कैण्डौल ( de Candolle ) के पौधो के वर्गीकरण के अनुरूप है —

| डि कैण्डौल का पौधो का वर्गीकरण | कौपैन के जलवायु-विभाग | कौपैन के जलवायु-विभागो के लक्षण |
|---|---|---|
| १ महातापोय (Meg atherms)-वे उष्णप्रदेशीय पौधे जिन्हे निरन्तर उच्च तापक्रम तथा प्रचुर आर्द्रता आवश्यक है। | A—उष्णप्रदेशीय वर्षा के जलवायु | इनमे शीत ऋतु नही होती। शीतलतम महीने का औसत तापक्रम १८° सै (६४ ४° फा०) से अधिक होता है। |
| २ शुष्करोहा (Xerophytes) वे मरुस्थलीय पौधे जो कम वर्षा मे विकसित होते हैं। | B—शुष्क जलवायु | इनके अन्तर्गत मरुस्थलीय तथा अर्ध-मरुस्थलीय जलवायु आते है। इन जलवायुयो मे वृष्टि की तुलना में वाष्पीकरण अधिक होता है। |
| ३ मध्यतापीय (Mesotherms)—वे उष्ण शीतोष्ण कटिबन्धीय पौधे जिन्हे अधिक मात्रा मे ताप आवश्यक हैं, किन्तु जो सूक्ष्म अवधि के जाडे और एक शुष्क ऋतु को सह सकते हैं। | C—आर्द्र मध्यतापीय अथवा मृदुल जाडोवाले वर्षा के जलवायु | इनमे शीतलतम महीने का तापक्रम १८° सैं० (६४.४°फ०) से कम किन्तु –३° सैं० (२६ ६° फ०) से अधिक होता है। उष्णतम महीने का तापक्रम १०° सैं० (५०° फ०) से अधिक होता है। जाडे छोटे होते है। भूमि एक महीने अथवा उससे अधिक हिमावृत हो सकती है। |
| ४ अणुतापीय (Microtherms)—शीत शीतोष्ण कटिबन्ध के पादप जैसे कोण धारी वृक्ष जो (१) अल्प अवधि की गर्मियो तथा (२) दीर्घ अवधि के जाडो में—यदि औसत वार्षिक तापक्रम हिमाक के ऊपर हो—विकसित हो सकते हैं। | D—आर्द्र लघुतापीय अथवा कठोर जाडो सहित वर्षा के जलवायु | इनमे उष्णतम महीने का तापक्रम १०° सैं० (५०° फ०) से अधिक होता है, शीतलतम महीने का तापक्रम—३° सैं० (२६ ६° फ०) से कम होता है, जाडे लम्बे होते हैं, भूमि कई महीने हिमाच्छादित रहती है तथा जाडो की अधिकाश वृष्टि हिम के रूप मे होती है। |
| ५. न्यूनतापीय (Hekistotherms)—ऐसे ध्रुवीय प्रदेशों के, जिनका औसत तापक्रम हिमांक के नीचे होता है, निम्नवर्ती पौधे | E—ध्रुवीय जलवायु | इनमें कोई उष्ण ऋतु नही होती। उष्णतम महीने का औसत तापक्रम १०° सैं० (५०° फ०) के नीचे रहता है। |

# भूमिका

इस विशाल राष्ट्र की सर्वस्वीकृत एव सर्वमान्य भाषा हो जाने के पश्चात् हिन्दी का क्षेत्र व्यापक होगया है और वह द्रुतगति से विश्वविद्यालयो मे शिक्षा का माध्यम बनती जा रही है। सम्प्रति इस भाषा की सबसे बडी आवश्यकता यह है कि ज्ञान-विज्ञान के विविध विषयो पर उच्च-स्तरीय एव प्रामाणिक पुस्तको का प्रणयन हो। आचार्य जनार्दन प्रसाद श्रीवास्तव की प्रस्तुत पुस्तक इस दिशा मे एक स्तुत्य प्रयास है

'भूसैद्धान्तिकी' लेखक के 'प्रकृतिक भूगोल की पृष्ठभूमि' नामक ग्रन्थ का चतुर्थ खण्ड मात्र है। 'अवनि', 'उदधि' तथा 'अन्तरिक्ष' इसके क्रमश प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय भाग हैं। ये सभी खण्ड अपने आप मे पूर्ण एव स्वतन्त्र है तथा सम्मिलित रूप से प्राकृतिक भूगोल की पृष्ठभूमि पर पर्याप्त प्रकाश डालते है।

मैने प्रस्तुत खण्ड को आद्योपान्त पढा है। इसमे भूगोल एव भूगर्भ-शास्त्र के प्रायः सभी सिद्धान्तो पर स्पष्टता के साथ विचार किया गया है। इन सिद्धान्तो का प्रतिपादन अत्यन्त व्यवस्थित, विद्वतापूर्ण, सक्षिप्त एव रुचिकर रीति से किया गया है। विषय प्रतिपादन की प्रणाली एक विशेषज्ञ विद्वान के योग्य होने के साथ साथ सुबोध भी है।

श्रीवास्तवजी ऐसी पुस्तक के लिखने के सर्वथा अधिकारी है। उन्होने भूगोल एव भूगर्भ शास्त्रो का विस्तृत अध्ययन किया है तथा वे अनेक वर्षो से स्नातकीय कक्षाओ मे अध्यापन का कार्य कर रहे है हिन्दी भाषा और साहित्य के भी वे पूर्ण विद्वान है। उनके इस हिन्दी ज्ञान ने 'सोने मे सुगन्ध' का सा काम किया है। पुस्तक के प्रस्तुतीकरण मे एक मधुर मौलिकता है। विभिन्न सिद्धान्तो की आधार-भूत सामग्री को इतनी सुन्दरता के साथ रखा गया है कि पाठक के हृदय में अमिट छाप पड ही जाती है। रेखाचित्रो के बाहुल्य ने विषय-प्रतिपादन को सरल, सुगम और सुबोध बना दिया है। नवीनतम सिद्धान्तो एव निष्कर्षों का समावेश करके पुस्तक को आद्यतन बनाने का प्रयास किया गया है। प्रयुक्त पारिभाषिक शब्द उपयुक्त एव यथार्थ अर्थ के द्योतक है। मुझे इसमे सन्देह नही कि भूगोल एव भूगर्भ शास्त्र केछात्रो के लिए यह पुस्तक अत्यधिक उपयोगी सिद्ध होगी।

अन्तर्वस्तु के अल्प अध्ययन मात्र से स्पष्ट हो जाता है कि इस ग्रन्थ की रचना दीर्घकालीन परिश्रम के उपरान्त हुई है। हिन्दी-जगत के लिये यह एक अत्यन्त मूल्यवान उपहार है।इस ग्रथ ने उसके एक बडे अभाव की पूर्ति कर दी है। पुस्तक इस योग्य है कि उच्च-परीक्षायो की पाठ्य-विधि एवं सहायक-ग्रन्थो मे रखी जावे। ऐसी उत्तम एव उपयोगी पुस्तक लिखने के लिये श्रीवास्तवजी हमारे बधाई के पात्र है। मुझे विश्वास है कि भारतीय विश्वविद्यालय एव शिक्षा-परिषदे इस ग्रन्थ का स्वागत करेंगी और विद्यार्थीगण इससे अधिकाधिक लाभ उठावेगे।

मेरी हार्दिक शुभकामना है कि लेखक अपनी साधना मे सफल हो।

**विद्यासागर दुबे**

आचार्य, भूगर्भ-विभाग

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

स्वातन्त्रता-दिवस

सन् १९६१ ई०

परम आदरणीय

डा० राजनाथजी पी-एच० डी० (लन्दन)

अध्यक्ष भूगर्भ एवं भूभौतिकी विभाग

तथा

प्रिन्सिपल विज्ञान महाविद्यालय

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

के

कर कमलों में

सादर समर्पित



एक गिरे-हुए उल्का का खण्ड

लेखक की ओर से—

# निवेदन

राष्ट्रभाषा हिन्दी में भूगोल और भूगर्भ-शास्त्र में ही नही, प्रायः प्रत्येक वैज्ञानिक विषय में उच्चतम् कक्षाओ के योग्य ग्रन्थो का नितान्त अभाव है। इसी रिक्ति की पूर्त्ति के उद्देश्य से मैंने भूगोल और भूगर्भ-शास्त्र के प्रमुख सिद्धान्तों की रूप-रेखायें प्रस्तुत करने का प्रयास किया है।

प्रश्न किया जा सकता है कि लिखने की ही जिज्ञासा थी तो अपेक्षाकृत नीची कक्षाओ के निमित्त कुछ लिखा होता, एकदम उच्चतम् कक्षाओं के नाम पर यह दुस्साहस करने की कौन सी आवश्यकता थी और क्या अधिकार था।

इसका उत्तर यह है—

सन् १९४५ ई० मे श्रद्धेय राजर्षि पुरुषोत्तमदास टण्डन ने ये उद्‌गार प्रकट किये थे—'हिन्दो को मैं राष्ट्रभाषा इसलिये नही मानता कि इसे बीस करोड़ व्यक्ति बोलते और समझते हैं, इसलिये भो नही कि भारतीय सस्कृति की गगा इसमे अविच्छिन्न रूप से प्रवाहित हो रही है, इस लिये भी नही कि यह प्रगतिशील सरस और वैज्ञानिक है, मैं इसे राष्ट्रभाषा केवल इसलिये मानता हूँ कि इसी मे हमारी दासता की प्रतोक अग्रेजो को निकाल भगाने की क्षमता है।' टण्डन जी की सुवाणी सुफल हुई और हिन्दो स्वतत्र भारत की राष्ट्रभाषा के आसन पर अभिषिक्त हुई। फिर भी कुछ लोगो को उपर्युक्त उद्धरण के अतिम बारह-चौदह शब्दो की सार्थकता मे सन्देह है। मेरा यह तुच्छ प्रयास इसी सन्देह के उन्मूलन के लिये है। हिन्दी आज इतनी उन्नत नही जितनो अग्रेजी तो इसका कारण यह नही है कि उसमें अग्रेजी के समान विकसित होकर समृद्धशाली बनने के अकुर विद्यमान नही है, वरन् केवल इसलिये कि उसे पनपने का अवसर ही नही दिया गया। यदि हिन्दी मे भूगोल और भूगर्भ-शास्त्र जैसे वैज्ञानिक विषयो के उच्चतम् कक्षाओ के योग्य ग्रन्थ लिखे जा सकते हैं, तब साधारण पुस्तकें तो लिखी ही जा सकती हैं, यह निर्विवाद है। यही मेरा कहना है और यही मेरे दुस्साहस का कारण भी। जहाँ तक अधिकार का प्रश्न है, मुझे महाकवि हरिऔध के निम्नलिखित शब्दो से बड़ा प्रोत्साहन मिला है—'बने या न बने, सेवा-प्रणाली सुखद या हृदयग्राहिणी हो या न हो, मातृभाषा की सेवा करने का अधिकार सभी को है।' अपेक्षाकृत नीची कक्षाओ के प्रति भी मैं उदासीन नही हूँ। 'आरम्भिक सर्वेक्षण' (Elementary Survey) व्यावहारिक एव प्रायोगिक भूगोल (Practical And Experimental Geography) आदि मेरी रचनायें—इसी दिशा के प्रयास के परिणाम है।

सन् १९४९ ई० में मैंने 'प्राकृतिक भूगोल की भूमिका' लिखना आरम्भ किया था। यह ग्रन्थ चार भागो में विभक्त है—(१) अवनि (२) उदधि (३) अन्तरिक्ष तथा (४) भू सैद्धान्तिकी। स्पष्ट है, कि यह कृति मेरे अभीष्ट ग्रन्थ का चतुर्थ खण्ड मात्र है। सन् १९५० ई० मे इस ग्रन्थ का लेखन कार्य समाप्त हो गया होता, किन्तु कुछ मानवजन्य परिस्थितियो के कारण मुझे इसे स्थगित कर देना पडा। सन् १९५१ ई० मे नागपुर विश्वविद्यालय की भूगोल की एम० ए० कक्षा का अध्यापन-कार्य करते समय मैंने यह अधूरा काम फिर से हाथ में ले लिया और इसकी कुछ प्रगति भी हुई। इसी समय भारतीय शिक्षा-जगत में उच्च कक्षाओ में शिक्षा के माध्यम का प्रश्न उठा। अनेक विद्वानो ने हिन्दी की क्षमता पर सन्देह प्रकट किया। मैंने सोचा कि हिन्दी के पक्ष की पुष्टि के लिये किसी वैज्ञानिक विषय का कम से कम एक ऐसा ग्रन्थ भी तो हो जो उच्चतम् कक्षाओ के काम आ सके। अतएव मैंने उपर्युक्त चौथे खण्ड का इसी दृष्टि से परिमार्जन और सवर्धन किया कि वह भूगोल ही नहो, वरन् भूगर्भ-शास्त्र की भी सर्वोच्च कक्षाओ के लिये उपयोगी सिद्ध हो सके। इसी विचार से मैंने इसमे भूगोल और भूगर्भ-शास्त्र के एम० ए०—एम० एस-सी० के पाठ्क्रम मे निर्धारित प्राय. समस्त सिद्धान्तों का समावेश कर दिया है तथा अन्त में परीक्षाओ में पूछे गए प्रश्न भी दे दिये हैं।

जहाँ तक प्रयुक्त भाषा का सबध है, मैंने सस्कृतमयी हिन्दी को अपनाया है। इस विषय में दो मत नही हो सकते। तो भी मैंने व्यवहार मे आने वाले अन्य भाषाओं के शब्दो का बहिष्कार नही किया है।

इन सिद्धान्तों की रूप-रेखा खाचते समय मेरे मस्तिष्क मे तीन प्रमुख ध्येय रहे हैं—(१) यथासभव सक्षेप (२) सरलता और (३) स्पष्टता। फिर भी सभव हैं, मेरी भाषा कुछ पाठको को क्लिष्ट लगे। यथार्थता (Exactness) और परिशुद्धता (Accuracy) का बलिदान किये बिना यह पुस्तिका और सरल न हो सकती थी ? यह मुझे स्वीकार न था। सुविज्ञ पाठक भी इसमे सहमत होगे।

मेरा केवल इतना ही तात्पर्य है कि छात्रगण इन सिद्धान्तो की रूप-रेखाओ को पढकर उनकी वास्तविक पृष्ठभूमि से अवगत हो जावे तदनन्तर अग्रेजी के प्रामाणिक ग्रन्थो के अध्ययन द्वारा अपने ज्ञान की अभिवृद्धि करे। मैंने इस ग्रन्थ मे नवीन से नवीनतम विचारो का भी समावेश कर दिया है। उदाहरण के लिये पृथ्वी की उत्पत्ति के सबध में होयल एव लिटिलटन का सिद्धान्त। यथासभव भारतीय उदाहरण देने का भी मैंने प्रयास किया है, जैसे भूसन्तोल के सबध में।

विषय-विन्यास की दृष्टि से हिन्दी मे अपने ढंग का यह प्रथम ग्रन्थ हो सकता है, किन्तु मौलिकता का मिथ्या अभिमान मै नही करना चाहता। वस्तुत इस प्रकार का कोई ग्रन्थ सर्वांग मौलिक हो भी नही सकता। जिन लेखकों की कृतियो से

सहायता ली गई है उनमे स्टियर्स ऊलरिज-मॉरगन, डुटॉयट, वौरसैस्टर, ब्राडिया, होम्स और लेक का मै विशेष आभारी हूँ।

इस तुच्छ कृति को गुरुवर श्रद्धेय डा० राजनाथ जी पी-एच०, डी० (लन्दन) के कर कमलो मे समर्पित करते हुए मुझे सकोच हो रहा है। 'जयद्रथ-बध' के आरम्भ में कविवर श्री मैथिलीशरण जी गुप्त ने आचार्य द्विवेदी जी के प्रति जो विनय की है, उसकी पुनरावृत्ति ही मेरे लिए यहाँ पर उचित होगी—

'आर्य !
पाई तुम्ही से वस्तु जो, कैसे तुम्हे अर्पण करूँ ?
पर क्या परीक्षा रूप मे पुस्तक न यह आगे धरूँ ?
अतएव मेरी धृष्टता यह ध्यान मे मत लीजिये।
कृपया इसे स्वीकार कर कृत-कृत्य मुझको कीजिये।।'

आदरणीय डा० विद्यासागरजी दुबे ने इस ग्रन्थ की प्रस्तावना लिखकर मुझे अनुगृहीत ही नही गौरवान्वित भी किया है। सरस्वती-विहार नागपुर के सचिव डा० लोकेशचन्द्र डी० लिट० ने व्याकारण सबधी सशोधन किये हैं, एतदर्थ मै उनका हार्दिक आभारी हूँ।

अन्त मे मै अपने सुविज्ञ पाठको और सहृदय आलोचको का ध्यान इस तथ्य की ओर आकृष्ट करना चाहूँगा कि मेरी यह कृति हिंदी मे अपने प्रकार का प्रथम प्रयास है, अतएव इसमे दोष तो होगे ही। मै उन्हे विश्वास दिलाना चाहता हूँ कि रचनात्मक समालोचना का मै सदैव स्वागत करूँगा और उचित सशोधन सुझाने के लिये मै उनका कृतज्ञ होऊँगा। इसके समस्त दोषो का परिहार दूसरे सस्करण मे अवश्य हो जायगा। इस समय सहृदय पाठक क्षीर-नीर विवेक से काम ले और त्रुटियो के लिये मुझे क्षमा करे।

मेरी इस साधना द्वारा विद्यार्थी-समाज का यदि कुछ भी लाभ हो सका, तो मै अपने श्रम को सफल समझगा।

—जनार्दनप्रसाद श्रीवास्तव

यह सिद्धान्त द्विआगिक व्यवस्था के वियोजन का सन्तोषप्रद हल प्रस्तुत करता है। जिस प्रकार बन्दूक से गोली चलाने पर उसमे पीछे की ओर धक्का लगता है, उसी प्रकार जब विस्फोट द्वारा 'क' से क ख दिशा मे पदार्थ प्रक्षिप्त होता है, तब नोवा मे विपरीत दिशा मे प्रत्याधक्कन (Recoil) लगता है। 'क' मे प्रत्याधक्कन का वेग प्रति सैकण्ड कुछ विशक मील ही होता है, जो द्विआगिक व्यवस्था के वियोजन के लिये पर्याप्त है।

यद्यपि होयल का सिद्धान्त कोणीय आवेग (Angular Momentum) के मापदण्ड पर खरा उतरता है तथापि उसमे गृहमण्डल की उत्पत्ति अब भी कल्पना का विषय है। इस सिद्धान्त से अनेक बातो का—जैसे गृहो मे परिभ्रमण कैसे होने लगा, उपगृह कैसे बने आदि—स्पष्टीकरण नही हो सका है।

# पचासवाँ परिच्छेद

# पृथ्वी की आयु

# (AGE OF THE EARTH)

ससार भर के विचारक बहुत प्राचीन काल से पृथ्वी की आयु जानने के लिये प्रयास करते आ रहे है। इस विषय मे भिन्न-भिन्न देशो में भिन्न-भिन्न धारणाये प्रचलित हैं। उदाहरण के लिए, फारस के विद्वानो का विश्वास है कि पृथ्वी १२,००० वर्ष पुरानी है। बाइबिल के अनुसार सृष्टि की रचना ईसा से ४००० वर्ष पहले हुई। भारतीय पण्डित-वर्ग सूर्य-सिद्धान्त के आधार पर इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि पृथ्वी की आयु लगभग दो अरब वर्ष है। भाग्यवश, आधुनिकतम वैज्ञानिक रीतियो से भी यही सख्या आती है।

पृथ्वी की आयु निर्धारित करने के लिये अनेक रीतियाँ हैं। इनमे से कुछ प्रमुख नीचे दी जा रही हैं —

## १ सागर की लवणता पर आधारित रीति

सागरजल खारा अथवा लवण- मय होता है। यह खारापन अथवा लवणता उन लवणो के कारण होती है, जो नदियाँ अपने जल के साथ सागर को समर्पित करती है। अतएव लवणता क्रमश बढती जाती है। किसी भी सागर के जल का आयतन निर्धारित किया जा सकता है और उसकी औसत लवणता भी निश्चित की जा सकती है। इन दोनो सख्याओ की सहायता से समस्त सागर मे वर्तमान लवण की मात्रा का आगणन (Estimate) किया जा सकता है। यह भी ज्ञात किया जा सकता है कि एक वर्ष मे लवणता कितनी बढती है। उपर्युक्त सख्याओ की सहायता से पृथ्वी की आयु ज्ञात की जा सकती है। यदि इसे पृथ्वी की यथार्थ आयु न भी माना जाय, तो कम से कम इससे सागर बनने के बाद की पृथ्वी की आयु तो आ ही जाती है। सागर मे वर्तमान सोडियम (Sodium) और कैलशियम (Calcium) के लवणो के अध्ययन से पृथ्वी की आयु लगभग १२ करोड वर्ष ठहरती है।

आपत्तियाँ—(१) इस सिद्धान्त मे यह मान लिया जाता है कि आरम्भ में सागर खारे नही थे, वरन् उनका पानी मीठा था। इसका खण्डन कैम्ब्रियन युग के घोघे और अन्य जीवो के अवशेष करते है। इन जीवो का जीवन ही लवणो पर निर्भर है।

(२) अपक्षरण (Erosion) की मात्रा सदैव एक सी नही रही है। कभी अपक्षरण अधिक हुआ है तो कभी कम। उसी के अनुसार लवणता मे भी अन्तर हुए है। अतएव, यह कल्पना कि सागर में प्रत्येक वर्ष नमक की एक निश्चित मात्रा मिलती रही है, युक्तिसगत नही है।

(३) आग्नेयक्रिया (Igneous Activity) अथवा लावा के सवाहन (Convectional currents in the magma) द्वारा भी बहुत से लवण पृथ्वी के गर्भ से पृष्ठ पर आ गये हैं।

## २ अवसादन (Sedimentation) पर आधारित रीति

पृथ्वी की पर्पटी (Crust) बन जाने के बाद हिम, वायु, जल आदि अभिकर्ताओ ने उसके धरातल को घिसना आरम्भ कर दिया। अपक्षरित पदार्थ सागर मे एकत्र होने लगा। तब से लेकर आज तक लगभग ५ लाख फुट मोटा स्तर बन गया है। यदि हमे किसी प्रकार यह ज्ञात हो जाय कि प्रतिवर्ष कितना मोटा स्तर बनता रहा है, तो हम सरलता से पृथ्वी की आयु निर्धारित कर सकते है। अनुसन्धान से ज्ञात होता है कि जलज शिलाओ की अधिक से अधिक मोटाई ५,१४,००० फुट है। यह भी निश्चित किया गया है, कि प्रति ८८० वर्ष मे १ फुट मोटा स्तर बनता है। इस प्रकार पृथ्वी की आयु लगभग ४० करोड वर्ष आती है।

**आपत्तियाँ**—(१) अवसादन सदा एक सा नही होता अतएव किसी वर्ष स्तर अधिक मोटा बना होगा, और किसी वर्ष अपेक्षाकृत कम मोटा।

(२) फिर इन स्तरो मे भी अपक्षरण हुआ होगा। उसका विचार भी तो आवश्यक है।

(३) डा० सैमुअल हटन का कथन है कि सागर मे नमक घुला होने के कारण अवसाद अधिक नीचे धँस गये होगे।

## ३ जीव विकास पर आधारित रीति

जब पृथ्वी ठण्डी हुई और उसका तापमान इतना क्षीण हो गया कि उस पर प्राणी रह सके, तब ब्रह्मा ने जीवो की उत्पत्ति की। भूपृष्ठ पर आनेवाले जीव एक ही कोशा (Cell) वाले थे। बहुकोशावान ( Multi Cellular) जीव बाद मे आये। आरम्भ के जीवो मे रीढ की हड्डी नही थी। यही कारण है कि उनके अवशेष नही मिलते। बाद के जीवो मे कठोर अग होने लगे, जिसके कारण उनके अवशेष मिल जाते है। जीव विकास की सबसे महत्वपूर्ण घटना मानव की सृष्टि है। मानव की विशेषता उसका मस्तिष्क है। एक कोशावाले जीवो से लेकर मानव की सृष्टि तक—जीव-विकास की जो विभिन्न अवस्थाये हुई है—उनका विचार करके पृथ्वी की आयु निर्धारित की जा सकती है। प्राणिकीविदो (Biologists ) ने इस रीति से पृथ्वी की आयु लगभग १०० करोड वर्ष निर्धारित की है।

## ४ ज्योतिष की रीतियाँ

पृथ्वी की आयु ज्योतिष की अनेक रीतियो से निश्चित की जा सकती है। इन रीतियो की विस्तृत विवेचना न सरल है और न यहाँ सम्भव ही। इनमे से दो रीतियो का सकेतमात्र नीचे किया जा रहा है —

(१) पृथ्वी की धुरी की ऊनेन्द्रता (Ellipticity) स्थिर नही है। उसमे अन्तर होते रहते है। प्रसिद्ध फ्रासीसी ज्योतिषी लाप्लास ने इसका गभीर अध्ययन किया है और वे उससे इस निष्कर्ष पर पहुँचे है कि पृथ्वी की आयु लगभग २ करोड १० लाख वर्ष है।

(२) हैरोल्ड जैफ्रे ने ज्वार-भाटे के सिद्धान्त के अनुसार पृथ्वी की आयु २.५×१०९ वर्ष निर्धारित की है।

## ५. भौतिक शास्त्र की रीतियाँ

भौतिक शास्त्र की सहायता से भी पृथ्वी की आयु निर्धारित की जा सकती है। ये रीतियाँ भौतिक गुणो पर आधारित हैं। उदाहरण के लिये शिलाओ की सचालकता (Conductivity of rocks) के अध्ययन से उनकी आयु निकाली जा सकती है। यहाँ पर प्रत्येक रीति का उल्लेख सम्भव नही है। केवल एक भौतिक रीति सक्षेप मे नीचे दी जा रही है —

पृथ्वी का अभ्यन्तर अत्यन्त उष्ण है। अतएव भूपृष्ठ से ताप का विकिरण (Radiation) होता रहता है। ताप के निकल जाने से पृथ्वी ठण्डी होती रहती है। यदि पृथ्वी के शीतल होने का वेग निश्चित कर लिया जाय, तो पृथ्वी की आयु ज्ञात की जा सकती है। लॉर्ड कैल्विन ने इस रीति से पृथ्वी की आयु लगभग ४ करोड वर्ष निर्धारित की है।

**आपत्तियाँ**—(१) पृथ्वी के अन्दर तेजोद्गर (Radio-active) पदार्थ है। उनके वियोजन (Disintegration) से अपरिमित ताप विकसित होता है। इस रीति मे इसका विचार नही किया गया है।

(२) सौर-विकिरण (Solar Radiation) सदैव एक सा नही होता। वह घटता बढता रहता है।

## (६) तेजोद्गरण (Radio activity) पर आधारित रीति

पृथ्वी की आयु निश्चित करने की यह नवीनतम और आधुनिकतम रीति है।

पृथ्वी की पर्पटी मे अनेक तेजोद्गर (Radio-active) पदार्थ विद्यमान है। इन पदार्थो मे यह विशेषता होती है, कि उनके परिमाणुओ (Atoms) का वियोजन (Disintegration) होता रहता है। वियोजन के फलस्वरूप एक तत्व दूसरे तत्व मे परिणत हो जाता है। जब यह क्रिया होती है तब ताप की वृहद मात्रा उद्विकसित होती है। इस प्रकार एक तत्व से दूसरा, दूसरे से तीसरा, तीसरे से चौथा, चौथे से पाँचवा तत्व बनता जाता है। इस प्रकार की शृखला के अन्त मे एक विशेष प्रकार का सीसा (Lead) शेष रह जाता है। इस सीसे के अध्ययन से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि आरम्भ मे वह क्या था, उसमे कितने परिवर्तन हुए है, उससे कितना ताप विकसित हुआ है और आरभिक तत्व से उस तत्व तक परिवर्तन होने मे कितना समय लगा है। इस प्रकार किसी शिला की, जिसमे इस प्रकार का सीसा विद्यमान हो, आयु निकाली जा सकती है। इस रीति से हम भू-पर्पटी की विभिन्न शिलाओ की आयु निर्धारित कर सकते है और सबसे पुरानी शिला की आयु से भूपर्पटी की आयु का अनुमान लगाया जा सकता है।

सीसे के समान हीलियम भी तेजोद्गरण की क्रिया से उत्पन्न होती है और उसकी मात्रा से भी शिलाओ की आयु निर्धारित की जा सकती है। उदाहरण के लिये, शिलाओ की आयु निकालने के दो सूत्र नीचे दिये जा रहे है —

शिला की आयु $= \frac{Pb}{Ur} \times 6600$ Million Years (होम्स के अनुसार)

$= \frac{He}{Ur} \times 9\,6$ Million Years (रूथरफोर्ड के अनुसार)

तेजोद्गर तत्वो की सख्या लगभग ४० है। इनमे से मुख्य रेडियम, यूरेनियम और थोरियम है। सन् १८९५ ई० मे हैनरी बैक्वेरल ने यूरेनियम के इस गुण का पता लगाया। तदुपरान्त सन् १८९८ ई० में मैडम क्यूरी ने ज्ञात किया कि थोरियम के लवणो मे भी यह विशेषता पाई जाती है। सन् १९०२ मे श्री एव श्रीमती क्यूरी ने रेडियम का अन्वेषण किया, जो यूरेनियम की तुलना मे १० लाख गुना अधिक तेजोद्गर है। इन तत्वो के इसी गुण का उपयोग अथवा दुरुपयोग 'परिमाणु बम' (Atom Bomb) है।

जौन जौली ने खनिजो की आयु निकालने की एक अन्य रीति की खोज की है। यह भी तेजोद्गरण पर आधारित है। उसने अभ्रक मे बहुत से एक केन्द्रीय वृत्त देखे जिन्हे उसने नैकवर्ण प्रभामण्डल (Pleochroic haloes) की सज्ञा दी। यदि हमे इन वृत्तो का व्यास और वियोजन का वेग ज्ञात हो, तो हम खनिज की आयु ज्ञात कर सकते है।

## निष्कर्ष

पृथ्वी की आयु के सम्बन्ध मे आरभ मे जो गणनाये की गई, उनसे इसका मूल्य अपेक्षाकृत बहुत कम आता था। तेजोद्गर पदार्थों की खोज के उपरान्त यह मूल्य लगभग २,००,००,००,००० वर्ष आया। आधुनिकतम रीतियो से यह सख्या और भी अधिक आती है। गणनाओ के ये विभेदन अन्वेषक को उलझन मे डाल देते हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि भारतीय मनीषियों ने पृथ्वी की आयु का सही मूल्य निकाल लिया था, किन्तु दुर्भाग्य से उनकी गणनाये अब सुलभ नही है। या तो वे कही छिपी पडी हैं या आक्रमणकारियो ने उन्हे नष्ट कर दिया है।

इक्यावनवाँ परिच्छेद

# पृथ्वी की आन्तरिक रचना

## (THE INTERIOR OF THE EARTH)

हमारे पास ऐसे कोई भी साधन नही है, जिनकी सहायता से हम प्रत्यक्षत देख सके कि पृथ्वी के अन्दर क्या है। कुँओ और खानो की गहराई तो बडी ही नगण्य होती है। अभी तक जितने सछिद्र (Bore holes) किये गये है, उनमे सबसे गहरा लगभग तीन मील का है। जब हम इस तीन मील की गहराई को पृथ्वी के अर्धव्यास के समक्ष रखते है, जो लगभग ४००० मील है, तब हम अनुभव करते है कि पृथ्वी के अन्तर के अध्ययन के लिये सछिद्र नितान्त उपेक्षणीय है। अतएव हमे परोक्ष रीतियो ( Indirect methods) की शरण लेना पडती है।

### (१) पृथ्वी का अभ्यन्तर

गरम सोते तथा ज्वालामुखी आदि यह प्रमाणित करते है कि पृथ्वी का अभ्यन्तर उष्ण है। पृथ्वी के अन्दर तापमान गहराई के साथ बढता जाता है। यह निश्चित किया गया है कि प्रत्येक ६४ फुट की गहराई के बाद तापक्रम १° फ बढ जाता है। इस हिसाब से पृथ्वी के धरातल से ६० मील नीचे तापक्रम इतना अधिक होगा कि वहाँ पर कोई भी शिला ठोस अवस्था मे नही रह सकती। इससे यह निष्कर्ष निकाला गया कि पृथ्वी की पर्पटी लगभग ६० मील मोटी है। अन्य शब्दो मे यदि पृथ्वी को सेब (Apple) मान लिया जाय तो पर्पटी छिलका होगी। आधुनिक खोजो मे ज्ञात होता है कि भूपर्पटी मे आन्तरिक भागो की अपेक्षा तेजोद्गर पदार्थ (Radio-active Elements) अधिक मात्रा मे वर्तमान है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि सभव है अधिक नीचे तापक्रम इतने अधिक वेग से न घटता हो।

पृथ्वी की अभ्यन्तर के विषय मे तीन विचार-धारायें है। कुछ विद्वानों का विचार है कि पृथ्वी का केवल ऊपरी पृष्ठ ठोस है, अन्दर सर्वत्र तरल है। अपने कथन की पुष्टि के लिये ये ज्वालामुखी के उद्गारो का उदाहरण देते है। यदि यह कथन सत्य होता तो यह तरल पदार्थ सूर्य और चन्द्रमा के आकर्षण से प्रभावित अवश्य होता और इस प्रकार पृथ्वी के धरातल पर ज्वार ( Tide) होते। किन्तु वास्तव मे ऐसा नही होता। अतएव यह विचारधारा अमान्य सिद्ध होती है। दूसरी विचारधारा यह है कि पृथ्वी का अभ्यन्तर गैसीय है। यह भी असत्य है, क्योकि यदि पृथ्वी के अन्दर केवल गैसे होती तो सम्पूर्ण पृथ्वी का औसत-घनत्व इतना अधिक न होता जितना कि वह है। तीसरी विचारधारा यह है कि पृथ्वी मे एक ठोस आन्तरक (Solid Core) है। यह तथ्य कि दबाव बढ जाने से प्रत्येक पदार्थ का द्रवणाक (Melting Point) बढ जाता है—इसका समर्थन करता है। एक अन्य विचारधारा यह है कि आन्तरक (Core) और पर्पटी (Crust) तो ठोस है, किन्तु मध्य का भाग तरल है।

सम्पूर्ण पृथ्वी का औसत घनत्व ५ ५ है और पर्पटी की उपरिष्ट शिलाओ में से अधिकाश का घनत्व ३ से भी कम है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि केन्द्रीय

# अट्ठावनवाँ परिच्छेद

# चक्रवातों की उत्पत्ति

## (ORIGIN OF CYCLONES)

**भूमिका**—चक्रवात (Cyclone) समभार रेखाओ (Isobars) की एक विशेष व्यवस्था है, जिसमे समभार रेखाये प्राय वृत्ताकार (Circular) अथवा दीर्घ-वृत्ताकार (Elliptical) होती है, इसके मध्य मे वायु का दबाव सबसे कम होता है और वह चारो दिशाओ मे क्रमश बढता जाता है। चक्रवात प्राय. कभी भी स्थिर नही रहते। सामान्यत वे प्रचलित वायु की दिशा मे गतिशील होते है। चित्र मे उत्तरी गोलार्ध का एक चक्रवात प्रदर्शित किया गया है। उससे स्पष्ट




चित्र ३७०—उत्तरी गोलार्ध का एक चक्रवात

होगा कि न्यूनतम भार चक्रवात के बिल्कुल बीचो बीच नही होता है, वरन् कुछ पीछे हटा हुआ होता है। केन्द्र से गुजरने वाली और गति की दिशा के प्रति समकोण बनाने वाली रेखा को द्रोणी (Trough) कहते हैं। द्रोणी के आगे का भाग अग्र (Front) कहलाता है और पीछे का भाग पृष्ठ (Back) कहलाता है। वायु सदैव अधिक दबाव से कम दबाव की ओर प्रवाहित होती है। चक्रवात के मध्य मे वायु का दबाव सबसे कम होता है, अतएव उसकी ओर चारो दिशाओ से वायु प्रवाहित होती है। फैरल के नियम के अनुसार ये हवाये उत्तरी गोलार्ध मे अपनी दाहिनी ओर और दक्षिणी गोलार्ध मे अपनी बायी ओर मुड़ जाती है चित्र ३७० से स्पष्ट होगा कि उत्तरी गोलार्ध के चक्रवात

के अग्र (Front) मे हवाये अधिकतर दक्षिण से प्रवाहित होती है और पृष्ठ (Back) मे अधिकतर उत्तर से। वायु का तापमान भी दिशा के अनुसार ही होता है अर्थात् दक्षिण से आनेवाली वायु उष्ण होती है और उत्तर से आनेवाली वायु अपेक्षाकृत शीतल। अग्र की अपेक्षा पृष्ठ की हवाये अधिक शक्तिशाली होती है।

## शीतोष्ण कटिबन्ध के चक्रवात (Temperate Cyclones)

इनकी उत्पत्ति के स्पष्टीकरण के लिये अनेक सिद्धान्त उपस्थित किये गये है। इनमे ध्रुवीय अग्र का सिद्धान्त (Polar Front Theory) सबसे अधिक महत्व-पूर्ण है।




चित्र ३७१—चक्रवात के विकास की विभिन्न उत्तरोत्तर अवस्थाये

इस सिद्धान्त के अनुसार वायु की दो राशियाँ—एक उष्ण और दूसरी अपेक्षाकृत शीतल सस्पर्श मे आती है। इन राशियो को उद्‌गम के अनुसार क्रमश विषुवत्-रेखीय और ध्रुवीय वायु कहते है यह तो स्पष्ट ही है कि विषुवत्-रेखीय वायु उष्ण और आर्द्र होगी और ध्रुवीय वायु शीतल और शुष्क।वायु की ये दो भिन्न राशियाँ समानान्तर किन्तु विरुद्ध दिशाओ मे प्रवाहित होती है। ( चित्र ) विषुवत-रेखीय वायु दक्षिण-पश्चिम से उत्तर-पूर्व की ओर चलती है और ध्रुवीय वायु उत्तर-पूर्व से दक्षिण-पश्चिम की ओर। इन दोनो हवाओ को पृथक करनेवाली रेखा को ध्रुवीय अग्र (Polar Front) कहते है। इसी शब्द के आधार पर इस सिद्धान्त का नामकरण भी हुआ है। उष्ण और शीतल वायु के मिलने की दूसरी अवस्था भी चित्र मे दर्शायी गई है।




चित्र ३७२—ध्रुवीय अग्र का सिद्धान्त (Polar Front Theory)

उस क्षेत्र को जहाँ पर उष्ण वायु शीतल वायु से टकराती है, उष्ण अग्र (Warm Front) कहते हैं। इसी प्रकार उस क्षेत्र को जहाँ शीतल वायु उष्ण वायु के नीचे प्रविष्ट हो कर टक (Wedge) बनाती है, शीतल अग्र (Cold Front) कहते है। जब उष्ण वायु पृथ्वी के धरातल पर ध्रुवीय अग्र से मिलती है तब वह शीतल वायु के ऊपर चढ जाती है। ऊपर जाने से वह ठण्डी होती है और उसकी भाप जल मे परिणत होकर वर्षा का रूप ग्रहण कर लेती है। जब समस्त उष्ण वायु ऊपर उठ जाती है तब यह कहा जाता है कि चक्रवात अधिधारित (Occluded) हो गया। उस रेखा को जिसके अनुसार उष्ण वायु पृथ्वी का परित्याग करती है, अधिधारण की रेखा (Line of Occlusion) कहते है। उष्ण और शीतल हवाओ को पथक करने-वाला तल ध्रुवीय-अग्र (Polar Front) पर बिल्कुल उदग्र (Vertical) नही रहता। वह उत्तर की ओर झुका रहता है। अन्य शब्दो मे ध्रुवीय अग्र के उत्तर मे भी कुछ दूर तक उष्ण विषुवत-रेखीय वायु पायी जाती है। शीतल वायु के ऊपरी भाग मे उष्ण वायु के प्रविष्ट हो जाने से एक उभार सा बनजाना है जैसा कि चित्र ३७१ (द्वितीय अवस्था) से स्पष्ट है। इस चित्र मे ध्रुवीय अग्र (Polar Front) की पहले की स्थिति विन्दुओ से दिखलाई गई है और पहले के शीतल और उष्ण अग्र टूटो रेखाओ से दिखलाये गये है। उष्ण वायु शीतल वायु की अपेक्षा हल्क होती है अतएव वह उसके ऊपर चढती जाती है विशेषकर उत्तर की ओर झुके हुए पार्श्वक्यतल (Surface of Separation) पर। उष्ण अग्र (Warm Front) पर उष्ण वायु शीतल वायु से टकराकर ऊपर उठती है। दूसरी ओर शीतल अग्र पर ध्रुवीय वायु (अपेक्षाकृत भारी होने के कारण) उष्ण-वायु के नीचे धँसकर टक (Wedge) बनाती है, जिससे वहाँ की उष्ण-वायु ऊपर जाने को विवश होती है। इस प्रकार उष्ण त्रिज्यखण्ड (Warm Sector) का आकार क्रमश घटता रहता है और अन्त मे एक ऐसी अवस्था आ जाती है जब समस्त उष्ण-वायु के ऊपर उठजाने से वह बिल्कुल लुप्त हो जाता है (चित्र ३७१ चतुर्थ अवस्था) यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि उस रेखा को जिसके अनुसार उष्ण-वायु पृथ्वी के धरातल का परित्याग करती है अधिधारण की रेखा (Line of Occlussion) कहते है। चित्र ३७१ (चतुर्थ अवस्था) मे क ख ऐसी ही रेखा है।

## उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात (Tropical Cyclones)

### (हरीकेन, टाइफून इत्यादि)

उष्ण कटिबन्ध के चक्रवातो मे निम्नलिखित विशेषतायें होती है, जिनकी सहायता से हम इनमे और शीतोष्ण कटिबन्ध के चक्रवातो (Temperate Cyclones) में भेद कर सकते है और प्रत्येक को पहचान सकते है —

(१) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात का व्यास शीतोष्ण कटिबन्ध के चक्रवात के व्यास से कम होता है।

(२) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात की समभार रेखायें (Isobars) अपेक्षाकृत अधिक समित (Symmetrical) और वृत्ताकार (Circular) होती है।




चित्र ३७३—उष्ण तथा शीतोष्ण चक्रवातो का अन्तर

(३) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात मे समभार रेखाये अधिक पास-पास होती है, अतएव उनमे वायु का वेग अधिक होता है। असली हरीकेन मे वायु वेग ७५ मील प्रति घण्टे से भी अधिक होता है।

(४) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात मे तापमान का वितरण केन्द्र के चारो ओर सर्वत्र एक सा होता है। शीतोष्ण कटिबन्ध के चक्रवात के अग्र (Front) और पृष्ठ (Back) मे तापमान का काफी अन्तर होता है।

(५) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात मे वर्षा अपेक्षाकृत अधिक मूसलाधार (Torrential) होती है और वह केन्द्र के चारो ओर समान रूप से वितरित होती है [यद्यपि दूसरा गुण गतिशील आँधी (Moving Storms) की अपेक्षा स्थिर आँधी (Stationary Storms) मे अधिक पाया जाता है ]

(६) इनमे वायु के अकस्मात परिवर्तन नहीं होते है।

(७) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात जाडो की अपेक्षा गर्मियों मे अधिक आते है

(८) हरीकेन का केन्द्र अपेक्षाकृत शान्त और वर्षा रहित होता है। इसका व्यास सामान्यत ५ मील से लेकर ३० मील तक होता है। इसे आंधी की आंख (Eye of TheStorm) भी कहते है।

(९) उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात के साथ प्रतिचक्रवात नही रहते।



चित्र ३७४—उष्ण चक्रवातो के पथ

(१०) शीतोष्ण कटिबन्ध के चक्रवात सामान्यत पूर्व दिशा की ओर अग्रसर होते है। उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात का पथ ऐसा परवलय (Parabola) है, जिसकी अक्ष (Axis) भूमध्यरेखा के समानान्तर रहती है और नतोतर पार्श्व (Concave Side) पूर्व की ओर रहता है (चित्र ३७४)।

उष्ण कटिबन्ध के चक्रवातो का अभी तक बहुत कम अध्ययन हुआ है। इनकी उत्पत्ति के विषय मे ऋतु विशेषज्ञो मे बडा मतभेद है। प्रचलित धारणाओ मे निम्न लिखित विचार को अधिक महत्व मिला है —

## उष्ण कटिबन्ध के चक्रवातो की उत्पत्ति

उष्ण कटिबन्ध के चक्रवात महासागर मे उत्पन्न होते है। इसका कारण यह है कि वहाँ पर दो बातो की सुविधा है। एक तो वहाँ आर्द्रता बहुत रहती है और दूसरे वहाँ वायु का सघर्षज प्रतिरोध (Frictional Resistance) कम होता है। अधिकतर इनका विस्तार उत्तरी गोलार्द्ध मे डोलड्रम की उत्तरी सीमा और दक्षिणी गोलार्व मे डोलड्रम की दक्षिणी सीमा तक ही होता है। इसमे सन्देह नही कि इनकी उत्पत्ति मे डोलड्रम प्रदेश का स्थानीय ताप और नमी सहायक होती है, किन्तु अन्य कारण भी महत्त्वपूर्ण है। डोलड्रम के शान्त कटिबन्ध मे चक्रवात तभी पाये जाते है, जब वह विषुवत रेखा से दूर खिसक जाता है। जिस समय वह विषुवत रेखा के निकट आ जाता है, उस समय इसमे चक्रवात नही होते। सभवत इसका कारण यह है कि विषुवतरेखा के निकट पृथ्वी के परिभ्रमण (Rotation) का वेग इतना कम है कि वह वायु मे उतना घुमाव या भँवर (Whirl) पैदा करने मे

असमर्थ है, जो चक्रवात की रचना के लिये आवश्यक है इस प्रकार इस तथ्य का स्पष्टीकदण हो जाता है कि 'उष्ण कटिबन्ध' के चक्रवात डोलड्रम की ध्रुवीय सीमाओ (Polar Margins) मे ही और वह भी केवल गर्मी और पतझड ऋतु मे (जब यह कटिबन्ध भूमध्य-रेखा से सबसे अधिक दूरी पर होता है) पाये जाते है। ट्रेड वायु के प्रभाव मे आ जाने से ये चक्रवात पहले पश्चिम की ओर जाते है और उसके बाद ध्रुवो की ओर मुड जाते है। जैसे ही ये मध्य-देशान्तरो ( Middle latitudes ) मे अथवा स्थलखण्डो के ऊपर प्रवेश करते है वैसे ही इनकी तीव्रता (Intensity) कम हो जाती है और ये फैलकर बाह्य उष्ण प्रदेशीय ( Extra Tropical) चक्रवात के लक्षण ग्रहण कर लेते हैं। यद्यपि उष्ण कटिबन्ध के हरीकेन मे धरातल के अग्र (Surface Fronts) नही देखे गये है, तथापि ऋतुविशेषज्ञ इस विषय मे एकमत है कि इनकी उत्पत्ति अग्र से ही होती है। हरीकेन की वायु के ऊपरी स्तरो के अध्ययन से यह ज्ञात हुआ है कि वहाँ पर विपरीत गुणो की वायु राशियाँ (Contrasting Air Masses) पायो जाती है और धरातल के बहुत ऊपर अग्र भी मिलते है।

## उनसठवाँ परिच्छेद

# ज्वारभाटा विषयक सिद्धान्त

## (THEORIES ABOUT TIDES)

ज्वारा-भाटा के स्पष्टीकरण के लिये जो विचारधारायें प्रस्तुत की गई हैं उनमे दो अधिक महत्वपूर्ण है —

(क) प्रगामी तरग का सिद्धान्त (Progressive Wave Theory)
(ख) स्थावर तरग का सिद्धान्त (Stationary Wave Theory)

### (क) प्रगामी तरग का सिद्धान्त
### (Progressive Wave Theory)

यदि पृथ्वी के गोले पर जल का आवरण सर्वत्र समान होता तो चन्द्रमा की गति के अनुसार ज्वार की भी पूर्व से पश्चिम की ओर प्रगति होती, किन्तु महाद्वीप तथा अन्य स्थल-खण्ड इसमे बाधक होते है दक्षिणी अण्टार्कटिक महासागर में, स्थल-खण्डी का अभाव होने के कारण ज्वार की प्रगति ठीक चन्द्रमा की गति के अनुसार होती हैं। इसमें १८०° देशान्तर के अन्तर पर दो लहरे बन जाती है, जो पूर्व से पश्चिम की ओट बढती हैं। जैसे ही ये तरगे उत्तम आशा अन्तरीप (Cape of Good hope) के निकट अटलाण्टिक महासागर मे प्रवेश करती है वैसे ही उनमेसे एक शाखा निकलकर उत्तर की ओर बढ़ती है। प्रशान्त और हिन्दमहासागर में भी इस प्रकार की शाखायें बन जाती हैं। प्रधान लहर (Primary Wave) की ये शाखाये गौण लहरे (Secondary Waves) कहलाती हैं। इनसे ही अन्ध महासागर के तट पर ज्वार निर्धारित होते हैं। गौण लहरे स्वतन्त्र रूप से आगे बढती है—हाँ गहराई का इनकी गति पर प्रभाव अवश्य पडता है। इन्हे जन्म देने वाली प्रधान लहर की गति चन्द्रमा के अनुसार होती है। गामी लहर ( Progressive Wave ) के सिद्धान्त के अनुसार अन्ध महासागर की ज्वार-तरगे चित्र मे समज्वार रेखाओ (Cotidal Lines) द्वारा दर्शायी गई है। समज्वार रेखायें वे कल्पित रेखाये है जो सागर के उन स्थानो के मिलाने से बन जाती हैं, जहाँ दीर्घज्वार (Spring Tide) एक ही समय पर आ जाता है। रेखाओ के ऊपर जो अँक दिये गये हैं, वे पूर्णमासी के दिन दीर्घज्वार का (ग्रीनविच के अनुसार) समय दर्शाती हैं। इन मानचित्र से ओर उपर्युक्त सिद्धान्त से स्पष्ट है कि अन्ध महासागर की ज्वार-तरंगे किनारे के उथले भागो की अपेक्षा बीच के गहरे भागो मे अधिक वेगवती है।

## (ख) स्थावर तरग का सिद्धान्त

## (Stationary Wave Theory)

आधुनिक खोज से यह ज्ञात होता है कि संसार भर के ज्वार-भाटे के अध्ययन




चित्र ३७५—प्रगामी-तरग के सिद्धान्त के अनसार अन्ध महासागर की समज्वार रेखाओं के लिये हमे पृथक-पृथक सागरो का स्वतत्र अध्ययन करना चाहिए। इस सिद्धान्त मे यह कल्पना की जाती है कि प्रत्येक सागर में एक स्थावर तरग होती है। यह कथन नीचे लिखे प्रयोग से स्पष्ट हो जायगा —

**प्रयोग**—किसी आयताकार पात्र मे थोडा पानी ले लीजिए, फिर उसके एक किनारे को शीघ्रता से ऊपर उठाकर नीचा कर दीजिए। ऐसी अवस्था में जब पानी दहिनी ओर ऊपर उठ जाता है, तब बायी ओर वह नीचे दब जाता है और इसी प्रकार जब वह बायी ओर ऊपर उठ जाता है, तब वह दाहिनी ओर नीचे दब जाता है। यही क्रम चलता रहता है। ऐसी मध्यवर्ती रेखा को जिसके सन्दर्भ मे पानी ऊपर उठता और

नीचे जाता है हम पात-रेखा ( Nodal Line ) कहते हैं और इस प्रकार अस्तित्वमे आई हुई तरग को स्थावर तरग (Stationary Wave) कहते है।




चित्र ३७६—स्थावर तरग (Stationary Wave) की उत्पत्ति

स्थावर तरग के प्रदोलन का आवर्तकाल (Period of oscillation) निम्नलिखित सूत्र से निर्धारित होता है —

$$अ = \sqrt{\frac{२ ल}{भ ग}}$$ जहाँ

- अ=प्रदोलन का आवर्तकाल (Period of Oscillation)
- ल=जलपात्र की लम्बाई
- भ=भ्वाकृष्टि त्वरण (Acceleration due to gravity)
- ग=जल की गहराई



चित्र ३७७—हिन्द महासागर की प्रदोलन-व्यवस्था

इससे स्पष्ट है कि प्रत्येक जलाशय का अपना एक निश्चित प्रदोलन का आवर्तकाल होता है, जो उसकी लम्बाई और पानी की गहराई पर निर्भर है।

इस शताब्दी के आरम्भ मे हैरिस नामक विद्वान ने ज्वार के स्पष्टीकरण के लिये स्थावर तरग के उपर्युक्त सूत्र को अपना आधार बनाया। इस सिद्धान्त के अनुसार विभिन्न सागरो की स्थावर तरगो के फलस्वरूप ही विवृत महासागर (Open Ocean) मे ज्वार आता है। इन पृथक सागरो को मिलाकर सयुक्त रूप से प्रदोल प्रणाली (Oscillation

System ) कहते है। इनमे से प्रत्येक का अपना एक निश्चित प्रदोलन का आवर्तकाल ( Period of oscillation ) होता है, जो गणित की सहायता से निश्चित किया जा सकता है चित्र ३७७ मे हिन्द महासागर की प्रदोल-प्रणालियाँ दर्शायी गई है।

इस चित्र मे अकित अक उच्च-जल (High Water) का समय दर्शाते है। यह समय चन्द्रमा के ग्रीनविच की देशान्तर को पार करने के बाद व्यतीत हुए चान्द्र-घण्टो (Lunar Hours) मे दिया गया है। पात-रेखाये (Nodal Lines) बिन्दुओ से दिखलाई गई है। उन क्षेत्रो को खाली छोड दिया गया है जहाँ ज्वार की मात्रा अत्यन्त नगण्य है।

इस सिद्धान्त के अनुसार महासागरो मे कुछ ऐसे अश अवश्य होने चाहिए, जहाँ ज्वार बिल्कुल नही होता। इन बिन्दुओ से समज्वार रेखाये चारो दिशाओ मे प्रसृत होती है। हैरिस ने इन्हे अज्वार बिन्दु (Amphidromic Points) कहा है।

उत्तरी अन्ध महासागर मे एक स्थावर तरग है, जिसकी दिशा उत्तर-दक्षिण है। गणित द्वारा यह ज्ञात होता है कि अन्ध महासागर मे आनेवाले ज्वार इस तरग के प्रदोलन के अनुसार होते है।

# सातवाँ परिच्छेद

## भूद्रोणियाँ (GEOSYNCLINES)

**परिभाषा तथा वर्गीकरण**——भूपृष्ठ के उन लम्बे, सकरे और निचले क्षेत्रों को—

(१) जिनमे नदियो द्वारा लाये गये अवसाद (Sediments) एकत्र होते रहते हैं।

(२) जो अवसाद के वृहद भार से दबकर क्रमश धँसते रहते है।

और (३) जिनमे कालान्तर मे पर्वत-श्रेणिया बन जाती है, भूद्रोणी (Geosyncline) कहते है। सक्षेप मे हम भूद्रोणी को पर्वतो का पलना (Cradle of Mountains) कह सकते है।

भूद्रोणी को अवधारण का श्रेय हॉल (Hall) तथा डाना (Dana) नामक विद्वानो को है, किन्तु इस सिद्धान्त का विकास, वास्तव मे, हाग (Haug) ने ही किया है। इन्होने प्राचीन युकेव पुराभौगोलिक मानचित्र (Palaeogeographic maps) बनाये हे, जिनमे उन युगो की भूद्रोणियाँ दर्शायी गई हे। कालान्तर मे इन्ही भूद्रोणियो के स्थानपर पर्वत खडे हो गए है। इन भूद्रोणियो मे अवसाद एक विशेष ढग से एकत्र होता है। भूद्रोणियो के किनारे उथले होते है, अतएव वहाँ पर पतला वेलाप्रदेशीय निक्षेप (Littoral Deposits) एकत्र होता है। ये निक्षेप महाद्वीपीय निधाय (Continental Shelf) के अनुरूप होते हैं। इनकी रचना अनेक बाता पर निर्भर है जैसे——अपक्षरित शिलाओ की सरचना, सागर के जलपृष्ठ के उच्चावचन (Fluctuations) लहरे धाराये आदि। उदाहरण के लिये आल्प्स भूद्रोणी के उत्तरी निक्षेप के अध्ययन सेयह विदित होता है कि वे एकान्तर क्रम से आगे बढे और पीछे हटे है।

भूद्रोणियो के बीच का भाग गहरा होता है और वहाँ निक्षेप भी नियमित रूप से एकत्र होते हैं। यदि किसी भूद्रोणी मे दो विरुद्ध दिशाओ से दबाव पडता है, तो उसका मध्यवर्ती भाग उभार के रूप मे ऊपर उठ जाता है। इसे हम भू-चाप (Geo-anticline) कहते है। भू-चाप मे न केवल भूद्रोणी के अवसाद ही, वरन् उसका नितल भी ऊपर उठ आता है। यदि भू-चाप की ऊँचाई इतनी अधिक हुई कि वह हवा और लहरो के प्रभाव-क्षेत्र मे आ जाय, तब निक्षेपण की क्रिया मे बाधा पडना स्वाभाविक है। अतएव ऐसी दशा मे अपेक्षाकृत स्थूल अवसाद एकत्र होते हैं। पहाडो की विगुप्त शिलाओ (Exposed Rocks) के अध्ययन से भूद्रोणियो के अवसादो का ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है।

हॉल ने सर्वप्रथम भूद्रोणियो और पर्वतश्रेणियों के सम्बन्ध पर प्रकाश डाला। उन्होने ज्ञात किया कि यदि किसी पर्वत श्रेणी का विश्लेषण किया जाय और उसकी शिलाओ को मौलिक प्रक्रम के अनुसार रखा जाय, तो वे सागर को केवल पाट ही न देगी, वरन् कुछ ऊपर भी उठ जायँगी। इससे वह इस निष्कर्ष पर पहुँचे——

'अवसादन के साथ-साथ सागर-नितल भी नीचे धँसता जाता है'

भूद्रोणियो के विकास का विचार करते समय हॉग ने दो बातो पर बडा जोर दिया है —

(१) भूद्रोणियाँ गहरे जल की क्षेत्र थी।

(२) चौडाई की अपेक्षा इनकी लम्बाई बहुत अधिक थी।

हाग (Haug) के अनुसार भूद्रोणियाँ सागर के वे लम्बे सकरे क्षेत्र है, जिनमे अवसाद नियमित रूप से एकत्र होते रहते है, किन्तु वास्तव मे भूद्रोणी का विकास इतना सीधा-सरल नही है। सागर नितल मे विशेषकर किनारो की ओर कभी-कभी क्षैतिज अथवा उदग्र गतियाँ भी होती रहती है ओर उनकी उपेक्षा नही की जा सकती।

यद्यपि भूद्रोणी शब्द का व्यवहार बहुत होता है तथापि उसकी वैज्ञानिक परिभाषा के विषय मे मतभेद है। जे० डबल्यू० इवेन्स (J W E vans) ने तो यहाँ तक कह डाला है कि यह शब्द इतने भिन्न अर्थो मे प्रयुक्त होता है कि इस की कोई एक वैज्ञानिक परिभाषा करना असभव है। हॉग के अनुसार भूद्रोणियाँ लम्बे और सकरे सागर हे, जैसा कि इनके बनाये हुए पुराभौगोलिक मानचित्रों (Palaeogeographic maps) से स्पष्ट है। बहुत से विद्वान् इसी मत के अनुयायी हे किन्तु कुछ ऐसे भी है, जो इसे नही मानते। उदाहरण के लिये शुशर्ट (Schuchert) ने तीन प्रकार की भूद्रोणियाँ मानी हैं —

(१) एक-भूद्रोणी (Mono-Geosyncline)—ये महाद्वीपो के अन्दर अथवा किनारो पर लम्बे ओर सकरे सागर हे। इनमे काफी निमज्जन (Subsidence) हुआ है। इसका प्रमाण अपेलेशियन के पदार्थो की वृहद मोटाई है। भूद्रोणिया के विषय मे हॉल ओर डाना की भी यही धारणा है।

(२) बहु-भूद्रोणी (Poly-Geosyncline) यह एक-भूद्रोणी (Mono-Geosyncline) की अपेक्षा अधिक चौडी होती है और इसका इतिहास भी अपेक्षाकृत जटिल होता है। इसकी स्थिति एक-भूद्रोणी के समान ही होती हे किन्तु इसमे प्राय एक अथवा अधिक भू-चाप (Ge-anticlines) मिलते है। इसका उदाहरण रॉकी पर्वत की भूद्रोणी है।




चित्र ३७८—मैसोजोयक काल की भूद्रोणियाँ (इस चित्र मे छायादार भाग भूद्रोणियो का द्योतक है)

(३) मध्य-भूद्रोणी ( Meso-geosynclıne )—ये भी लम्बे और सकरे सागर होते है जो प्राय दो महाद्वीपो के मध्य मे स्थित होते है—जैसे भूमध्यसागर। इनकी गहराई बहुत अधिक होती है और इनका इतिहास भी लम्बा और जटिल होता है।

हॉग की अवधारणा वास्तव मे मध्य भूद्रोणियो की अवधारणा है। इन के अनुसार मध्य कल्प ( Mesozoıcera) की भूद्रोणियाँ चित्र ३७८ मे दर्शायी गई है।

**आलोचना**—चित्र ३७८ से स्पष्ट होता है कि मध्यकल्प मे आजकल की अपेक्षा सागर-जल की मात्रा कम थी। ऐसा क्यो था ? शेष जल कहाँ चला गया था ? हॉग ने इस प्रश्न का कोई भी सतोषजनक उत्तर नही दिया है।

## जे० डबल्यू० इवेन्स (J W Evans) के विचार

यह तो कहा ही जा चुका है कि भूद्रोणी की परिभाषा के विषय मे बडा मतभेद है। जे० डबल्यू० इवेन्स इसे 'अवसादन की अधोगति' (Sedımentatıon-Subsıdence) कहना अधिक उचित समझते है। इनके अनुसार भूद्रोणी की आकृति मे अन्तर हो सकते है—कभी वह द्रोणी के समान धनुषाकार होती है, कभी उसका ऊँचे-नीचे अनियमित गड्ढे का रूप होता है और कभी अपेक्षाकृत चपटा नितल भी हो सकता है। इनकी स्थिति भी अनेक प्रकार की हो सकती है। ये—

(ı) किसी बडी नदी के मुहाने के सामने
(ıı) दो महाद्वीपो के बीच मे
(ııı) किसी चौडे महासागर के पहाडी तट के निकट, अथवा
(ıv) किसी पर्वत अथवा पठार के निकट मैदान मे,
कही भी स्थित हो सकती है।

जहाँ भी इतनी अधिक मात्रा मे अवसाद एकत्र होते हैं, वहाँ ही उनके वृहद् भार के कारण क्षेत्र का निमज्जन अथवा अधोगति ( Subsidence ) अवश्य होती है और फिर कालान्तर मे एक ऐसा समय आता है जब अवसाद पर दो विरुद्ध दिशाओ से दबाव पडता है और उसमे भजन ( Foldıng ) हो जाता है। इवेन्स का विचार है कि यह क्रिया उन क्षेत्रो मे अधिक सुविधा और सरलता से होती होगी, जिनमे भार के कारण भूपर्पटी अधिक नीचे धँस जाती है। नीचे के स्तरो का ऊँचा तापमान भी इसमे सहायक होता है। यह निमज्जन चाहे अवसाद के वृहद् भार के कारण हो अथवा क्षैतिज दबाव के कारण—इसका यह प्रभाव तो पडता ही है कि नीचे का सिमा (Sima) हट जाना है जिससे भूसन्तोल की अवस्था मे व्यतिक्रम हो जाता है। भंजित अवसाद सिमा की अपेक्षा हल्के होते हैं अतएव वे नीचे धँसने की अपेक्षा ऊपर उठ जाते है और इस प्रकार पर्वत-श्रेणियाँ अस्तित्व मे आ जाती है।

इस प्रकार हम भूद्रोणी के इतिहास को तीन भागो में बाँट सकते है ,—

(१) अवसादन और अधोगति के फलस्वरूप हुआ विकास।

(२) नियमित विकास मे व्यतिक्रम होना जैसे किसी भाग का ऊपर उठ जाना अथवा नीचे धँस जाना, भू-चाप ( Ge-antıclne ) का बनना आदि।

(३) भूद्रोणी का पतन।

## (ग) होम्स का दृष्टिकोण

होम्स के अनुसार भूपर्पटी में निम्नलिखित स्तर विद्यमान है —

(१) सबसे ऊपर १०-१२ किलोमीटर मोटा ग्रेनो-डायोराइट ( Grano Diorite ) का स्तर है।

(२) उसके नीचे २०-२५ किलोमीटर मोटा एम्फिबोलाइट (Amphibolite) का स्तर है।

और (३) सबसे नीचे एकलोजाइट (Eclogite) का स्तर है।

होम्स के अनुसार भूद्रोणियाँ तीन प्रकार की हैं —

(१) कुछ भूद्रोणियाँ इस प्रकार बन गई हैं कि उनके नीचे के एम्फिबोलाइट के स्तर से द्रव-पदार्थ अन्य दिशाओ मे खिसक गया है और इस प्रकार उनमे निमज्जन हुआ है। आधुनिक काल के रॉस (Ross) और टसमान ( Tasman ) सागर तथा भूतकाल मे प० कार्डिलेरा की भूद्रोणी इसी प्रकार के अन्तर्गत है।

(२) दूसरी प्रकार की भूद्रोणियो के बनने का मुख्य कारण सियाल ( Sial) के स्तर का खिचकर पतला पड जाना है। इस खिचाव के दो प्रमुख कारण है —

(क) किसी स्थल खण्ड का फैलना। यूरल पर्वत की भूद्रोणी इसी प्रकार बनी है।

अथवा (ख) अनुपर्पटी (Substratum) मे अपसृत धाराओ ( Diverging Currents) के कारण ऐसे दो खण्डो का पृथक हो जाना। उदाहरण-टैथिस सागर।

(३) तीसरे प्रकार की भूद्रोणियाँ वे हैं, जिनके निर्माण का मुख्य कारण नीचे के पदार्थ मे रूपान्तरण ( Metamorphism ) के कारण घनत्व का बढ जाना है। इसी से निमज्जन अथवा अधोगति होती है। किसी पर्वत-प्रणाली के दो निकट आनेवाली अग्र-प्रदेशो (Forelands ) के मध्य का क्षेत्र इस प्रकार के अन्तर्गत है। उदाहरण—पश्चिमी भूमध्यसागर, बण्डासागर ( Banda sea ) आदि।

भूद्रोणियो का एक विभाग और किया जा सकता है। ये भूद्रोणियाँ पर्वत श्रृंखला के अग्रप्रदेश ( Foreland) की दिशा मे होती है। इनके बनने का मुख्य कारण गिरि निर्माण के लिये उत्तरदायी भजन की क्रिया (Folding ) है। इस प्रकार की भूद्रोणियो के उदाहरण फारस की खाडी और सिन्ध-गगा का मैदान हैं।

## कोबर का भूद्रोणीय गिरि निर्माण का सिद्धान्त

## (The Geo Synclinal Orogen Theory of Kober)

हॉग (Haug) और कोबर (Kober) की भूद्रोणी विषयक धाराणाओ मे अन्तर है। हॉग के अनुसार भूद्रोणी सकरे और लम्बे क्षेत्र थे। कोबर का कथन है कि ये काफी चौडे प्रदेश थे। इनके अनुसार अवसादो के भजन का मुख्य कारण यह था कि दो स्थलखण्डो के अग्रप्रदेश एक दूसरे के निकट आये। इनमें से एक का गति-वेग दूसरे से अधिक था इनके निकट आने से बीच की भूपर्पटी सिकुडी और इस प्रकार इन अग्रप्रदेशो के किनारो पर श्रेणियाँ बन गईं इन्हे-किनारे की श्रेणियाँ ( Border Ranges ) अथवा

Randketten) कहते हैं। यदि सिकुडन की मात्रा बहुत अधिक हुई तो दोनों अग्रप्रदेश एक दूसरे के बिल्कुल निकट और कभी-कभी सस्पर्श ( Contact) में आ जाते हैं। ऐसी दशा में दोनो ओर की किनारे की श्रेणियाँ एक रेखा पर मिलकर और ऊपर उठ जाती हैं। इस रेखा को Narbe कहते हैं। स्विटजरलैण्ड की आल्प्स श्रेणी इसका उदाहरण है। दूसरी ओर जब एक दिशा का दबाव दूसरे की अपेक्षा कम होता है, तब किनारे की श्रेणियो के




चित्र ३७८—कोबर के अनुसार पर्वतो की उत्पत्ति

बीच मे जो प्रदेश सिकुडन की क्रिया से प्रभावित नही होता और पहले जैसा ही बना रहता है, मध्यवर्ती पुज (Median Mass) कहलाता है। कार्पेथियन और डिनारिक आल्प्स के मध्य मे हगरी का मैदान ऐसा ही मध्यवर्ती पुज (Median Mass) है।

कोबर और स्वैस की कल्पनाओ मे मौलिक भेद है। जैसा कि ऊपर उल्लेख हो चुका है, दो विरोधी दिशाओं मे दबाव पडता है। स्वैस के अनुसार पर्वत श्रेणियो का निर्माण केवल एक ही दिशा के दबाव से होता है। इनके अनुसार पृष्ठ-प्रदेश (Hinter land) की ओर से दबाव आता है और अग्रप्रदेश (Foreland) उसे रोकता है। उदाहरण के लिये हिमालय पहाड के निर्माण के लिये तिब्बत पृष्ठ प्रदेश था और दक्षिणी पठार अग्रप्रदेश। तिब्बत की ओर से दबाव आया और दक्षिणी पठार ने उसे रोका, जिससे वे भज (Folds) बन गय जिन्हे हिमालय श्रेणियाँ कहते है।

## परिशिष्ट १

# कुछ सामान्य शिलाओं का संक्षिप्त परिचय

### (क) आग्नेय शिलायें (Igneous Rocks)

(१) ग्रेनाइट (Granite)—यह एक अत्यन्त सामान्य सपुंजित (Massive) आग्नेय शिला है। यह शिला पूर्णतः मणिभीय होती है। इसके कण सूक्ष्म से लेकर स्थूल तक होते हैं। जहाँ तक इसकी खनिज-रचना का सम्बन्ध है, इसमें स्फटिक (Quartz), फैल्स्पार (Felspars) तथा उपखनिज (Accessory Minerals) पाये जाते हैं। स्फटिक १५ से ४० प्रतिशत तक होता है। फैलस्पारों में क्षार फैलस्पारो (Alkali felspars) का अनुपात सोडा-लाइम फैलस्पारो (Soda-lime Felspars) से अधिक होता है। उपखनिजो मे बायोटाइट (Biotite) तथा हौर्नब्लैण्ड (Hornblende) अधिक सामान्य हैं। ग्रेनाइट शिलायें अधिकतर भूरे अथवा लाल रग की होती हैं। इनका रग खनिज-रचना पर निर्भर है। इनका औसत घनत्व लगभग २ ७ है।

(२) साइनाइट (Syenite)—यह स्थूल कणो वाली सपूजित अधोघनित शिला है। जहाँ तक इसकी खनिज-रचना का सम्बन्ध है, इसमे क्षारीय फैल्स्यपारो (Alkali Falspars) की प्रमुखता रहती है तथा स्फटिक (Quarty) अनुपस्थित होती है। देखने मे यह ग्रेनाइट से मिलती जुलती है। इसका वर्णन सफेद से लेकर Dark Grey तक होता है, अनेक साइनाइट शिलाये Pink वर्ण की हैं। इसका आपेक्षिक घनत्व २ ६ से लेकर २ ८ तक होता है।

(३) डायोराइट (Diorite)—यह स्थूल कणो वाली अधोघनित, शिला है। जहाँ तक इसकी खनिज-रचना का सम्बन्ध है, इसमे सोडा-लाइम प्लैगियोक्लेज फैलस्पारो (Soda-lime Plagioclase Felspars) की बहुलता रहती है। यह पूर्णत मणिभीय शिला है। इसका रग हरे से लेकर काले तक होता है। इसका आपेक्षिक घनत्व २.८५ से लेकर ३ ०० तक होता है।

(४) ग्रैबो (Grabbro)—यह स्थूल कणो वाली सपुजित अधोघनित शिला है। जहाँ तक इसकी खनिज-रचना का सम्बन्ध है, यह मुख्यतः लाइम-सोडा प्लैगियोक्लेज फैलस्पारो (Lime-Soda Plagioclase Felspars) से निर्मित होती है। इसका आपेक्षिक घनत्व डायोराइट से थोड़ा अधिक होता है अर्थात् २ ९० से लेकर ३ २० तक।

---

१. क्षारीय फैलस्पारो के अन्तर्गत।
२ सोडा-लाइम प्लैगियोक्लेज फैल्स्पारो के अन्तर्गत।
३. लाइम-सोडा प्लैगियोक्लेज फैल्स्पारो के अन्तर्गत।

(५) डोलराइट (Dolerite)—यह सूक्ष्म कणो से निर्मित गहरे वर्ण की उपाधोघनित शिला है। यह प्राय रालपट्टो (Sills) और गलभित्तियो (Dykes) का निर्माण करती है। जहाँ तक इसकी खनिज-रचना का सम्बन्ध है, इसमे सोडा-लाइम प्लेगियोक्लेज फैल्स्पारो (Soda-lime Plagioclase Felspars) की प्रमुखता रहती है। इसका आपेक्षिक घनत्व प्राय २ ६४ से लेकर ३ १२ तक होता है।

यह ग्रैबो की उपाधोघनित समकक्षक (Hypabysal Equivalant) है।

(६) बेसाल्ट (Basalt)—यह अत्यन्त सामान्य ज्वालामुखीय शिला है। यह क्षारीय लावा के घनीभूत होने से बनती है। इसका रग (Grey Black) से लेकर काला तक होता है। इसका आपेक्षिक घनत्व २ ९० से लेकर ३ ९० तक होता है। यह ग्रैब्रो की ज्वालामुखीय समकक्षक है।

तलिका—कुछ सामान्य आग्नेय शिलाओ का खनिजात्मक वर्गीकरण

| | अतिसतृप्त (Over saturated) | | सतृप्त (Saturated) | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | (स्फटिक Quartz) फैल्स्पायर (Falspars) | | फैल्स्पार (Felspars) | | |
| | प्रमुखत औथोक्लेज | प्रमुखत प्लैगयोकलेज | प्रमुखत क्षारीय फैलस्पार | प्रमुखत सोडा-लाइम प्लैगियोकलेज | प्रमुखत लाइम-सोडा प्लैगियोक्लेज |
| अधोघनित (Plutonic) | ग्रेनाइट | | साइनाइट | डायोराइट | गेब्रो |
| उपाधोघनित (Hypabyssal) | | | | | डोलराइट |
| ज्वालामुखीय (Volcanic) | | | | | बेसाल्द |
| सिलिका का औसत प्रतिशत | ७२ | ६६ | ५९ | ५७ | ४८ |

(टिरैल की पैट्रोलोजी के अनुसार)

## (ख) जलज शिलायें

## (Sedimentary Rocks)

(१) बालुकाश्म (Sandstone)—ये शिला मुख्यत बालू के कणो से निर्मित होती है, जो प्राय. सिलिका, लोहे के ऑक्साइड अथवा चूने से परस्पर सम्बद्ध रहते हैं। इसका रग कणो को आबद्ध करने वाले पदार्थ के अनुसार (Grey) सफेद, (Butt) भूरा अथवा (Brown) होता है।

(२) शेल ( Shale )—यह सूक्ष्म स्तरो वाली शिला है, जो घनीभूत पक (Mud), मृत्तिका (Clay) अथवा साद (Silt) से निर्मित होती है। कभी-कभी इसके स्तर इतने पतले होते हैं, जैसे कागज। यह एक कोमल शिला है। इसका रग सफेद, भूरा, (Buff), पाला, लाल, बैंगनी, हरा अथवा काला होता है।

(३) चूने का पत्थर (Limestone)—यह शिला मुख्यत कैलशियम कार्बोनेट से बनी होती है। इसके कण सूक्ष्म से लेकर स्थूल तक होते हैं। जब इसमे अशुद्धियाँ नही होता, तब यह सफेद होती है। जब इसमे अशुद्धियाँ होती है, तब इसका रग भूरे से लेकर काला तक होता है। इसका घनत्व २ ५ से लेकर २ ८ तक होता हैं। इसे चाकू द्वारा सरलता से खुरचा जा सकता है। इसको पहचान यह है कि इस पर हाइड्रोक्लारिक एसिड डालने पर इसमे बुदबुदाहट ( Effervescence ) होती है। भूपृष्ठ पर जहाँ यह शिला विस्तृत रूप से पाई जाती है, वहाँ एक विशेष प्रकार का भूदृश्य विकसित होता है, जिसे कार्स्ट भूदृश्य (Karst Topography) कहते हैं।

(४) ब्रेशिया (Breccia)—इस शिला मे सकोण (नोकदार) पत्थर टुकडे परस्पर चिपके रहते हैं। ये टुकडे किसी भी प्रकार की शिला के हो सकते हैं। इस शिला मे स्तर नही पाये जाते। इसका रग अवयवो के अनुसार होताहै।

(५) कौगलोमरेट (Conglomerate)—यह शिला पूर्णत. जलीय उदभव ( Aqueous origin ) की है। इसमे नदी की क्रिया से घिसकर गोल किये गये अष्टीला (Pebbles) परस्पर चिपके रहते हैं। इन अष्टीलाओ के आकार मे बड़े विभेदन पाये जाते हैं। ये अष्टीना एक अनेक अनेक शिलाओ के खण्ड हो सकते है।

(६) चाक (Chalk)—यह कोमल अवचूर्ण्य (Friable) शिला है। जहाँ तक इसकी खनिज रचना का सम्बन्ध है, यह कैलशियम कार्बोनेट से निर्मित होती है। इसका रग सफेद से लेकर गुलाबी तक होता है। इसमे और चूने के पत्थर मे यही प्रमुख अन्तर है कि चूने का पत्थर कठोर निबिड तथा मणिभीय होता है तथा चाक कामल एव रन्ध्री होता है। जहाँ पर यह शिला विस्तार रूप से पाई जाती है, वहाँ एक विशेष प्रकार का भूदृश्य विकसित हो जाता है, जिसे चाक भूदृश्य (Chalp Topography) कहते हैं।

## (ग) रूपान्तरित शिलायें

## (Metamorphosed Rocks)

(१) स्फटिकाश्म (Quartzite)—यह शिला बालुकाश्म (Sandstone) के रूपान्तरण (Metamorphism) से बनती है। यह कठोर तथा निबिड शिला है। इसके कण सूक्ष्म से लेकर स्थूल तक होते है। इसका रग सफेद, भूरा, पीला अथवा लाल होता है।

(२) स्लेट (Slate)—यह शिला शेल ( Shale ) के रूपान्तरण से बनती है। यह अत्यन्त पतले स्तरो मे भाजनशील (Clearable) है। सामान्यत इसका रग (Grey) से लेकर काला तक होता है, किन्तु कभी-कभी लाल, बैगनी अथवा हरा भी होता है इसका आपेक्षिक घनत्व लगभग २ ७५ है।

(३) सगमरमर ( Marble )—यह एक सपूजित शिला (Massive Rock) है। यह शिला चूने के पत्थर ( Limestone ) के रूपान्तरण से बनती है। यह रूपान्तरण मुख्यतः ताप के कारण होता है। यदि मूल चने का पत्थर शुद्ध होता है, तो उसके रूपान्तरण से बना सगमरमर सफेद रग का होता है। यदि मूल चूने के पत्थर मे अशुद्धियाँ होती है, तो सगमरमर का रग भी तदनसार होता है। उदाहरण के लिये लोहे के यौगिको की उपस्थिति के कारण लाल, भूरे अथवा पीले सगमरमर बनते है। बिटुमिनस चूने के पत्थर के रूपान्तरण से जो संगमरमर बनता है, वह काले रग का होता है।

(४) नाइस ( Gneiss )—यह एक निबिड मणिभीय स्थूलपर्णित (Coarsely foliated) शिला है। इसका रग सफेद, भूरा, लाल, हरा अथवा काला होता है। इसका नामकरण दो आधारों पर होता है—(१) मूल शिला के अनुसार जैसे ग्रेनाइट-नाइस, साइनाइट-नाइस आदि। (२) इसमें विद्यमान फैरो-मैग्नेशियन खनिजो ( Fero-magnesian Minerals ) के अनुसार जैसे बायोटाइट-नाइस ( Biotite Gneiss ), होर्नब्लैण्ड नाइस (Hornblende Greiss) आदि। इसमें पाई जानेवाली गहरे रग की पटि्टयाँ (Dark) फैरोमैग्नेशियन खनिजों को प्रदर्शित करती है तथा हल्के रग की पट्टियाँ स्फटिक तथा फैल्स्पार के मिश्रण को।

(५) शिस्ट (Schist)—यह शिला शेल के रूपान्तरण मे बनती है। यह रूपान्तरण मुख्यतः दबाव के कारण होता है। इसकी प्रमख विशेषता इसमें पाये जानेवाले पर्ण (Foliations) है, जिनके अनरूप इसका विदारण होता है। यह पूर्णत मणिभीय ( Crystalline ) शिला है। इसका रंग इसमें विद्यमान फैरो-मैग्नेशियन खनिज के अनुसार होता है—उदाहरण के लिये क्लोराइट—शिस्ट (Chlorite-Schist) हरी होती है, माइका शिस्ट (Mica Schist) सफेद से लेकर भूरे रंग तक की होती है तथा होर्नब्लैण्ड-शिस्ट (Hornblande-Schist) हरे से लेकर काले रग तक की होती है।

(६) फाइलाइट ( Phyllite )—यह शिला माइका-शिस्ट (Mica-Schist) के निर्माण की अन्तर्वर्ती प्रावस्था (Intermediate Stage ) का प्रदर्शन करती है। अतएव, इसकी विशेषता अभ्रक (Mica) की उपस्थिति के कारण इसका रजतमय स्वरूप (Silvery appearance ) है। यह स्लेट की भाँति भाजनशील ( Clearable) होती है।

परिशिष्टावली २·

# वालुकाश्म भूदृश्य

## (१) बालुकाश्म का संक्षिप्त परिचय

## (Sandstone Topography)

बालुकाश्म (Sandstone) एक जलज शिला है। यह मुख्यत बालुका के कणो से निर्मित होती है। ये कण प्राय सिलिका, लोहे के ऑक्साइड अथवा चूने से परस्पर सम्बद्ध रहते हैं। बालू के कण आकार मे स्थूल से लेकर सूक्ष्म तक होते हैं। बालुकाश्मो मे पाये जाने वाले उपखनिजो (Accessory Minerals) मे फैलस्पार, अभ्रक, मैगनेटाइट, गारनेट आदि उल्लेखनीय हैं। बालुकाश्म का रग आबद्ध करने वाले पदार्थ के अनुसार होता है। अधिकाश बालुकाश्म सफेद, भूरे अथवा लाल होते हैं।

## (२) बालुकाश्मों के वियोजन को प्रभावित करने वाले प्रतिकारक

बालुकाश्म का वियोजन निम्नलिखित प्रतिकारको पर निर्भर है—

(क) कणो को आबद्ध करनेवाले पदार्थों की प्रकृति पर

(ख) कणो के आकार पर

(ग) सन्धियो की उपस्थिति अथवा अनुपस्थिति पर

जैसा कि ऊपर उल्लेख किया गया, कणो को आबद्ध करनेवाला पदार्थ प्राय· चूना, लोहे का ऑक्साइड अथवा सिलिका होता है। चूना लोहे के ऑक्साइड की तुलना में रासायनिक ऋतुक्षरण से अधिक शीघ्र प्रभावित होता है। जिन बालुकाश्मो के कण सिलिका से चिपके रहते हैं वे अधिक टिकाऊ होते हैं।

स्थूल कणो वाले बालुकाश्म तापक्रम के परिवर्तनो से शीघ्र प्रभावित होते हैं और वे सूक्ष्म कणो वाले बालुकाश्म की तुलना मे जल्दी टूट-फूट जाते हैं।

सन्धियाँ भी वियोजन को प्रभावित करती हैं। सन्धियाँ जितनी अधिक होती हैं, वियोजन अथवा अपक्षरण उतनी ही शीघ्रता से होता है। सन्धियो के अनुरूप वियोजन होने से उच्छृ ग अस्तित्व मे आ जाते हैं।)

## (३) बालुकाश्म भूदृश्य के लक्षण तथा उदाहरण

जब बालुकाश्म के स्तर भजित नही होते हैं, तब वे पठार, पर्वतश्रेणी अथवा टीले का निर्माण करते हैं। बालुकाश्म रन्ध्री शिला है, अतएव उसकी रचनाओ मे पृष्ठ

प्रवाह नही होता। फलस्वरूप उसमे लम्बवत् अथवा खडे ढाल (उच्छृ ग) पाये जाते हैं, लूने के पत्थर की भाँति नतोदर ढाल नही। ऐसे क्षेत्रो मे जिनमे अपक्षरण अधिक



चित्र १५—बालुकाश्म के अवशिष्ट टीले

होता है, नोकदार टीले, जिनकी तुलना कार्स्ट प्रदेश के लैपीज से की जा सकती है, पाये जाते है। सन्धियो के कारण नदी-घाटियो के पार्श्व प्रपाती होते हैं।

मरुस्थलीय प्रदेशो मे लम्बवत सन्धियो के अनुरूप सिकता-अभिधमन (Sand blasting) होने से, अवशिष्ट स्तभ बन जाते हैं।

बालुकाश्म (Sandstone) के रूपान्तरण से जो शिला बनती है, उसे स्फटिकाश्म (Quartzite) कहते है। स्फटिकाश्म बहुत अवरोधी शिला है। जहाँ यह शिला पाई जाती है, वहाँ सन्धियो के अनुरूप वियोजन होने से उच्छृ ग पाये जाते हैं इसके टूटने से आयताकार शिलाखण्ड नीचे तलहटी पर एकत्र होते रहते हैं। इसके ढाल उन्नतोदर होते हैं।

मध्यप्रदेश के विस्तृत क्षेत्र जैसे भूतपूर्व विन्ध्यप्रदेश तथा पूर्वी राजस्थान विन्ध्य युग के बालुकाश्मो से निर्मित है। इनमे श्रेणियाँ, पठार तथा उच्छृ ग सामान्य हैं। इलाहाबाद से रीवा जाते समय चाकघाट के निकट ऐसा एक उच्छृ ग (Escarpment) स्पष्ट दीखता है। द० पू० उत्तर प्रदेश (जैसे मिर्जापुर) दक्षिणी बिहार (जैसे राजगिर) तथा आन्ध्र (जैसे नल्लामलाइ श्रेणी) मे भी बालुकाश्म का भूदृश्य पाया जाता है। जहाँ बालुकाश्मो के स्तरो के बीच मे शेल पायी जाता है, वहाँ उत्तल पाये जाते हैं। शेल मे मन्द प्रवक्ष तथा बालकाश्म मे उदग्र प्रवण पाया जाना स्वाभाविक ही है। जहाँ क्षैतिज स्तर पाये जाते हैं और शेल के ऊपर बालुकाश्म पाया जाता है वहाँ शेल के ऊपर बालकाश्म की टोपी स्तूपगिरि (Butte) के रूप मे पायी जाती है।



चित्र ३८० —बालुकाश्म के स्तम्भ



चित्र ३८१ बालुकाश्म के उच्छृंग

# परिशिष्टावली ३

## तड़ितझंझायें (THUNDER-STORMS)

**परिभाषा**—तडित-झझा स्थानीय तूफान है, जिसमे बिजली की चमक और कडक होती है।

**तडित-झझा को उत्पत्ति के लिये अनुकूल दशायें**—तडित-झझा की उत्पत्ति के लिये निम्नलिखित दशाओ को पूर्ति होना आवश्यक है —

(१) ओष्ण, आर्द्र अस्थिर वायु (Warm moist, unstable air)—वायुराशि को आर्द्रता ७५ प्रतिशत से अधिक होनी चाहिये। इसके अतिरक्त १४° फ० की समताप-रेखा अथवा उससे ऊपर तक ताप परिवर्तन की गति (Lapse Rate) अस्थिर होना चाहिये। यह अस्थिरता जितनी अधिक होगी, तडितझझा उतनी ही अधिक तीव्र होगी।

(२) द्रवीभवन के समतल (मेघ के आधार) और हिमकरण के समतल (Icing Level) के मध्य मे मेघो की मोटाई काफी होनी चाहिये। सामान्यत यह मोटाई १०,००० फुट से अधिक होनी चाहिये। यह मोटाई जितनी अधिक होगी, सवाहन को क्रिया उतनी ही तीव्र होगी।

(३) किसी समतल पर वायु को अस्थिर बनाने के लिये कोई अभिकर्ता।

**वृष्टि**—तडितझझा मे चक्रवात की अपेक्षा वर्षा अधिक प्रबल (Vigorous) होती है, किन्तु उसकी अवधि अपेक्षाकृत कम होती है। यही कारण है, कि लोग तडितझझा से सम्बन्धित वर्षा को तडित-बौछार ( Thundershower ) कहते हैं, तडित-वृष्टि ( Thunder Rain ) नहीं। कभी २ तडित-झझाओ में ओलो की वर्षा होती है।

**बिजली की चमक तथा कडक** ( Lightning and Thunder )—बिजली की चमक तथा कडक तडित-झझा के अनिवार्य अग हैं। बिजली की चमक बडी बूंदो के टूटने से उत्पन्न होती है। जब झझा की बूंदे बढते-बढते ४ मिलीमीटर की हो जाती हैं, तब उनके सलाग (cohesion) की चरम सीमा आ जाती है और वे टूटने लगती हैं। टूटने के पहले बूंदो मे धन तथा ऋण विद्युत प्रभार (Positive and Negative charges of Electricity) समान मात्रा में होते हैं। बूंदो के टूटने के उपरान्त उनके धन तथा ऋण प्रभार मेघ-राशि के विशेष भागो मे सकेन्द्रित हो जाते हैं। इस प्रकार मेघ तथा पृथ्वी के मध्य मे तथा मेघ के ही भिन्न भागो में विद्युत विभव ( Electric Potential) के अन्तर उत्पन्न हो जाते हैं। जब इस अन्तर की मात्रा बहुत अधिक हो जाती है, तब विद्युत विसर्जन (Electric Discharge ) होता है। जब विद्युत विसर्जन होता है, तभी बिजली की चमक होती है। विद्युत विसर्जन मेघ के विभिन्न भागों के बीच में अधिक (६५% से अधिक) होता है) मेघ और पृथ्वी के बीच मे कम। तडित द्वारा उत्पन्न ताप की विशाल राशि से वायु अकस्मात् प्रचण्ड रूप से ( Violently) फैलती है और उसमे प्रस्फोट होता है, जिससे कडक (Thunder) होती है।

**तड़ित-झझाओ का वर्गीकरण**—तडित झझाओ के दो प्रमुख वर्ग किये जा सकते है —

(१) वायुराशि की तडित झझाये—वायुराशि की तडित झझाये उन्हे कहते है जो अपेक्षाकृत समाग (Homogenous) वायुराशियो मे पाई जाती है और जिनका सम्बन्ध अग्रो (Fronts) की क्रिया से नही होता।

वायुराशि की तडितझझाओ के पुन तीन भेद किये जा सकते है—(क) स्थानीय अथवा तापज तडितझझाये (ख) पर्वतीय तडित-झझाये तथा (ग) अभिवहन (Advection) की तडित-झझाये।

(क) स्थानीय अथवा तापज तडित-झझाये—सौर-विकिरण द्वारा धरातल के गर्म होने से उत्पन्न होती है। अतएव, ये पृथ्वी के उष्ण भागो मे, वर्ष की उष्ण ऋतुओ मे तथा दिन के उष्ण भाग मे सबसे अधिक आती है। डोलड्रम की तडित झझाये इसी कोटि की है।

(ख) पर्वतीय तडित-झझाये—पर्वतो के कारण अस्थिर वायुराशि के ऊपर उठने से आती है। अतएव, ये पर्वतीय क्षेत्र मे अधिक आती है।

(ग) अभिवहन की तडित-झझाये—निचले समतल पर उष्ण वायु के अभिवहन (Advection) से अथवा ऊँचे समतल पर शीतल वायु के अभिवहन मे उत्पन्न होती है। दोनो ही दशाओ में (Lapse Rate) बढ जाता है, जिनसे प्रबल सवाहन अस्तित्व मे आ जाता है। सयुक्त राज्य अमरीका के बडे मैदान (Great Plains) मे रात मे आनेवाली तडित-झझाये, ३००० और ६००० फुट के समतलो के मध्य मे उष्ण वायु के अभिवहन के कारण आती है।

(२) **अग्रों (Fronts) की तडित झझायें**—अग्रो की तडित-झझाये, जैसा कि इनके नाम से विदित होता है, वे तडित-झझाये है, जिनका सम्बन्ध वायुराशियो के मध्य मे स्थित सीमावर्ती पृष्ठो (Boundary surfaces) से होता है।

अग्रो की तडित-झझाओं के पुनः दो भेद किये जा सकते हैं—(क) शीतल अग्र की तडित-झझाये तथा (ख) उष्ण अग्र की तडित-झझाये।

(क) शीतल अग्र की तडित-झझाये—उन तडित झझाओ को कहते है जो शीतल अग्र से सम्बन्धित क्रिया का प्रत्यक्ष फल होती है।

शीतल अग्र से दो-तीन सौ मील आगे विकसित होनेवाली तडित-झझाओ को हम पूर्वाग्र तडित झझा (Pre-Frontal Thunderstorm) कहते है।

(ख) उष्ण अग्र की तडित-झझायें—उन तडित झंझाओ को कहते है जो उष्ण अग्र से सम्बन्धित होती है। ये तडित-झझाये उतनी सामान्य नही होती, जितनी शीतल अग्र की तडित-झझायें।

**तड़ित झझाओ का वितरण**—विषुवतीय प्रदेशों में तडित-झझाओ के दिवसों की संख्या (अधिकतर ७५ से १५०, २०० से अधिक बहुत कम) सबसे अधिक है। ध्रुवों की ओर यह सख्या घटती जाती है। यह स्वाभाविक ही है, क्योकि प्रबल सवाहन के प्रादुर्भाव के लिये उच्च तापमान आवश्यक है। विषुवत रेखा से ध्रुवों की दिशा में तड़ित-झझाओ के दिवसों की सख्या का ह्रास क्रमिक नही है—उसमे अनेक विभेदन है। उदाहरण के लिये उपोष्ण प्रदेशो में जहाँ मरुस्थल सकेन्द्रित है यह संख्या ५ से भी कम है। ६०° अथवा ७०° अक्षाश के ऊपर तडित-झझायें नगण्य है।

# परिशिष्ट-प्रश्नावली

## (क) 'अवनि' खण्ड

१ शिला की परिभाषा कीजिये। शिलाओ का विस्तृत वर्गीकरण प्रस्तुत कीजिये। शिलाओ के आर्थिक महत्व पर प्रकाश डालिये।

२ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये--(१) सन्धि (२) तल्प-तल (३) उपाधोघनित शिला (४) अतिक्षारीय आग्नेय शिला (५) मृण्मय जलज शिला (६) सपिण्ड (७) रूपान्तरण (८) परि-जलज शिला।

३ भूपर्पटी का वर्गीकरण कीजिये तथा प्रत्येक की व्याख्या कीजिये।

४ भूपर्पटी की गतियो से अस्तित्व मे आये हुए भूरूपो का सोदाहरण वर्णन कीजिये।

५ यह सिद्ध करने के लिये कि भूतकाल मे भूपर्पटी की गतियाँ हुई है, आप कौन से प्रमाण प्रस्तुत कर सकते है ?

६ निम्नलिखित सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये--(१) शायी भजन, (२) प्रच्छद, (३) दरार घाटी, (४) समतल का दोलन, (५) समुद्वर्तन।

७ भूकम्प क्या है? भूकम्प क्यो आते है ?

८ भूकम्प के वितरण तथा प्रभाव का वर्णन कीजिये। दक्षिणी भारत की तुलना मे उत्तरी भारत मे भूकम्प अधिक क्यो आते है ?

९ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये--(१) भूकम्प की लहरे, (२) अभिकेन्द्र, (३) भूकम्प रेखाये, (४) भूकम्प का छाया-प्रदेश, (५) भूकम्प से रक्षा के हेतु पूर्वोपाय, (६) समाघात अभिनवकालीन महत्वपूर्ण भारतीय भूकम्प।

१०. निम्नलिखित शीर्षको के अन्तर्गत 'ज्वालामुखी की क्रिया' पर एक निबन्ध लिखिये--(१) कारण, (२) सम्बन्धित रूपधेय, (३) वितरण, (४) मानवीय महत्व।

११ ज्वालामुखी भूदृश्य (Volcanic Topography) का वर्णन कीजिये।

१२ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये--(१) ज्वालामुखीय शकु, (२) गेसर, (३) पंक ज्वालामुखी, (४) बैथीलिथ (५) फैकोलाइट।

१३ ऋतुक्षरण क्या है? उसकी मात्रा किन प्रतिकारको पर निर्भर है? रितुक्षरण की क्रिया का सुव्यवस्थित विवरण प्रस्तुत कीजिये।

१४ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये--(१) भूस्तम्भ, (२) संपात, (३) अपपर्णन, (४) विसैकतीकरण।

१५. नदी के जीवन की तीनो अवस्थाओ का वर्णन कीजिये।

१६. नदी की क्रिया से सम्बन्धित भूरूपों की विवेचना कीजिये।

१७ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) नदी पथ का अनुक्रमण, (२) नदी अपहरण, (३) कैनियन, (४) पूर-तट, (५) प्रवर्धित, प्रवाह मोड (६) कछारी व्यजन, (७) नदी के उत्तल, (८) जल प्रपात, (९) डेल्टा, (१०) एस्चुअरी।

१८ प्रमुख प्रवाह-व्यवस्थाओ का सचित्र वर्णन कीजिये।

१९ हिमनदी क्या है? उसकी उत्पत्ति तथा सरचना के विषय मे आप क्या जानते है?

२० हिमनदियो का वर्गीकरण कीजिये तथा प्रत्येक की सोदाहरण व्याख्या कीजिये।

२१ निम्नलिखित शीर्षको के अन्तर्गत हिमनदियो के भौगोलिक कार्य पर एक निबन्ध लिखिये—(१) अपक्षरण, (२) परिवाहन, (३) निक्षेपण।

२२ हिमानीकृत भूदृश्य का सचित्र वर्णन कीजिये।

२३ हिमानी-निक्षेप तथा नदी-हिम्य निक्षेप मे क्या अन्तर है? नदी-हिम्य निक्षेपो का सक्षिप्त वर्णन कीजिये।

२४ भारतवर्ष के पूर्वकालीन हिमयुगो पर प्रकाश डालिये।

२५. निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) हिमधाव, (२) हिमविवर तथा हिमपात, (३) सर्क, (४) शीर्षविवर, (५) गोशे माउटोनीज (६) हिमोढ (७) ड्रमलिन, (८) एस्कर (९) उत्क्षालित स्थली (१०) हिम नदी के अपक्षरण कानियम।

२६. पवन के भौगोलिक कार्य पर एक निबन्ध लिखिये।

२७. पवन की क्रिया से अस्तित्व मे आये हुए भूदृश्य का सचित्र वर्णन कीजिये।

२८ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) उच्छैल (२) उठान, अपघर्षण तथा साघन नाश, (३) बरखन, (४) लौयस, (५) इनसैलबर्ग।

२९ अपक्षरण, परिवाहन तथा निक्षेपण शीर्षको के अन्तर्गत भूमिगत जल के भौगोलिक कार्य को स्पष्ट कीजिये।

३० निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) जल पटल, (२) पातालतोड़ कुँआ, (३) निर्झर, (४) अश्मीभूत काष्ठ, (५) निश्चुताश्म, (६) मृदा-प्रवाह।

३१ 'अपक्षरण-चक्र' से आप क्या समझते है? भौम्याकारिकी मे उसका क्या महत्व है? अपक्षरण-चक्र की बाधाओ को स्पष्ट कीजिये।

३२. डैविस की इस उक्ति की विवेचना कीजिये—'भूदृश्य सरचना, प्रक्रिया एव प्रावस्था का सयुक्त फल है।'

३३ सामान्य अपक्षरण-चक्र के विकास का विस्तृत वर्णन कीजिये।

३४ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) समतलप्राय (२) नदी का कायाकल्प, (३) मौनैडनोक।

३५. भूरूप के विकास मे जलवायु के प्रभाव को स्पष्ट कीजिये।

३६. कार्स्ट भूदृश्य क्योकर विकसित होता है? उसके प्रमुख लक्षणो का सचित्र तथा सोदाहरण वर्णन कीजिये।

३७ व्याख्या कीजिये—'चूने के पत्थर के क्षेत्रो की सरचना और वहाँ के जलविज्ञान मे घनिष्ट सम्बन्ध है।'

३८ कार्स्ट प्रदेश मे अपक्षरण-चक्र के विकास का वर्णन कीजिये।

३९ ग्रेनाइट क्या है? भारतीय उदाहरण देते हुए ग्रेनाइट भूदृश्य का वर्णन कीजिये।

४० बालुकाश्म के सन्दर्भ मे इस कथन की विवेचना कीजिये कि शिलाये भूदृश्य को प्रभावित एव निर्धारित करती है।

४१ निम्नलिखित शीर्षको के अन्तर्गत 'मैदान', 'पठार' अथवा 'पर्वत' पर एक निबन्ध लिखिये—(१) परिभाषा, (२) उत्पत्ति, (३) वर्गीकरण, (४) मानवीय महत्व।

४२. निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) नील नदी की देन, (२) अन्तर्पर्वतीय पठार, (३) गिरिप्रस्थ, (४) अवशिष्ट पर्वत, (५) कौर्डिलैरा।

४३ द्वीपो की उत्पत्ति तथा प्रकारो का सोदाहरण वर्णन कीजिये।

४४ झीले कैसे बनती है? झीले कितने प्रकार की होती है? झीलो के मानवीय महत्व को स्पष्ट कीजिये।

४५ निम्नलिखित पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) वृषभ धनु झील, (२) दरारी झील, (३) क्रेटर झील, (४) प्लाया, (५) भारतीय झीले।

४६ मिट्टियो का वर्गीकरण किन-किन आधारो पर किया जा सकता है? ससार की मिट्टियो का वर्गीकरण कीजिये।

४७ भारतवर्ष पर विशेष ध्यान देते हुए 'भूमि के अपक्षरण की समस्या' पर एक निबन्ध लिखिये।

४८ भारतवर्ष को भौम्याकारिक इकाइयो मे बाँटिये। प्रत्येक का सक्षिप्त वर्णन कीजिये। हिमालय पर्वत की सरचना पर विशेष प्रकाश डालिये।

## (ख) उदधि खण्ड

४९ महासागरो के अन्वेषण का सक्षिप्त इतिहास प्रस्तुत कीजिये।

५० महासागरीय अन्वेषण सम्बन्धी विधियो एव यत्रो का सक्षिप्त वर्णन कीजिये।

५१ महासागर-जल के निम्नलिखित लक्षणो पर प्रकाश डालिये—(१) क्षेत्रफल (२) गहराई, (३) पृष्ठ की प्रकृति, (४) सरचना, (५) वर्ण, (६) भासा, (७) आलगत्व।

५२ अन्ध, हिन्द अथवा प्रशान्त महासागर के नितल का विस्तृत वर्णन कीजिये।

५३ सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) उच्चतामितीय वक्र (२) महाद्वीपीय निधाय (३) महासागरीय अथाह।

५४ निम्नलिखित शीर्षको के अन्तर्गत महासागरो के तापक्रम पर एक निबन्ध लिखिये—(१) तापक्रम का क्षैतिज वितरण, (२) तापक्रम का लम्बवत वितरण, (३) तापक्रम के वितरण को प्रभावित करनेवाले प्रतिकारक।

९१ पृथ्वी की उत्पत्ति सम्बन्धी विभिन्न विचारधाराओ की रूपरेखाये प्रस्तुत कीजिये। प्रत्येक के गुण-दोष भी इगित कीजिये।

९२ पृथ्वी की आयु निर्धारित करने की विभिन्न विधियो को स्पष्ट कीजिये। प्रत्येक प्रणाली के गुण-दोष भी बतलाइये।

९३ पृथ्वी की आन्तरिक रचना पर एक निबन्ध लिखिये। भूकम्प की लहरें पृथ्वी की आन्तरिक रचना पर क्या प्रकाश डालती है ?

९४ महाद्वीपो और महासागरो की उत्पत्ति सम्बन्धी उपकल्पनाओ का सक्षिप्त परिचय दीजिये।

९५ क्या महाद्वीप और महासागर स्थायी हैं ? अपने उत्तर के समर्थन मे प्रमाण प्रस्तुत कीजिये।

९६ निम्नलिखित शीर्षको के अन्तर्गत महाद्वीपीय प्रवाह पर एक निबन्ध लिखिये—(१) सिद्धान्त के विकास का कारण, (२) सिद्धान्त की रूपरेखा, (३) सिद्धान्त के पक्ष तथा विपक्ष मे प्रमाण।

९७ भूसन्तोल के सिद्धान्त के विकास का सुव्यवस्थित विवरण प्रस्तुत कीजिये। भारतवर्ष की भूसन्तोल सम्बन्धी दशाओ पर प्रकाश डालिये।

९८ सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) क्षतिपूर्ति का समतल, (२) ग्वाकृष्टि की विचालित्र, (३) भूसन्तोल के सम्बन्ध मे हेफोर्ड, जौली तथा एरी की धारणाये।

९९ पर्वतो के निर्माण को स्पष्ट करने के लिये प्रस्तुत किये गये सिद्धान्तो के नाम बतलाइये। किसी एक सिद्धान्त की विस्तृत विवेचना कीजिये।

१००. हिमालय पर्वत के सन्दर्भ मे इस कथन की व्याख्या कीजिये—पर्वत भूद्रोणियो मे विकसित हुए है।'

१०१ निम्नलिखित सिद्धान्तो मे से किसी एक का सचित्र विवरण प्रस्तुत कीजिये तथा उसके गुण-दोष इगित कीजिये—

(१) तापीय सकोचन का सिद्धान्त

(२) भूद्रोणी विषयक उपकल्पना

(३) होम्स का सवाहन की धाराओ का सिद्धान्त।

१०२ पूर्वकालीन हिमयुगो के कारणो को स्पष्ट कीजिये।

१०३ अटोल कैसे बन जाते है ?

१०४ शीतोष्ण चक्रवात की तुलना उष्णप्रदेशीय चक्रवात से कीजिये। प्रत्येक की उत्पत्ति को भी स्पष्ट कीजये।

१०५ ज्वार-भाटा विषयक प्रमुख सिद्धान्तो का सचित्र वर्णन कीजिये।

१०६ भूद्रोणियो पर एक सक्षिप्त निवन्ध लिखिये।

१०७ इस कथन की व्याख्या कीजिये—भूद्रोणी की अवधारणा का श्रेय हाल तथा डाना नामक विद्वानों को है, किन्तु इस सिद्धान्त का विकास, वास्तव में, हाग ने किया है।'

१०८—सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिये—(१) भूद्रोणियो का वर्गीकरण, (२) कोबर का भूद्रोणीय गिरि-निर्माण का सिद्धान्त, (३) अवसादन की अधोगति।

## परिशिष्ट ५

# मरुस्थलीय क्षेत्रों में अपंक्षरण-चक्र

(The Cycle of Erosion in Arid Regions)

मरुस्थलो मे वायु तथा जल के प्रभाव के आपेक्षिक महत्व के विषय मे विवाद है। हम जानते है कि भूतकाल मे जलवायु के महान विभेदन हुए है। मरुस्थलो मे पाई जानेवाली बडी आकार की वादिया तथा विस्तृत झील-निक्षेप निश्चय ही वर्तमानकालीन उष्ण दशाओ मे नही बन सकते थ। वायु आर्द्र भूमि का अपक्षरण करने मे असमर्थ होती है, अतएव मरुस्थलीय अपक्षरण-चक्र का आधार-तल (Base Level) जल-पटल (Water table) होना है।

मरुस्थलीय अपक्षरण-चक्र की विभिन्न प्रावस्थाओ का सक्षिप्त विवरण नीचे दिया जा रहा है—

**युवावस्था**—विषय के सरल प्रतिपादन के लिये हम ऐसा आरम्भिक भूरूप ले ले रहे है, जिसमे भूपर्पटी की गतियो से बने उभार और गड्ढे है। युवावस्था मे प्रत्येक बेसिन अपने निकटवर्ती बेसिन से पृथक होगा। उच्चस्थलो मे छोटी, अस्थायी तथा सविराम नदियाँ विकसित होगी, जो कालान्तर मे वादियो और केनियनो का रूप ग्रहण कर लेगी। शिला-क्षेप्य (Rock waste) सागर तक नही पहुँचता, वरन वह व्यजनो (Fans) का निर्माण करता है तथा निम्नतो मे फैलता जाता है, जिससे वे रेतीले मैदानो मे परिणत होते चले जाते है। युवावस्था मे विषमताये महत्तम होती है तथा जलोत्सारण के बेसिनो की बहुलता होती है, जो स्थानीय आधार-तल (Local Base Level) को प्रदर्शित करते है। उच्च-स्थलो की चोटियाँ शुष्क ऋतुक्षरण से क्रमश नीची होती चली जाती है।

**प्रौढावस्था**—मरुस्थलों मे वर्षा के सीमित होने के कारण युवावस्था से प्रौढा-वस्था का परिवर्तन अत्यन्त मन्द वेग से होता है। पर्वतीय अग्र (Mountain fronts) अपक्षरण द्वारा पीछे की ओर कटते जाते है, विभाजक (Divides) सकरे होते जाते है तथा मध्यान्तरीय बेसिन निक्षेपण के कारण चौडे और ऊँचे होते जाते है। नदियो के कछार और पर्वतीय अग्र के मध्य मे सकरे शैल-अपक्षरित मैदान होते है, जिन्हे पैडिमैण्ट्स (Pediments) कहते है। कछारी व्यजन परस्पर मिलकर मैदानो का निर्माण करते है, जिन्हे बजादा (Bajada) कहते है। कभी-कभी कछारी व्यजनो के मिल जाने से छोटे बेसिन भी बन जाते है। हम अपने पूर्व ज्ञान से यह जानते है कि आर्द्र अपक्षरण के क्षेत्रो मे प्रौढावस्था मे विषमताये अधिकतम होती है। इसके विपरीत मरुस्थलीय प्रदेश मे प्रौढावस्था की विशेषता विषमताओ का घट जाना है।

**वृद्धावस्था**—वृद्धावस्था मे उच्च स्थल घिसकर निचले समतल मैदान मे परिणत हो जाता है। समतल के नीचे हो जाने से वर्षा की मात्रा और भी घट जाती है। इस अवस्था मे अपक्षरण तथा परिवाहन का प्रमुख साधन वायु होती है। वायु धूलिकणो को मरु-स्थल के बाहर तक परिवाहित करती है जिससे मरुस्थल का धरातल नीचा होता है तथा विस्तार बढता है। वृद्धावस्था की प्रमुख विशेषता विस्तृत रेतीला मैदान है, जिसमे बालुका-कूट (Sand dunes) तथा प्रपाती प्रवण वाले टीले, जिन्हे इन्सेलबर्ग (In-

selberg) कहते है, पाये जाते है। इन्सैल्बर्ग की व्याख्या पृष्ठ ९६ मे की गई है। इनकी तुलना मौनडनोक (पृ० १०९) से की जा सकती है। ऋतुक्षरण के अवरोध के कारण ये अवशिष्ट रह जाते है।

## लौयस क्षेत्र मे अपक्षरण चक्र
## (Cyclo of erosion in a Loess Region)

**युवावस्था**—लौयस पठारो के उच्चस्थित समतल धरातलो मे प्राय प्राकृतिक कुये अथवा गड्ढे पाये जाते है। ये गड्ढे बहुधा जलदरिया (Ravines) अथवा कैनियनो की प्रधि (Rims) के निकट पाये जाते है। इन गड्ढो का निर्माण रासायनिक प्रक्रियाओ (जैसे घोल) से नही होता। नीचे के पदार्थ के हट जाने से धरातल की मिट्टी नीचे धँस जाती है, जिससे ये अस्तित्व मे आ जाते है। इन गड्ढो के बीच म स्थित नालियाँ आकार मे बढते-बढते कभी-कभी प्राकृतिक सेतुओ (Natural Bridges) का रूप ग्रहण कर लेती है।

**प्रौढावस्था**—मे नालियो की बहुलता से बैडलैण्ड भूदृश्य (Badland Landscape) अस्तित्व मे आ जाता है। जल की क्रिया से निर्मित 'बैडलैण्ड' मे घाटियाँ V आकृति की होती है, किन्तु इस दशा मे घाटियो के पार्श्व लम्बवत होते है। ये घाटियाँ आवागमन की दृष्टि से सुविधाजनक होती है, अतएव प्राकृतिक पथो का कार्य करती है।

**वृद्धावस्था**—मे लौयस क्षेत्र घाटियो द्वारा पृथक नुकीले टीलो के प्रदेश में परिणत हो जाता है।

